# ...ल वर्ष ध्रुपद मेले में नृत्य भी

...लय संवाददाता

...और वादन की परंपरा।
...से लगातार 39 साल
...ध्रुपद मेला। किंतु अब
...उम्र के 40वें सोपान
...धा में नृत्य भी शामिल
...ार को चार दिवसीय
...वरी). ध्रुपद मेले के
...र पर यह घोषणा
...के महंत प्रो. विश्वम्भर

...स विद्या मंदिर न्यास
...ीघाट पर आयोजित
...ाटन करते हुए कुंवर
...ह ने कहा कि अपने
..., अनोखा आयोजन
...रों से अपील की इस
...में लुप्त हो रही बंदिशों
...। बीएचयू चिकित्सा
... पूर्व निदेशक टीएम
...यक अजय राय ने भी
...ालन डॉ. राजेश्वर

गायन प्रस्तुत करतीं अशोका धर नंदी (बाएं) और (दाएं) रुद्रवीणा बजातीं आरती बनर्जी।

## कुंवर करेंगे सम्मानित

यह पहला अवसर होगा जब मेले का उद्घाटन करने के बाद अगले दो दिन लगातार कुंवर मेले में शामिल होंगे। मंगलवार को शाम सात बजे कुंवर अनंत नारायण सिंह गायन में राम कुमार मलिन, उस्ताद वाशुफद्दीन डागर, पखावज वादक दालचंद्र शर्मा को त्रिनाद और रुद्र वीणा के उस्ताद बाहुद्दीन खान डागर को डॉ. विभूति नारायण सिंह सम्मान देंगे।

## विदेशी कलाकार आकर्षण

चार दिवसीय नीदरलैंड, फ्रांस, अमेरिका आदि देशों के कलाकार ध्रुपद मेले में अपनी प्रस्तुति देंगे। उनके साथ इस मेले को सुनने के लिए भी बड़ी संख्या में विदेशी आ रहे हैं। सोमवार को उद्घाटन सत्र से लेकर देर रात तक चले सांस्कृतिक कार्यक्रम में देशी और विदेशी श्रोता उपस्थित रहे।

## संगीत की झलकी रसधारा

ध्रुपद मेले की पहली निशा की शुरुआत कोलकाता से आई अशोका धर नंदी के गायन से हुआ। उन्होंने राग पुरिया, ध्रुपद, राग सोहनी शुल ताल में प्रस्तुत किया। उनके साथ पखावज पर प्रवाल नाथ और तानपुरे पर वीके सहगल, नंदलाल भारती ने संगत की। कोलकाता की ही आरती बनर्जी ने रुद्र वीणा पर राग सरस्वती, अलाप, जोड़, झाला, चौताल में बंदिश की भावपूर्ण प्रस्तुति दी। उनके साथ पखावज पर प्रवाल नाथ ने संगत की। इस क्रम में पखावज (सोलो) पर डॉ. राजखुशी राम ने अवधी घराने की बंदिशें पेश की। इनके साथ सारंगी पर संतोष मिश्र, हारमोनियम पर भइन्न जी ने संगत की। जबकि अखिलेश गुंदेजा ने चौताल में उठान, सादा चक्रदार परन, फरमाइशी चक्रदार परन, रेला, बंदिश प्रस्तुत की। उनके साथ सारंगी पर संतोष मिश्र, हारमोनियम पर भइन्न जी ने संगत की।

वाराणसी। छावनी स्थित अस्पताल में अब ऑयल थेरेपी, नेचुरोथेरेपी और योगा की भी सुविधा उपलब्ध होगी। अस्पताल स्थित सेंटर में केरल की प्रसिद्ध ऑयल थेरेपी की जाएगी। तो हाइड्रोथेरेपी, भाप से सेंकाई, मसाज आदि की भी व्यवस्था होगी।

डॉक्टरों के अनुसार मोटापा, रक्तचाप, तनाव, मधुमेह, पीलिया, बालों का गिरना-पकना, मांसपेशियों का दर्द आदि बीमारियों में उक्त थेरेपी फायदेमंद होती है। बीएचयू नेचुरोपैथी कोर्स की कोआर्डिनेडर प्रो. मंजरी द्विवेदी, छावनी के मुख्य अधिशासी अधिकारी जेवी सिंह, छावनी उपाध्यक्ष शैलेंद्र सिंह, पार्षद धर्मेंद्र सिंह ने सोमवार को छावनी अस्पताल में सेंटर का उद्घाटन किया। प्रो. मंजरी ने संयमित जीवन शैली को सबसे बड़ा इलाज बताया। योगा के लिए एक माह का शुल्क 1650 रुपये है। छावनी के लोगों को इसमें 50 फीसदी छूट मिलेगी। उक्त सुविधाओं का लाभ शहरी भी ले सकते हैं। ऑयल थेरेपी के लिए आयुर्वेद के विशेषज्ञ डॉ. सिद्धार्थ सिंह और नेचुरोथेरेपी के लिए डॉ. धीरेंद्र प्रताप सिंह इसके लिए तैनात किए गए हैं। योगा सेंटर सुबह खुलेगा जबकि अन्य सुविधाएं अस्पताल के लिए निर्धारित समय में उपलब्ध होंगी। कासं

कोई मोक्ष नहीं पाता...
अगरबत्ती दिखाई ज...
बहुरिया बनकर जिस...
नहीं सकी क्योंकि ...
माला की झलक को...
कुछ बाहर के लोगों...
धरमदास ने इस माला...
एक मालदीन्ही, घर...
बड़ी दुकान है। यहां...
कबीर की माला की...
मन चंगा तो कठवत...
की विनम्रता, सहज...
समझने से अधिक क...
जाएगा। उसे ही प्रणाम...
संगमरमरी महल में भ...
की मड़इया में खोस...
दुकानों पर माला तथा...
को खोजें और कठवत...

## भागीदारी

वाराणसी। समृद्धिशाली ...
विकास को अपनी जिम्मे...
थोड़ा-थोड़ा भागीदारी करे...
विकास की तस्वीर बदल स...
बात इनरव्हील क्लब सेंट्रल...
आशा अग्रवाल ने सोमवार...
कॉलोनी स्थित बे...

## ...ीष्म

## मलाई से ज्यादा प्रभावी 'काई'

## अब कम्पनियाँ करेंगी आपको नोटिस...

वाराणसी । सम्पूर्णानंद संस्कृत विश्वविद्यालय में म्यांमार के तीन छात्रों ने सोमवार को छात्र कल्याण संकायाध्यक्ष प्रो.रमेश द्विवेदी से मिलकर अपने कागजात दिखाए। कुछ दिनों पहले वरिष्ठ पुलिस अधीक्षक की ओर से विश्वविद्यालय को पत्र भेजकर म्यांमार के छात्रों के बारे में जानकारी मांगी गई थी।

डी.लिट के छात्र यू.संदीमा ने बताया कि वह कब-कब म्यांमार गया था। पाइयानीपाद नाम के दो छात्रों ने भी अपने बारे में बताया। एक पइयानीत पालिशेरवाद में आचार्य का द्वितीय वर्ष का छात्र है। दूसरा पइयानीत विश्वविद्यालय में शास्त्री का छात्र रह चुका है। इस समय वह मगध विश्वविद्यालय से आचार्य कर रहा है। दूसरी ओर प्रो.द्विवेदी ने कहा कि विदेशी छात्रों पर नजर रखी जाएगी। भारत सरकार ने विदेशी छात्रों के लिए ऑनलाइन पंजीकरण की जो व्यवस्था लागू की है उसका पालन किया जाएगा। अभी भी विश्वविद्यालय उन्हीं विदेशी छात्रों का दाखिला करता है जिनके बारे में एलआईयू प्रमाणित करती है। पुलिस की ओर से म्यांमार के विद्यार्थियों के बारे में जानकारी मांगने की सूचना मिलने पर छात्रों के मि...

## यूजीसी ने 1963 में काशी विद्यापीठ को डीम्ड यूनिवर्सि...

# ...मनमानी !

सवालों के उत्तर जांचे ही नहीं गए हैं। इसी तरह पूजा पाल ने दावा किया प्रथम प्रश्नपत्र में 25 के स्थान पर 13 नम्बर दर्ज है। पूजा चौधरी ने कहा कि विभिन्न प्रश्नों के उत्तर में उसे 21 अंक मिले लेकिन दर्ज हुए 13 अंक। इसी तरह की शिकायत अन्य छात्राओं ने भी की। छात्राओं के साथ गए छात्रसंघ के पूर्व अध्यक्ष आशुतोष सिंह ने दबाव दिया कि कापियां फिर से जांची जाएं। दूसरी ओर रजिस्ट्रार का कहना है कि अभी पूरे मामले की जानकारी नहीं है। संभव है कि छात्राओं ने सही ढंग से कॉपी नहीं देखी हो। ... वों को परीक्षण किया ...

# मैथिली गीतों से गूंजा ...

वाराणसी | मुख्य संवाददाता

मैथिल सेवा समिति का 31वां वार्षिक महाधिवेशन सोमवार को नीलकंठ महादेव स्थित केन्द्रीय कार्यालय परिसर में संपन्न हुआ। अधिवेशन के दौरान मैथिली के काव्य एवं लोकगीतों की आकर्षक प्रस्तुति हुई। विगत 16 फरवरी को हुई सामान्य ज्ञान एवं वादविवाद प्रतियोगिताओं में सफल प्रतिभागियों को समिति ने पुरस्कृत किया।

अधिवेशन का शुभारंभ सुबह 8 बजे नीलकंठ महादेव के रुद्राभिषेक से हुआ। परिचर्चा की शुरुआत अपराह्न 3 बजे हुई। इसमें मुख्य अतिथि के रूप में नमनारायण ... मिश्र, विशि... आयुक्त अ... सभी ने समिति ... की। अतिथियों ... चित्र पर माल्या... एवं अमिता मि... आशुतोष पाण्डेय ... शुक्ल एवं राज... मंगलाचरण जर्बा... दिव्यांश पाण्डेय ने ... किए। समिति के सं... अतिथियों का स्वाग...

Am AMAN
अमन भारद्वाज
अमन भारद्वाजजी
Aman Bhardwaj

# विषय-सूची

Bhankar



SAURABH DUBEY
H. Div. I Roll No
Green Gold

के पक्ष में
है॥ १॥

# व्याख्याकर्तुर्मङ्गलाचरणम्

यत्पादपद्मयुगलं विमलं स्मरन्तो
धीरास्तरन्ति विकटानपि संकटान् वै।
तं विश्ववन्द्यमनिलात्मजमाशुतोष-
रौद्रस्वरूपमनिशं मनसा स्मरामि ॥१॥
विश्वेश्वरं गुरुवरं च चतुर्धुरीण-
गेनादिलालमपरं शिरसाऽभिवन्द्य।
बीजं तु भास्करकृतं सुधयाऽभिविक्त-
सद्वासनान्वितविमर्शयुतं करोमि ॥२॥
साडम्बरं बहुविधं बहुभिर्वितत्य
व्याख्यातमस्ति नहि तद् विदुषां मुदे हि।
तस्मादुपेक्ष्य सकलं त्वनपेक्षितं तु
नापेक्षितं विजहदात्ममतं तनोमि ॥३॥
कृती जयतु भास्करोऽपि च सुधाकरो विद्वरी-
जयन्तु मुरलीधरप्रभृतयोऽपि विद्वद्वराः।
गुरू मम दिवं गतावपि सदा जयेतां मुदा
यदाप्तकृपया मया बहुविधा "सुधा" तन्यते ॥४॥
देवचन्द्रकृतबीजवासनां
सद्विमर्शसहितां सुधान्विताम्।
सूक्ष्मवीक्षणपरैर्विचक्षणै-
र्वीक्ष्य मोदजलधौ निमज्यताम् ॥५॥



॥ श्रीः ॥

# भास्करीयबीजगणितम्

## सविमर्श-सोदाहरण-सवासना 'सुधा' हिन्दीव्याख्योपेतम्

---

उत्पादकं यत्प्रवदन्ति बुद्धे-
रधिष्ठितं सत्पुरुषेण सांख्याः ।
व्यक्तस्य कृत्स्नस्य तदेकबीज-
मव्यक्तमीशं गणितं च वन्दे ॥ १ ॥

सुधा—सांख्य या संख्याशास्त्र ( गणित ) को जानने वाले ( सांख्यदर्शन-वेत्ता या गणितज्ञ ज्योतिषी ) जिस समस्त जगत् के एक बीज स्वरूप प्रकृति या समस्त पाटीगणित के बीजरूप अव्यक्तगणित ) को पुरुष ( पुष्कर पलाशवन्निर्लिप्त चेतन पुरुष या तेजस्वी पुरुष ) से अधिष्ठित ( साक्षित्वेन सन्निहित या अभ्यस्त होने पर बुद्धि ( महत्तत्त्व या गणित सम्बन्धी बुद्धि ) के उत्पादक ( अभिव्यञ्जक या विवर्धक, ) अर्थात् सांख्यदर्शनवेत्ता कपिल आदि जिस समस्त दृश्य जगत् के मूलभूत अव्यक्त प्रकृति को चेतन पुरुष के सन्निकर्ष से अभिव्यञ्जक एवं गणितज्ञ ज्योतिषी लोग पाटीगणित के मूलभूत जिस अव्यक्त-गणित को तेजस्वी द्वारा अभ्यस्त किए जाने पर बुद्धिवर्धक, बतलाते हैं, दृश्यजगत् के एक बीज, ईशस्वरूप उस अव्यक्त प्रकृति तथा समस्त पाटीगणित के बीजरूप श्रेष्ठ उस अव्यक्त गणित की मैं वन्दना करता हूँ ॥ १ ॥

विमर्श—प्रस्तुत ग्रन्थकार भास्कराचार्य ने इस मंगलाचरण में प्रायः सभी श्लिष्टपदों के सन्निवेश से दर्शनप्रतिपादित ईशरूप अव्यक्त प्रकृति तथा अव्यक्त गणित दोनों की समान रूप से वन्दना की है।

कतिपय व्याख्याकारों ने बुद्धेः ईशम् से समस्त पद्य को गणेश के पक्ष में भी घटाया है। शब्द कामधेनु हैं, अतः बहुविध अर्थ किये जा सकते हैं॥ १ ॥

पूर्वं प्रोक्तं व्यक्तमव्यक्तबीजं
प्रायः प्रश्ना नो विनाऽव्यक्तयुक्त्या ।
ज्ञातुं शक्या मन्दधीभिर्नितान्तं
यस्मात्तस्माद् वच्मि बीजक्रियाञ्च ॥ २ ॥

सुधा—अव्यक्त ही है बीज जिसका ऐसा व्यक्तगणित (लीलावती) में पहले ही कह चुका हूँ। अव्यक्त ( बीजगणित ) युक्ति के बिना प्रायः मन्द बुद्धियों के द्वारा सभी प्रश्नोत्तर नहीं जाने जा सकते, अतः मैं बीज क्रिया ( बीजगणित ) बतलाता हूँ ॥ २ ॥

विमर्श—ग्रन्थोपयोगी धनादि सांकेतिक चिह्न—

+ यह गणित में व्यवहृत धन चिह्न है। दो अङ्कों या वर्णों के बीच इस चिह्न के रहने से दोनों अङ्कों या वर्णों का योग व्यक्त होता है। जैसे ५ + ४ = ९ ।

– यह ऋण चिह्न है। जिस अंक या वर्ण के पूर्व यह चिह्न रहता है वह विशोध्य होता है। जैसे २५ – १० = १५, या – १० + १५ ऐसे भी रहने पर १५ में से १० घटाने का ही संकेत मिलता है। प्रस्तुत भास्करीय बीजगणित में अंक या वर्ण के शिर पर बिन्दु रख कर ऋण का संकेत होता है; जैसे य ५ रु० १०̇ का अर्थ है कि पञ्च गुणित य के मान में से १० को घटाना ।

× यह गुणन का चिह्न है। यह सम्बद्ध अङ्कों या वर्णों का गुणन व्यक्त करता है। जैसे ५ × १० = ५०, य × क = यक या य.क ।

÷ यह भाग का चिह्न है। इससे परवर्ती वर्ण या अंक से पूर्ववर्ती अंक या वर्ण में भाग लेना सूचित होता है; जैसे २० ÷ ५ = ४; या $\frac{२५}{५}$=५, भी लिखते हैं।

वर्गादि घात मापक चिह्न—किसी भी अंक या वर्ण के ऊपर दाहिनी ओर २, ३, ४, ५ आदि अंको के रखने से वर्ग, घन, चतुर्घात, पञ्चघात आदि का बोध होता है, जैसे $अ^{२}$ = अवर्ग, $अ^{३}$ = अघन, $अ^{४}$ = अचतुर्घात, $अ^{५}$ = अपञ्चघात ये क्रमशः समान दो, समान तीन, समान चार और समान पांच अंकों, या वर्णों के घात से ही होते हैं। जैसे $अ^{२}$ = अ × अ; $अ^{३}$ = अ × अ × अ $अ^{४}$ = अ × अ × अ × अ आदि ।

वर्गमूल का चिह्न—√ यह वर्गमूल का चिह्न है। प्रस्तुत भास्करीय बीजगणित में √ चिह्न की जगह 'क' लिखकर ही वर्गमूल ( करणी ) का संकेत मिलता है।

घनमूल का चिह्न—$\sqrt[३]{}$ ।

चतुर्घात मूल का चिह्न—$\sqrt[4]{}$ आदि है।

पञ्चघात मूल का चिह्न—$\sqrt[5]{}$ आदि है।

कोष्ठक का चिह्न—'—' '( )' '{ }' '[ ]' ये हैं इन कोष्ठों के भीतर स्थित अंक या वर्ण एक राशि के रूप में होते हैं। जैसे—{य– (अ+क–ग) प} यह द्विपद राशि है, जिसमें प्रथम पद 'य' है और ( अ+क–ग ) प रूप द्वितीय पद विशोध्य है।

धनर्ण का चिह्न $\pm$ यह है। दो अंकों या वर्णों के बीच इस चिह्न के रखने से दोनों का योग या अंतर समझा जाता है, जैसे—२५$\pm$७ यह ३२, या १८ संख्याओं का बोधक है।

अन्तर का चिह्न—दो संख्याओं या वर्णों के बीच दिया ∽ यह चिह्न दोनों का अन्तर व्यक्त करता है। अर्थात् दोनों में जो बड़ा हो उसमें से छोटे को घटा कर जो शेष रहे उसीका बोधक यह चिह्न है।

बराबर का चिह्न—'=' या : : है।

आधिक्य बोधक चिह्न— ∠यह है। दो पक्षों के बीच इस चिह्न के रखने से जिसकी ओर यह चिह्न रहेगा; उसे दूसरे पक्ष से बड़ा समझा जायगा। अ>क लिखने से अ संख्या क से बड़ी; पुनः अ ∠क में अ से क बड़ी द्योतित होती है।

## धनर्णसङ्कलने करणसूत्रं वृत्तार्धम्—

**योगे युतिः स्यात् क्षययोः स्वयोर्वा, धनर्णयोरन्तरमेव योगः ॥**

सुधा—धनात्मक राशियों या ऋणात्मक राशियों का योग पाटी गणितोक्त "कार्यः क्रमादुत्क्रमतोऽथवाङ्क" इत्यादि नियमानुसार ही करना। धनात्मक-राशियों का ऐसा योग धनात्मक और ऋणात्मकों का ऐसा योग ऋणात्मक होगा।

धनात्मक एवं ऋणात्मक दोनों तरह के राशियों या अंकों का योग अभीप्सित हो तो दोनों के अन्तर करने से ही दोनों का योग निष्पन्न होगा।

वासना—यदि कस्यचन पार्श्वे दश रूप्यकाणि सन्ति। सौभाग्यतो रूप्यक पञ्चकस्य लाभे नूनमेतत्पार्श्वे पञ्चदश रूप्यकाणि–सम्पद्येरन्। दशरूप्यकर्णवता पुंसा दुर्दैवाद्रूप्यकपञ्चके पुनर्व्ययिते ध्रुवमसौ पञ्चदश रूपप्यकर्णवान् जायेत।

दशरूप्यकर्णवतो जनस्य रूप्यकपञ्चकलाभे पञ्चरूप्यर्णवत्त्वमेवं च पञ्चदश रूप्यकलाभे रूप्यकपञ्चकधनवत्त्वमिति प्रत्यक्षतोऽवलोकनाद्धनयोः क्षययोर्वा

योगेन, धनर्णयोश्चान्तरेण योगफलं भवतीति सर्वत्रैव युक्तियुक्तं तथा चोक्तं नारायणेनाऽपि—

योगे धनयोः क्षययोर्योगः स्यात् स्वर्णयोर्विवरम् ।
अधिकादूनमपास्य च शेषं तद्भावमुपयाति ।

## उदाहरणम्—

रूपत्रयं रूपतुष्टयं च क्षयं धनं वा सहितं वदाशु ।
स्वर्णं क्षयः स्वं च पृथक् पृथङ् मे धनर्णयोः सङ्कलनामवैषि ॥४॥

अत्र रूपाणामव्यक्तानां चाद्याक्षराणि उपलक्षणार्थंलेख्यानि, यानि ऋणगतानि तान्यूर्ध्वबिन्दूनि च ॥ ५ ॥

न्यासं रू ३̇ रू ४̇ योगे जातं रु ७̇
,, रु ३ रु ४ ,, ,, रु ७
,, रु ३ रु ४̇ ,, ,, रु १̇
,, रु ३̇ रु ४ ,, ,, रु १

एवं विभिन्नेष्वपि ॥६॥

सुधा—रूप ३ और रूप ४ को ऋण, धन, अर्थात् दोनों को ऋण या दोनों को धन मानकर एवम् धन ऋण को ऋण धन कल्पित कर योग फल बतलाइए, यदि—धन, ऋण का योग करना जानते हो ।

यहाँ अव्यक्त बोधक अक्षर और व्यक्ताङ्क बोधक रूप (रू) उपलक्षणार्थ लिखना । जिन व्यक्त या अव्यक्त के ऊपर बिन्दु निहित हो उसे ऋण समझना ।

### ग्रन्थकारोक्त उदाहरण—

− ३ + ( − ४ ) = − ७ = योगफल
३ + ४ = + ७ = ,,
३ + ( − ४ ) = − १ = ,,
− ३ + ४ = १ = ,,

विमर्श—सूत्रोक्त धनात्मक राशियों का योग धनात्मक, ऋणात्मक राशियों का योग ऋणात्मक, और धनात्मक, ऋणात्मक दोनों तरह के राशियों का योग दोनों के अन्तर करने से ही होता है । इसे ध्यान में रखकर कुछ उदाहरण दे रहा हूँ :—

( १ ) ५ − ३ + १० − ५ × ३ = ५ − ३ + १० − १५ = १५ − १८ = − ३ = उत्तर

(२) ५न+३क −८य+क² − (अ+क+ग)+२५ का मान बताइए जब कि न=१, क=२, अ=३, ग=४, य=५

अकरादि वर्णों के मान से उत्थापन देने से

उपर्युक्त उदा० =१×५+३×२ − ८×५+४ − (३+२+४)+ २५=५+६ − ४०+४ − ९+२५=४० − ४९= − ९

(३) य³ . क+य² . क − य . क² −क³+प² का मान बताइये जब कि य=१, क=२, प=३।

वर्णों के मान से उत्थापन देने पर उपर्युक्त उदाहरण=

१³×२+१²×२ − १×४ − ८+९=

१×२+१×२ − ४ − ८+९=२+२ − ४ − ८+९=

१३ − १२=१=उत्तर।

(४) २अ+३क − ५ न, ५ क − ४ अ+२ न, − ३ क − ५ अ − ३ न इनका योग बताइए जब कि अ=२, क=३, न=४

ऐसे उदाहरणों में सुविधा के लिए पहले तीन पंक्तियों में सजातीय वर्णों को सामने रखकर नियमानुसार योग करें, जैसे :—

२ अ+३ क − ५ न

− ४ अ+५ क+२ न

− ५ अ − ३ क − ३ न

− ७ अ+५ क − ६ न=योग

वर्णों के उपर्युक्त मानों से उत्थापन देने पर योग=

− ७×२+५×३ − ६×४

= − १४+१५ − २४=१५ −३८= − २३=उत्तर।

(५) − अ²+क²− ४ प . क+३ अ प का मान बताइये जब कि अ=३; क=२; प=४,

वर्णों के मानों से उत्थापन देने पर उपर्युक्त चतुष्पद का मान=

− ९+४ − ४×४×२+३×३×४=

− ९+४ − ३२+३६= − ४१+४०= − १=उत्तर।

(६) २ य+३ क − ५ न − २५, ५ क − ४ न+३ य+५, २५ − ५ न+४ य − ८ क, इन तीनों चतुष्पदीय राशियों का योग बताइए जब कि य=२, क=३. न=४।

उपर्युक्त तीनों राशियों के सजातीय वर्णों को एक पंक्ति में रखकर लिखने से

२ य + ३ क − ५ न − २५
३ य + ५ क − ४ न + ५
४ य − ८ क − ५ न + २५

योग = ९ य − १४ न + ५

वर्णों के मान से उत्थापन देने से योग = ९ × २ − १४ × ४ + ५ = १८ − ५६ + ५ =

२३ − ५६ = − ३३ ।

(७) ८ अ$^{३}$.क$^{३}$ + ३ न$^{२}$.प$^{२}$ − १० क$^{२}$.अ$^{२}$ + ४ न$^{३}$.क − क$^{२}$ न$^{२}$.प$^{२}$

इसका मान बताइये-जब कि अ = १, क = २, न = ३, प = ४

वर्णों के मान से उत्थापन देने से उपर्युक्त स्वरूप =
८ × १ × ८ + ३ × ९ × १६ − १० × ४ × १ + ४ × २७ × २ − ४ × ९ × १६

= ६४ + २७ × १६ − ४० + ८ × २७ − ४ × ९ × १६
= ६४ + ४३२ − ४० + २१६ − ५७६ = ७१२ − ६१६ = ९६ ।

## अभ्यासार्थ कुछ सोत्तर प्रश्न

सिद्ध कीजिए—

१. − २५ + ३ − ४ × ६ + ४० + ६ = १

२. यदि अ = ४, क = २, ग = ५ है तो अ$^{२}$. क − क ग − अ = १८

३. यदि अ = २, व = ४, ग = ६, प = ८ तो
अ.$^{३}$ व − अ.$^{२}$ ग + प. ग$^{२}$ − ब.$^{२}$ ग = २००

४. ५ क$^{३}$ + ३ क.$^{२}$ र − ७ क र$^{२}$ + र$^{३}$ का मान = −१९ जब कि
क = १ र = २

५. य = २, र = ७, ल = ३, व = १ तो
− ५ व + ६ व − ल + ३ य − २ र + ल = ७

६. अ = २, व = ३, स = ४, द = ५ तो
अ.$^{२}$ ब$^{२}$ + स ब − द.$^{२}$ अ − अ द = − १२

७. − अ$^{३}$ − व$^{३}$ − व$^{२}$ + स$^{२}$ + अ.$^{२}$ ब$^{२}$ = ८ यदि अ = २, व = ३, स = ४

८. यदि य = १, र = २, ल = ३, तो
य$^{३}$ + र$^{३}$ + ल$^{३}$ − र$^{२}$ ल.$^{२}$ = ०

गुणनसूत्रत:

$\because ५य \times ३य = १५य^{२} \therefore \frac{१५य^{२}}{३य} = ५य$;

एवम् $+५य \times -३य = -१५य^{२} \therefore \frac{-१५य^{२}}{-३य} = ५य$,

अपि च $-५य \times ३य = -१५य^{२} \therefore \frac{-१५य^{२}}{३य} = -५य$,

किम्वा $-५य \times -३य = १५य^{२} \therefore \frac{१५य^{२}}{-३य} = -५य$

एतेन भाग हारेऽपि चैवं निरुक्तमिति सर्वमुपपन्नम् ।

उदाहरणम्

धनं धनेनर्णमृणेन निघ्नं
द्वयं त्रयेण स्वमृणेन किं स्यात् ॥ २ ॥

न्यास —रु २ रु ३ धनं धनघ्नं धनं स्यादिति जातम्—रु ६ ।
„ रु २̇ रु ३̇ ऋणमृणघ्नं धनं „ रु ६ ।
„ रु २ रु ३̇ धनमृणगुणगुणं „ रु ६̇ ।
„ रु २̇ रु ३ ऋणं धनगुणमृणं „ रु ६̇ ।

इति धनर्णगुणनम्

सुधा—दो धन को तीन धन से, दो ऋण को तीन ऋण से, दो धन को तीन ऋण से और दो ऋण को तीन धन से गुणने पर क्या होगा ?

रु २ × रु ३ = २ × ३ = ६
रु २̇ × रु ३̇ = −२ × −३ = ६
रु २ × रु ३̇ = २ × −३ = −६
रु २̇ × रु ३ = −२ × ३ = −६

भागहारेऽपि चैवं भिरुक्तमिति,

उदाहरणम्—

रूपाष्टकं रूपचतुष्टयेन
धनं धनेनर्णमृणेन भक्तम् ।
ऋणं धनेन स्वमृणेन किं स्याद्
द्रुतं वदेदं यदि बोबुधीषि ॥ ३ ॥

न्यास— रु ८ रु ४ धनं धनहृतं धनं स्यादिति जातम्—रु २
„ रु ८̇ रु ४̇ ऋणमृणहृतं „ „ रु २
„ रु ८̇ रु ४ ऋणं धनहृतमृणं „ „ रु २̇
„ रु ८ रु ४̇ धनमृणहृतमृणं „ „ रु २̇

### इति धनर्णभागहाराः ॥

**सुधा**—भागहार में भी ऐसा ही कहा गया है। अर्थात् जिस तरह गुणन में गुण्य एवं गुणक के धनात्मक या ऋणात्मक रहने पर गुणनफल धनात्मक और दोनों में से किसी एक को धनात्मक, दूसरे को ऋणात्मक रहने पर गुणनफल ऋणात्मक कहा गया है उसी तरह भाज्य, भाजक, दोनों के धनात्मक या दोनों के ऋणात्मक रहने पर भागफल धनात्मक और उन दोनों में से किसी एक के धनात्मक और दूसरे के ऋणात्मक होने की स्थिति में भागफल ऋणात्मक समझना चाहिए।

**उदाहरण**—धनात्मक आठ में धनात्मक चार से, ऋणात्मक आठ में ऋणात्मक चार से, ऋणात्मक आठ में धनात्मक चार से, और धनात्मक आठ में ऋणात्मक चार से भाग देने पर क्या भागफल होगा, यदि आप अच्छे जानकार हों तो बतलाइए :—

रु ८ ÷ रु ४ = $\frac{८}{४}$ = २

रु ८̇ ÷ रु ४̇ = $\frac{-८}{-४}$ = २,

रु ८̇ ÷ रु ४ = $\frac{-८}{४}$ = − २,

रु ८ ÷ रु ४̇ = $\frac{८}{-४}$ = − २,

### वर्गे मूले च कारणसूत्रं वृत्तार्धम्—

**क्रृतिः स्वर्णयोः स्वं स्वमूले धनर्णे**
**न मूलं क्षयस्यास्ति तस्याकृतित्वात् ॥ २ ॥**

**सुधा**—धनात्मक या ऋणात्मक राशि का वर्ग धन होता है। धनात्मक का वर्गमूल धन ऋण दोनों होते हैं। ऋणात्मक राशि का वर्गमूल नहीं हो सकता क्योंकि वह वर्गात्मक है ही नहीं ॥ २ ॥

**वासना**—समद्विघातः कृतिर्भवतीति स्फुटं पाटीगणितविदाम्। तुल्ययोर्धनयोः ऋणयोर्वा घाते "स्वयो रस्वयोः स्वं वधः" इत्युक्त्या गुणनफलं सर्वदैव धनमतः स्वर्णयोः कृतौ = तुल्ययोर्धनयोः, तुल्ययोः ऋणयोर्वा घाते फलं धनमेवेति, कृतिः स्वर्णयोः स्वमित्यन्तमुपपन्नम्।

ऋणात्मकोऽङ्कोऽवर्गात्मको यतस्तुल्याङ्कयोर्घातेनैव वर्गाङ्कनिष्पत्तिः। क्षयात्मकानामङ्कानां च धनर्णघातेनैवोत्पत्तेः क्षयात्मकानामङ्कानां नैव वर्गमूलम्।

वर्गोदाहरणम्—

धनस्य रूपत्रितयस्य वर्गं
क्षयस्य च ब्रूहि सखे ममाशु।

न्यासः रु ३ । रु ३̇ जातौ वर्गौ रु ९। रु ९

सुधा—धन तथा ऋण तीन का वर्ग मुझे शीघ्र बताओ।

$$\left.\begin{array}{l}(३)^२ = ३ \times ३ = ९ \\ (-३)^२ = -३ \times -३ = ९\end{array}\right\}$$

मूलोदाहरणम्—

धनात्मकानामधनात्मकानां
मूलं नवानां च पृथग् वदाशु ॥ ४ ॥

न्यासः—रु ९ मूलं रु ३ वा रु ३̇

" क ९̇ एषामवर्गत्वात् मूलं नास्ति।

इति वर्गमूले

इति धनर्णषड्विधम्।

सुधा—धनात्मक तथा ऋणात्मक ९ (नव) का मूल अलग अलग बताओ।

उदाहरण—$\sqrt{९} = ३$ या $-३$

$-९$ का वर्गमूल नहीं हो सकता क्योंकि यह अवर्गात्मक राशि है।

ख संकलन-व्यवकलने करणसूत्रं वृत्तार्धम्—

खयोगे वियोगे धनर्णं तथैव
च्युतः शून्यतस्तद् विपर्यासमेति।

सुधा—किसी भी व्यक्त या अव्यक्त राशि में शून्य के योग या वियोग करने से धनर्ण यथावत् रहता, उसमें कोई विकार नहीं होता है। यदि शून्य में ही किसी को घटाया जाय तो धनर्ण चिह्न का व्यत्यास हो जाता अर्थात् धनात्मक विशोध्य ऋणात्मक, और ऋणात्मक विशोध्य धनात्मक हो जाते हैं।

वासना—केवलं शून्यस्य मानं न किमपि भवति। अतः शून्ये कस्मिश्चिद्राशौ योजिते, राशितः शून्ये वियोजिते वा न किमपि तत्र वैकृत्यम्। शून्यतश्च्युते कस्मिंश्चिद्राशौ "संशोध्यमानं स्वमृणत्वमेति स्वत्वं क्षय" इत्युक्तया राशिस्थधनर्णचिह्नस्य वैपरीत्यं युक्ति-युक्तमेवेति सूपपन्नं "खयोगे वियोगे धनर्णं तथैव च्युतः शून्यतस्तद् विपर्यासमेति।"

## उदाहरणम्—

रूपत्रयं स्वं क्षयगं च खं च
किं स्यात् खयुक्तं वद खाच्युतं च।

न्यास—रु ३ रु ३̇ एतानि खयुक्तान्यविकृतान्येव।
रु ३ रु ३̇ एतानि खाच्युतानि रु ३̇ रु ३।
इति खसंकलनव्यवकलने।

## ऊदाहरण—

तीन धन, तीन ऋण तथा शून्य में शून्य जोड़ने से क्या होगा? इन्हें शून्य में घटाने से क्या परिणाम होगा?

३+०=३। −३+०=−३। ०+०=०।
या. ३—०=३। −३—०=−३। ०—०=०।
०—(+३)=—३। ०—(—३)=३। ०—०=०

खगुणादिषु करणसूत्रं वृत्तार्धम्—

**वधादौ वियत् खस्य खं खेन घाते।**
**खहारो भवेत् खेन भक्तश्च राशिः॥ ३॥**

सुधा—शून्य के वधादि (गुणन, भजन, वर्ग, वर्गमूल, आदि) शून्य होता है। अर्थात् शून्य को किसी राशि से गुणने या भाग देने, शून्य के वर्ग करने या शून्य के वर्गमूल लेने पर शून्य होता है। शून्य से किसी में भाग देने पर वह राशि खहर कहलाती और यह खहर राशि अनन्त समझी जाती है॥ ३॥

वासना—रूपाल्पेन गुणकेन गुणिते गुण्ये गुण्यादल्पं गुणनफलं भवेदिति स्फुटं पाटीगणितविदाम्। अतो यथा यथा रूपादल्पो गुणकस्तथा तथा गुणनफलमल्पमेवं गुणकस्य परमाल्पत्वे शून्यसमे गुणनफलमपि परमाल्पं शून्यसममिति युक्तिसम्मतम्। एतेन शून्यगुणितो राशिः शून्य समः सिद्धः केनचिद्राशिना भक्तं शून्यमपि शून्यमेव, यतो हि राशिः×०=० अतः ०÷राशिः=० शून्यद्वितयत्रितयादीनां गुणनमेव शून्यवर्गादि। तत्रापि शून्यं शून्यगुणितं राशेरध्रुनैव शून्यसमत्वसिद्धेः। एतेन शून्यस्य वर्गादि शून्यसमं सिद्धम्।

खहरश्च राशिरनन्तसमः। कस्मिंश्चित् स्थिरभाज्ये उत्तरोत्तरमल्पहारेण भक्ते लब्धिरुत्तरोत्तरमधिका। एवमत्र परमाल्पेन शून्यसमेन हारेण विभाजिते लब्धिरनन्तसमा। अतश्च $\frac{य}{०}$ खहरो राशिरयमनन्तः। अत्र च किमपि योजिते वियोजिते वा समच्छेदविधिना योज्यवियोज्ययोः शून्यत्वात् शून्य-

युक्तो हीनशून्यो वा राशि रविकृतः। एतेनैवमुक्तमस्मिन् विकारः खहरे-नराशावित्यादि। न च $\frac{य}{०}$ मिते खहरराशौ भिनाङ्कयोगे अन्योन्यहाराभिहतौ हरांशावित्यादिना य मितेंऽशे विकारदर्शनाद् विकृतोऽसौ खहरो राशिरिति वाच्यम्; विकृतेऽपि 'य' मितेंऽशे खहरत्वात्सर्वत्रानन्तत्वस्याविकृतत्वात्। यथा $\frac{य}{०} + \frac{१}{२} = \frac{२य}{०}$, किन्तु $\frac{य}{०}$, $\frac{२य}{०}$ इत्युभयत्रापि अनन्तलब्धे रविकृतत्वमिति सर्वमुपन्नम्।

## उदाहरणम्—

**द्विघ्नं त्रिहृत् खं खहृतं त्रयं च।**
**शून्यस्य वर्गं वद मे पदं च ॥ ५॥**

न्यास—गुण्यः रु०, गुणकः रु २ गुणिते जातम् रु०।
" भाज्यः रु० भाजकः रु० ३ भक्ते " रु०।
" " रु ३ भाजकः रु० " " रु$\frac{३}{०}$।

अयमनन्तो राशिः खहर इत्युच्यते।

**अस्मिन् विकारः खहरे न राशा-**
**वपि प्रविष्टेष्वपि निःसृतेषु।**
**बहुष्वपि स्याल्लयसृष्टिकालेऽनन्तेऽ-**
**च्युते भूतगणेषु यद्वत् ॥ ४॥**

इति खण्डविधम्

सुधा—शून्य को दो से गुणने या तीन से भाग देने पर गुणन भजन फल क्या होंगे? शून्य का वर्ग तथा वर्गमूल वतलाइए ॥ ५॥

जैसे– गुण्य = ० गुणक = २ तो गुणनफल = ० × २ = ०।
भाज्य = ० भाजज = ३ तो लब्धि = ० ÷ ३ = ०।
भाज्य = ३ भाजक = ० तो लब्धि ३ ÷ ० = $\frac{३}{०}$।

यह खहर राशि अनन्त कही जाती है।

प्रलय एवं सृष्टि के समय अनन्त अच्युत ( विष्णु ) में समस्त प्राणियों के लीन एवं निर्गत होने पर जैसे उनमें कोई बिकार नहीं होता वैसे ही इस खहर राशि में किन्हीं भी राशियों के जोड़ने या घटाने से कोई विकार (परिवर्तन) नहीं होता है ॥ ४॥

### अथाऽव्यक्तकल्पना

यावत्तावत्कालको नीलकोऽन्यो
वर्णः पीतो लोहितश्चैतदाद्याः ।
अव्यक्तानां कल्पिता मानसंज्ञा-
स्तत्संख्यानं कर्त्तुमाचार्यवर्यैः ॥ ५ ॥

**सुधा**—प्राचीनाचार्यों ने अव्यक्त राशियों की संज्ञाएँ उनके मान ज्ञान के लिए यावत् कालक, नीलक, पीतक, लोहितक, आदि रक्खी हैं ॥ ५ ॥

**विमर्श**—नामैक देश से नाम ग्रहण होता है इसी सिद्धान्त पर इस ग्रंथ में उपर्युक्त यावत् कालक आदि के लिए या, का, नी, लो, पी, आदि वर्ण व्यवहृत किये गए हैं। आधुनिक बीजगणित में इनके लिए य, र, अ, क, ग, आदि व्यवहृत होते हैं।

अव्यक्तसंकलनव्यवकलने करणसूत्रं वृत्तार्धम्—

योगोऽन्तरं तेषु समानजात्यो-
र्विभिन्नजात्योश्च पृथक् स्थितिश्च ।

**सुधा**—उन कल्पित यावत् काल के आदि सजातीय वर्णों का योग या अनन्तर होते हैं। विजातीय वर्णों की अलग स्थिति मात्र रहती है।

उदाहरणम्—

स्वमव्यक्तमेकं सखे ! सैकरूपं
धनाव्यक्तयुग्मं विरूपाष्टकं च ।
युतौ पक्षयोरेतयोः किं धनर्णं
विपर्यस्य चैक्ये भवेत् किं वदाशु ॥ ६ ॥

न्यास—या १ रु १ । या २ रु ८˙ । अनयोर्योगे जातम्—या ३ रु ७

आद्यपक्षस्य धनर्णव्यत्यासे :—

न्यास—या १˙ रु १˙ । या २ रु ८˙ योगेऽनयोर्जातम् या १ रु ९˙ ।

द्वितीयस्य व्यत्यासे :—

न्यास—या १ रु १ । या २˙ रु ८ योगे जातम् या १˙ रु ९ ।

उभयोर्व्यत्यासे :—

न्यास—या १˙ रु १˙ । या २˙ रु ८ योगे जातम् या ३˙ रु ७

सुधा—हे मित्र ! रूप एक युक्त धनात्मक एक अव्यक्त, तथा रूप आठ से रहित धनात्मक दो अव्यक्त, इन दोनों पक्षों का योग क्या होगा ? दोनों पक्षों के धनर्ण चिह्न में व्यत्यास करके योगफल क्या होगा, यह मुझे शीघ्र बतलावें ॥ ६ ॥

उदा०—( य + १ ) + ( २य − ८ ) = ३य − ७
( − य − १) + (२य − ८) = य − ९
( य + १) + ( − २य + ८) = − य + ९
( − य − १) + ( − २य + ८) = − ३य + ७

अन्यदुदाहरणम्—

**धनाव्यक्तवर्गत्रयं सत्रिरूपं**
**क्षयाव्यक्तयुग्मेन युक्तं च किं स्यात् ।**

न्यासः—याव ३ रु ३ । या २̇ योगे जातम् याव ३ या २̇ रु ३ ।

सुधा—रूप तीन से युक्त धनात्मक तीन अव्यक्तवर्ग में ऋणात्मक दो अव्यक्त को जोड़ने से क्या होगा ?

उदा०—(३य² + ३) + ( − २ य ) = ३य² − २य + ३ ।

अन्यदुदाहरणम्—

**धनाव्यक्तयुग्माद्दणाव्यक्तषट्कं**
**सरूपाष्टकं प्रोज्झ्य शेषं वदाशु ॥ ७ ॥**

न्यासः—या २ । या ६̇ रु ८ शोधिते जातं या ८ रु ८̇ ।

इत्यव्यक्तसंकलनव्यवकलने ॥

सुधा—धनात्मक दो अव्यक्त से आठ रूप सहित ऋणात्मक छे अव्यक्त को घटाने पर क्या शेष होगा, यह शीघ्र बतलाओ ॥ ७ ॥

२य − ( − ६य + ८ ) = २य + ६य − ८ = ८ य − ८

विमर्श—अव्यक्त संकलन एवं अव्यक्त व्यवकलन में यहाँ इतना ही बतलाया गया है कि सजातीयों का योग या वियोग पूर्व नियमानुसार करना चाहिए । विभिन्न जातीयों का योग या वियोग चिह्नमात्र के द्वारा व्यक्त किया जा सकता है । ग्रंथकार ने भी इसके कई एक उदाहरण प्रस्तुत किये हैं । अव्यक्त राशियों के संकलन एवं व्यवकलन के बहुत से उदाहरण "योगे युतिः स्यात् क्षययोः स्वयोर्वा" तथा "संशोध्यमानं स्वमृणत्वमेति" के विमर्श में दिए जा चुके हैं; विस्तारभय से पुनः नहीं दे रहा हूं ।

अव्यक्तादि गुणने करण सूत्रं सार्धं-वृत्तद्वयम्—

स्याद्रूपवर्णाभिहतौ तु वर्णौ
द्वित्र्यादिकानां समजातिकानाम् ॥ ६ ॥
वधे तु तद्वर्गघनादयः स्यु-
स्तद्भावितं चासमजातिघाते ।
भागादिकं पूर्ववदेव शेषं
व्यक्ते यदुक्तं गणिते तदत्र ॥ ७ ॥
गुण्यः पृथग्गुणकखण्डसमो निवेश्य-
स्तैः खण्डकैः क्रमहतः सहितो यथोक्त्या ।
अव्यक्तवर्गकरणीगुणनासु चिन्त्यो
व्यक्तोक्तखण्डगुणनाविधिरेवमत्र ॥ ८ ॥

सुधा—रूप ( व्यक्ताङ्क ) तथा वर्ण ( अव्यक्त ) के गुणन में वर्ण हो जाता है। सजातीय दो; तीन या चार वर्णों के घात से क्रमशः वर्ग घन, चतुर्घात आदि होते हैं। विजातीय वर्णों के घात से भावित होता है, जैसे या × का = या. का. भा लिखा जाता है।

भाग आदि ( भाग वर्गमूल घन, घनमूल ) का नियम व्यक्त गणित ( लीलावती ) में जैसा कहा गया है वैसा ही यहाँ ( अव्यक्तगणित में ) भी समझना चाहिए।

गुणक के जितने खण्ड हों, उतनी जगह गुण्य को रखकर प्रत्येक गुणक खण्ड से अलग-अलग उसे गुणा कर यथोक्त रीति से योग करें तो गुणन फल होता है।

व्यक्त गणित ( लीलावती ) में जो खण्डगुणनविधि ( गुण्यस्त्वधोऽधो गुणखण्डतुल्य इत्यादि ) उक्त है वही विधि यहाँ ( बीजगणित में ) भी अव्यक्त वर्ग, करणी, गुणन में समझना ॥ ६—८ ॥

वासना—रूपं नाम व्याक्ताङ्कबोधकम्। वर्णपदमत्राऽव्यक्ताङ्कद्योतकम्। रूपवर्णयोर्घाते रूपमितानां वर्णानां सङ्कलनमेव तयोर्गुणनफलम्। तच्च व्यक्ताङ्कगुणिताऽव्यक्तांङ्कमानसममिति समुपपन्नं रूपवर्णभिहतौ वर्ण इति।

द्वित्र्यादिकानां वधे द्वित्रिस्थानंस्थितानां व्यक्ताङ्कानामव्यक्ताङ्कानां वा वधे तद्वर्गघनादयश्च "समद्विघातः कृतिः, समत्रिघातश्च घन" इति पाटीगणितोक्तपद्धत्यैव पारिभाषिताः।

विजातीययोर्द्वयोर्घातो भावितपदवाच्यः। अव्यक्तानामपि भागादिकं ( भाग-वर्ग-वर्गमूल-घन-घनमूलादिकं ) व्यक्तगणितवद् ज्ञेयम्, उभयत्रापि परिभाषासाम्यात्।

गुण्यः पृथग्गुणकखण्डसम इत्यादिकं तु "गुण्यस्त्वधोऽधो गुणखण्डतुल्यस्तैः खण्डकैः संगुणितो युतो वे" ति पाटीगणितोक्तस्यैव पुनः प्रतिपादनम्। तथाहि यदि गुण्यः=अ+क+ग, गुणकश्च य+र तदा गुणनफलम् = गुण्य × गुणक= ( अ+क+ग ) ( य+र ) = ( अ+क+ग ) य+( अ+क+ग ) र एतेनैव गुण्यः पृथग्गुणकखण्डसम इत्यादि स्फुटमुपपद्यते। अतः स्याद्रूपवर्णा भिहतौ तु वर्णे इत्यादिकं सर्वं सूपपन्नम्।

उदाहरणम्—

यावत्तावत्पञ्चकं व्येकरूपं
यावत्तावद्भिस्त्रिभिः सद्विरूपैः।
संगुण्य द्राग ब्रूहि गुण्यं गुणं वा
व्यस्तं स्वर्णं कल्पयित्वा तु विद्वन् ॥ ८ ॥

न्यासः—गुण्यः या ५ रु १˙। गुणकः या ३ रु २ गुणनाज्जातं फलम् याव १५ या ७ रु २˙।

गुणस्य धनर्णव्यत्यासे—

न्यासः—गुण्यः या ५˙ रु १ गुणकः या ३ रु २ गुणनाज्जातम् याव १५˙ या ७˙ रु २।

गुणकस्य धनर्णव्यत्यासे—

न्यासः—गुण्यः या ५ रु १˙। गुणकः या ३˙ रु २˙ गुणनाज्जातम् याव १५˙ या ७˙ रु २।

द्वयोर्धनर्णव्यत्यासे—

न्यासः—गुण्यः या ५˙ रु १, गुणकः या ३˙ रु २˙ गुणनाज्जातम् याव १५ या ७ रु २˙।

सुधा—एकोन यावत् पाँच को सद्विरूप यावत् तीन से गुणने, एवं गुण्य, गुणक, के धन, ऋण चिह्न का व्यत्यास कल्पना कर भी गुणने से गुणनफल क्या होगा यह बतलावें ॥ ८ ॥

उदाहरण—

( १ ) यदि गुण्य = ५ य − १ गुणक = ३ य + २ तो गुणनफल = ( ५ य − १ ) × ( ३ य + २) = ( ५ य − १ ) × ३ य + ( ५ य − १ ) × २ = १५ $य^{२}$ − ३ य + १० य − २ = १५ $य^{२}$ + ७ य − २ ।

( २ ) यदि गुण्य = − ५ य + १, गुणक = ३ य + २ तो गुणनफल = ( − ५ य + १ ) ( ३ य + २ ) = − १५ $य^{२}$ + ३ य − १० य + २ = − १५ $य^{२}$ − ७ य + २ ।

( ३ ) यदि गुण्य = ५ य − १, गुणक = − ३य − २ तो गुणनफल = (५य − १) × ( − ३ य − २ ) = ( ५ य − १ ) × − ३ य − ( ५ य − १ ) × २ = − १५ $य^{२}$ + ३ य − १० य + २ = − १५ $य^{२}$ − ७ य + २ ।

( ४ ) यदि गुण्य = − ५ य + १, गुणक = − ३ य − २ तो गुणनफल = ( − ५ य + १ ) × ( − ३ य − २ ) = ( − ५ य + १ ) × − ३य − ( − ५ य + १ ) × २ = १५ $य^{२}$ − ३ य + १० य − २ = १५ $य^{२}$ + ७ य − २ = गुणनफल ।

विमर्श—भास्कराचार्य ने अव्यक्तों के गुणन, भजन, वर्ग वर्गमूल आदि निकालने की जो रीति अपने बीजगणित में दी है वही रीति आधुनिक बीज-गणित में भी प्रचलित है । आधुनिक बीजगणितकारों ने अपनी-अपनी पुस्तकों में उन नियमों पर आधारित अनेक विध उदाहरण देकर उन नियमों को बहुत प्राञ्जल बना दिया है । मैं भी अभ्यास के लिए कतिपय उदाहरणों के साथ कुछ सोत्तर प्रश्न यहाँ दे रहा हूँ ।

उदाहरण—१. मान लिया कि गुण्य = अ + २क + ३ग
गुणक = अ − २क + ५ग

नियमानुसार गुणनफल =

$अ^{२}$ + २ अ क + ३ अ ग
− २ अ क − ४ $क^{२}$ − ६ क ग
५ अ ग + १० क ग + १५ $ग^{२}$

---

योग = $अ^{२}$ − ४ $क^{२}$ + ८ अग + ४कग + १५ $ग^{२}$ = गुणनफल ।

उपनियम—यदि किन्हीं दो ऐसे व्यञ्जकों का गुणन करना हो जिनमें एक के पदों के विभिन्न घात हों तो उन्हें घाताङ्क को बढ़ाते या घटाते हुए लिख कर गुणा करना चाहिए । जैसे :—

उदा० २—गुण्य $= य^3 + य^2 र + य र^2 + र^3$

गुणक $य^2 - य र + र^2$

गुणनफल $= य^5 + य^4 र + य^3 र^2 + य^2 र^3$

$- य^4 र - य^3 र^2 - य^2 र^3 - य र^4$

$+ य^3 र^2 + य^2 र^3 + य र^4 + र^5$

योग $= य^5 \quad + य^3 र^2 + य^2 र^3 \quad + र^5$

= गुणनफल।

**उपनियम २**—घाताङ्क वाले व्यञ्जकों का गुणनफल घाताङ्कों के योग करने से ही होता है। जैसे $अ^2 \times अ^3 = अ^{2+3} = अ^5$।

**उपनियम ३**—यदि घातों का घात करना हो तो घाताङ्कों के घात करने से ही वह हो जाता है। जैसे (१) $(अ^2)^3 = अ^2 \times अ^2 \times अ^2 = अ^6 = अ^{2\times3}$

(२) $(- अ^2 ब स)^4 = + अ^{4\times2}. ब^{1\times4} स^{1\times4}$

$= अ^8. ब^4. स^4$

**उपनियम ४**—धनात्मक का कोई भी घात धनात्मक ही होगा। किन्तु ऋणात्मक का समघात ( वर्ग, चतुर्घात, षड्घात आदि ) धनात्मक और विषमघात ( घन, पञ्चघात, सप्तघात आदि ) ऋणात्मक होगा।

जैसे +अ का कोई घात = वर्ग, घन, चतुर्घात, आदि सभी धनात्मक ही होगा किन्तु – अ का वर्ग, चतुर्घात, षड्घात आदि $+अ^2$, $+अ^4$, $+अ^6$ धनात्मक और घन, पञ्चघात, सप्तघात, आदि $- अ^3$, $- अ^5$, $-अ^7$ सभी ऋणात्मक होंगे।

## अभ्यासार्थं कुछ सोत्तर प्रश्न

गुणा कीजिए :—

( १ ) २ अ + ३ ब को ३ स + ५ द से

उत्तर = ६ अ स + ९ ब स + १० अ द + १५ ब द

( २ ) $अ^2 + अ ब + ब^2$ को $अ^2 - अ ब + ब^2$ से

उत्तर $= अ^4 + अ^2 ब^2 + ब^4$

( ३ ) $अ^2 - अ ब + 1$ को $अ^2 - अ ब + 1$ से

उत्तर $= अ^4 - 2अ^3 ब + अ^2 ब^2 + 2अ^2 - 2 अ ब + 1$

( ४ ) $अ^{३} + अ^{२} ब + ब^{३}$ को $अ - ब$ से

उत्तर $= अ^{४} + अ ब^{३} - अ^{२} ब^{२} - ब^{४}$

( ५ ) $य^{४} + य^{३} र + य^{२} र^{२} + य र^{३} + र^{४}$ को $य - र$ से

उत्तर $= य^{५} - र^{५}$

( ६ ) $य^{२} + य र + र^{२}$ को $य^{४} + र^{२}$ से

उत्तर $= य^{६} + य^{५} र + य^{४} र^{२} + य^{२} र^{२} + य र^{३} + र^{४}$

( ७ ) $अ ब + ब स + अ स$ को $अ ब - ब स + स अ$ से

उत्तर $= अ^{२} ब^{२} + २ अ^{२} ब स - ब^{२} स^{२} + अ^{२} स^{२}$

( ८ ) $अ + ब + स$ को $अ + ब - स$ से

उत्तर $= अ^{२} + २ अ ब + ब^{२} - स^{२}$

( ९ ) $य^{४} + य^{२} र^{२} + र^{४}$ को $य^{४} - र^{२}$ से

उत्तर $= य^{८} - य^{६} \cdot र^{२} + य^{४} र^{४} - य^{२} \cdot र^{४} + य^{२} \cdot र^{६} - र^{८}$

( १० ) $य^{\frac{२}{३}} + य^{\frac{१}{३}} \cdot र^{\frac{१}{३}} + र^{\frac{२}{३}}$ को $य^{\frac{१}{३}} - र^{\frac{१}{३}}$ से

उत्तर $= य - र$

( ११ ) $-अ^{३} \cdot ब^{२}$ का चतुर्घात बतलाइए—

उत्तर $= अ^{१२} \cdot ब^{८}$

भागहारे करणसूत्रं वृत्तम्—

भाज्याच्छेदः शुद्धयति प्रच्युतः सन्
स्वेषु स्वेषु स्थानकेषु क्रमेण ।
यैर्यैर्वर्णैः संगुणो यैश्च रूपै-
र्भागाहारे लब्धयस्ताः स्युरत्र ॥९॥

सुधा—जिन-जिन वर्णों या रूपों से गुणित भाजक अपने-अपने स्थानों में भाज्य से घटाने पर विशुद्ध हो जाय वे ही ( वर्ण या रूप ) भागहार में लब्धियाँ होती हैं ॥ ९ ॥

**वासना :** गुण्य × गुणक = गुणनफल

यद्यत्र गुण्यः = अ + क + ग, गुणकः = य + र

अतो गुणनफलम् = गुण्य × गुणक = (अ + क + ग)य + (अ + क + ग)र

भाज्यरूपेऽस्मिन् गुणनफले गुण्यरूपेण हरेण भक्ते स्वरूपम् =

$$\frac{\text{गुणनफल}}{\text{गुण्य}} = \frac{\text{भाज्य}}{\text{हर}} = \frac{(\text{अ}+\text{क}+\text{ग})\text{य} + (\text{अ}+\text{क}+\text{ग})\text{र}}{\text{अ}+\text{क}+\text{ग}}$$

अत्र य गुणितो हरः = (अ + क + ग) य। असौ भाज्यस्थात् प्रथमपदात् शुद्धयति, अतः प्रथमलब्धिः = य। पुनश्च र गुणितो हरः = (अ + क + ग)र। अयं च भाज्यस्याद् द्वितीयपदाद् विशुद्धयतीति द्वितीया लब्धिः = र। एकमत्र लब्धि = य + र इत्येत्रं भाज्याच्छेदः शुद्धयतीति विधानानेनैव पूर्णलब्ध्युपगमश्चेति सर्वंनुपयन्नम्।

विमर्श—पाटीगणितोक्त "भाज्याद्धरः शुद्धयति यद्गुणः स्यादन्त्यात्फलं तत्खलु भागहारे" का ही शब्दान्तर द्वारा यहाँ प्रतिपादन हुआ है। ग्रन्थकार ने पहले भी ":भागादिकं रूपवदेव शेषम्" कह कर दोनों की एकरूपता का व्यक्तीकरण किया है।

भागहार में हमेशा भाज्य एवं भाजक को इस रूप में लिखें कि दोनों में एकगुणरूप अक्षर के घातों के घातमापक उरोरोत्तर घटते हुए या बढ़ते हुए रहे। भाज्य के प्रथम पद में लब्धि गुणित भाजक को स्थानक्रम से घटा कर शेष में भाज्य के अग्रिम राशि उतार कर पुनः पुनः नए भाज्यों में पूर्ववत् नूतन लब्धि गुणित भाजक को घटाते जायें जब तक कि भाज्य निःशेष न हो जाय या भाजक से शेष छोटा हो जाय। इस प्रकार आगत लब्धियाँ ही भागफल कही जाती हैं।

पूर्वंगुणनफलस्य स्वगुणच्छेदस्य प्रथमपक्षस्य भागहारार्थं—

न्यासः—भाज्यः याव १५ या ७ रु २̇। भाजकः या ३ रु २ भजनादाप्तो गुण्यः या ५ रु १

द्वितीयस्य

न्यासः—भाज्यः याव १५̇ या ७̇ रु २। भाजकः या ३ रु २। भजनेन लब्धो गुण्यः या ५̇ रु १।

तृतीयस्य

न्यासः—भाज्यः याव १५̇ या ७̇ रु २। हरः या ३̇ रु २̇। हरणादाप्तो गुण्यः या ५ रु १̇।

चतुर्थस्य

न्यासः—भाज्यः याव १५ या ७ रु २ं। हरः या ३ं रु २ं हृते लब्धो गुण्यः या ५ं रु १।

इत्यव्यक्तगुणनभजने।

सुधा : (१) भाज्य = १५ य² − ७य + २, भाजक = ३य + २ } ऊतोलब्धिः =

$$\frac{१५य^2 - ७य + २}{३य + २} = ५य - १$$

(२) भाज्य = − १५य² − ७य + २, भाजक = ३य + २ } लब्धिः

$$= \frac{-१५य^2 - ७य + २}{३य + २} = -५य + १$$

(३) भाज्य = − १५य² − ७य + २, = ३य − २ }

$$लब्धिः = \frac{-१५य - ७य + २}{-३य - २} = ५ य - १$$

$$(४) \frac{भाज्य}{भाजक} = \frac{१५य^2 + ७य - २}{-३य + २} = - ५य + १ = लब्धिः$$

उदा० २—भाजक—य² + ५ य र + ७ र²

भाज्य = य⁴ + ५५ य र³ + १२६ र⁴

यहाँ भाज्य भाजक दोनों में घाताङ्क अवरोह एवं आरोह क्रम से रक्खा गया है।

भागफल के लिए न्यास—

$$य^2 + ५ य र + ७ र^2)\ य^4 + ५५ य र^3 + १२६ र^4\ (य^2 - ५ यर + १८र^2$$

$$य^4 + ५ य^3 र + ७ य^2 र^2$$

$$- ५ य^3 र - ७ य^2 र^2 + ५५ य र^3$$

$$- ५ य^3 र - २५ य^2 र^2 - ३५ य र^3$$

$$\times १८ य^2 र^2 + ९० य र^3 + १२६ र^4$$

$$१८ य^2 र^2 + ९० य र^3 + १२६ र^4$$

$$\times \quad \times \quad \times$$

अतः लब्धि = भागफल = य$^{२}$ − ५ य र + १८ र$^{२}$

उदा० ३—भाजक ४ य$^{२}$ + ६ य + ९

भाज्य = १६ य$^{४}$ + ३६ य$^{२}$ + ८१

भागफल लाने के लिए न्यास :—

४ य$^{२}$ + ६ य + ९ ) १६ य$^{४}$ + ३६ य$^{२}$ + ८१ ( ४ य$^{२}$ − ६ य + ९
　　१६ य$^{४}$ + २४ य$^{३}$ + ३६ य$^{२}$
　　————————————
　　× − २४ य$^{३}$ + ८१
　　− २४ य$^{३}$ − ३६ य$^{२}$ − ५४ य
　　————————————
　　× 　३६ य$^{२}$ + ५४ य + ८१
　　　　३६ य$^{२}$ + ५४ य + ८१
　　————————————
　　　　× 　× 　×

अतः लब्धि = ४ य$^{२}$ − ६ य + ९

उदा० ४— भाज्य = य$^{६}$ − ४ य$^{४}$ − २ य$^{३}$ + ३ य$^{२}$ + ८ य − १२

भाजक = य$^{२}$ − ४

यहाँ भी भाज्य एवं भाजक घाताङ्क के अवरोह क्रम में लिखा हुआ है।

न्यास :—

य$^{२}$ − ४ ) य$^{६}$ − ४ य$^{४}$ − २ य$^{३}$ + ३ य$^{२}$ + ८ य − १२ ( य$^{४}$ − २ य + ३
　　य$^{६}$ − ४ य$^{४}$
　　————————————
　　× 　× − २ य$^{३}$ + ३ य$^{२}$ + ८ य
　　　　− २ य$^{३}$ + ८ य
　　————————————
　　　　३ य$^{२}$ − १२
　　　　३ य$^{२}$ − १२
　　————————————
　　　　× 　×

अतः भागफल = य$^{४}$ − २ य + ३।

उदा० ५— भाज्य = १

भाजक = १ − अ

भागफल लाने के लिए न्यास :—

१ – अ ) १ ( १ + अ + $अ^2$ + $अ^3$ + $अ^4$ ………………… = लब्धि

१ – अ

अ

अ – $अ^2$

$अ^2$

$अ^2$ – $अ^3$

$अ^3$

$अ^3$ – $अ^4$

$अ^4$

$अ^4$ – $अ^5$

$अ^5$ ……

## अभ्यास के लिए कुछ सोत्तर प्रश्न

भाग दीजिए—

(१) ३० $अ^3 क^3 ग^3$ में ३ अ क से और – ७ $य^4 र^2$ + १४ $य^2 र^3$ – २१ $य^3 र^4$ में – ७ $य^2 र^2$ से।

उत्तर = १० $अ^2 क^2 ग^3$ और $य^2$ – २ र + ३ य $र^2$।

(२) २० $य^4 र^4$ में २ $य^2 र^3$ से और ४२ $अ^3 य^4$ में ७ $अ^2 य^2$ से।

उत्तर = १० $य^2$ र, और ६ $य^2$ अ।

(३) $य^2$ – २ य – ८ में य – ४ से, उत्तर = य + २

(४) $य^2$ – ७ य + १० में य – ५ से उत्तर = य – २

(५) $अ^2$ – २ अ ब + $ब^2$ में अ – ब से उत्तर = अ – ब

(६) $अ^2$ + अ – २ में अ – १ से उत्तर = अ + २

(७) ८ $अ^3$ – ३६ $अ^2$ ब + ५४ अ $ब^2$ – २७ $ब^3$ में २ अ – ३ ब से

उत्तर = ४ $अ^2$ – १२ अ ब + ९ $ब^2$

(८) ४ $य^2$ + ४ य र + $र^2$ + ४ य + २ र में २ य + र से

उत्तर = २ य + र + २

(९) $य^2$ – $र^2$ में य – र से और $य^3$ + $र^3$ में य + र से

उत्तर = य + र, और $य^2$ – य र + $र^2$

(१०) $य^४ - र^४$ में $य - र$ से, और $य^४ - १९य^२ + ९$ में $य^२ + ५य + ३$ से

उत्तर $= य^३ + य^२ र + य र^२ + र^३$ और $य^२ - ५ य + ३$

(११) $य^२ + र^२ - ल^२ + २ य र$ में $य + र - ल$ से

उत्तर $= य + र + ल$

(१२) $अ^२ (ब - स) + ब^२ (स - अ) + स^२ (अ - ब)$ में $अ - ब$ से

उत्तर $= अ ब - अ स - ब स + स^२$

(१३) $अ^६ - ३ अ^४ क^२ + ३ अ^२ क^४ - क^६$ में $अ^३ + ३ अ^२ क + ३ अ क^२ + क^३$ से

उत्तर $= अ^३ - ३ अ^२ क + ३ अ क^२ - क^३$

सिद्ध कीजिए :—

(१४) $\frac{१ + २ क + क^२}{१ - २ क + क^२} = १ + ४ क + ८ क^२ + १२ क^३ + \cdots \cdots$

(१५) $\frac{१}{१ - न क + क^२} \ldots १ + न क + (न^२ - १) क^२ \ldots (न^२ - २ न)$

## वर्गोदाहरणम्

रूपैः खड्भिर्वर्जितानां चतुर्णा—

मव्यक्तानां ब्रूहि वर्गं सखे मे ।

न्यासः—या ४ रु ६ जातो वर्गः याव १६ या ४८ रु ३६

सुधा—हे मित्र ! छे रूपों से विहीन चार अव्यक्त का वर्ग बतलाओ ।

$(४ य - ६)^२ = १६ य^२ - ४८ य + ३६$ ।

विमर्श—वर्ग, घन, वर्गमूल, घनमूल आदि लाने की रीति पाटीगणित में जो है वही यहाँ ( अव्यक्त गणित ) भी समझना, यह ग्रंथकार ने पहले ही कहा है । तदनुसार किसी समान दो राशियों का घात, वर्ग, सम तीन राशियों का घात घन, समान चार राशियों का घात चतुर्घात आदि समझना स्वाभाविक ही है । वर्ग लाने के लिए सबसे आसान तरीका यह है कि दो, तीन, चार पद वाले किसी राशि के वर्ग में पहले प्रथम पद का वर्ग, ततः पर द्विगुणित प्रथम पद से आगे के सभी पदों का घात करना चाहिए । फिर प्रथम पद को हटाकर आगे के पदों में भी यह नियम लागू करें । यह तब तक करते जाँय जबतक कि अन्तिम पद का भी वर्ग न हो जाय । इस तरह पूरी राशि का आसानी से वर्ग हो जाता है ।

जैसे ( अ+क+ग ) का वर्ग करना अभीष्ट हो तो पहले अ का वर्ग = अ$^{२}$, पुनः २ अ से आगे के सभी पदों को गुणा कर लिखने से = अ$^{२}$ + २ अक + २ अ ग। पुनः अ+क+ग में से अ को हटा कर शेष क+ग में भी यही नियम लागू किया अर्थात् क$^{२}$ + २ क ग को लिखा। फिर क को छोड़कर शेष ग का वर्ग लिखा गया। इस प्रकार (अ+क+ग) का वर्ग = अ$^{२}$ + २अ क + २ अ ग + क$^{२}$ + २ क ग + ग$^{२}$। समान दो का घात वर्ग होता है अतः अ$^{२}$ = अ × अ। समान तीन का घात घन होता है अतः अ$^{3}$ = अ × अ × अ समान चार का घात चतुर्घात होता है अतः अ$^{४}$ = अ × अ × अ × अ इस तरह आगे का भी घात समझना। इससे स्पष्ट है कि धन पद का कोई भी घात धन ही होगा। ऋण पद के घात मापक के समत्व, विषमत्व के अनुसार धन ऋण होंगे। जैसे ऋण का वर्ग; चतुर्घात, षड्घात आदि धन होंगे और घन, पञ्चघात, सप्तघात आदि ऋण होंगे।

## किसी राशि के घन लाने की रीति—

घन लाने के लिए भास्कराचार्य ने अपने पाटीगणित में जो नियम दिया है वह पूर्णतः उपयुक्त है। उस नियम के अनुसार बहुयुक् पद वाली राशि को भी द्वियुक् पद के रूप में परिणत कर प्रथम पद का घन पहले स्थान में, त्रिगुणित प्रथम पदवर्ग को द्वितीय पद से गुणाकर दूसरे स्थान में, पुनः त्रिगुणित द्वितीय पद वर्ग को प्रथम पदगुणित कर तीसरे स्थान में, और द्वितीयपद के घन को अन्तिम स्थान में रक्खें तो अभीष्ट राशि का घन हो जायगा।

दो पद वाले किसी राशि का वर्ग, घन, चतुर्घात आदि लाने का सामान्य नियम :—

( अ+क )$^{२}$ = अ$^{२}$ + २ अ क + क$^{२}$

( अ+क )$^{3}$ = ( अ+क )$^{२}$ × ( अ+क ) = अ$^{3}$ + ३ अ क$^{२}$ + ३ अ$^{२}$ क + क$^{3}$

( अ+क )$^{४}$ = ( अ+क )$^{२}$ × ( अ+क )$^{२}$ = ( अ$^{२}$ + २ अ क + क$^{२}$ )$^{२}$ = अ$^{४}$ + ४ अ$^{3}$ क + २ अ$^{२}$ क$^{२}$ + ४ अ क$^{२}$ + ४अ क$^{४}$

= अ$^{४}$ + ४ अ$^{3}$ क + ६ अ$^{२}$ क$^{२}$ + ४अ क$^{3}$ + क$^{४}$

( अ+क )$^{५}$ = ( अ+ क )$^{४}$ × ( अ+क )

= अ$^{५}$ + ५ अ$^{४}$ क + १० अ$^{3}$ क$^{२}$ + १० अ$^{२}$ क$^{3}$ + ५ अ क$^{४}$ + क$^{५}$

इन उपर्युक्त घातों को देखने से स्पष्ट है कि द्वियुक् पद के वर्गादि घातों में पहले पद में द्वियुक् पद के प्रथम पद का अभीष्ट घात होता है और आगे के

पदों में द्वियुकपद के प्रथम वद का घातांक एक-एक घटता जाता और द्वितीय पद का घातांक एक-एक बढ़ता जाता है। वर्गादि धातों के द्वितीयादि पदों में, प्रथम पद के घातांक तथा उसके गुणकांक के गुणनफल में एकादि अंकों से भाग देने पर लब्धि के समान ही गुणकांक होते हैं। इस नियम के अनुसार किसी भी द्वियुक्पद का अभीष्ट घात लाया जा सकता है।

जैसे (अ + क) का घन लाना है तो पूर्वोक्त नियमानुसार प्रथम स्थान में---अ$^{3}$। दूसरे स्थान में अ के घातांक ३ × ( १ = प्रथम स्थान का गुणांक) में एक से भाग देने पर ३ = द्वितीय स्थान का गुणकांक, द्वितीय स्थान में प्रथम पद का घातांक एक घटेगा और दूसरे का घातांक एक बढ़ेगा। अतः दूसरे स्थान में = ३ अ$^{२}$क। तीसरे स्थान में भी प्रथम पद के घातांक घटाने और दूसरे पद के घातांक बढ़ाने पर = अ क$^{२}$। इसका गुणकांक $\frac{= २ \times ३}{२}$ (दूसरे स्थान के प्रथम पद के घातांक और गुणकांक$^{२}$ ३ के गुणन में दो से भाग देने पर) तीसरे स्थान में ३ अ क$^{२}$। चतुर्थ स्थान में तृतीय स्थानीय अ के घातांक १ तथा गुणकांक ३ के गुणनफल ३ में तीन से भाग देने पर अन्तिम स्थान में गुणकांक = १ तथा द्वियुक् पद के प्रथम के घातांक घटाने और दूसरे के बढ़ाने पर चतुर्थ स्थान में क$^{3}$। इस प्रकार ( अ + क )$^{3}$ = अ$^{3}$ + ३ अ$^{२}$ क + ३ अ क$^{२}$ + क$^{3}$।

उपर्युक्त नियमानुसार

( अ + क )$^{४}$ = अ$^{४}$ + ४ अ$^{3}$-क + ६ अ$^{२}$-क$^{२}$ + ४ अ क$^{3}$ + क$^{४}$

( अ + क)$^{५}$ = अ$^{५}$ + ५अ$^{४}$ क + १० अ$^{3}$ क$^{२}$ + १०अ$^{२}$ क$^{3}$ + ५ अ क$^{४}$ + क$^{५}$

## अभ्यास के लिये कुछ सोत्तर प्रश्न

( १ )—५ य$^{२}$ ल$^{3}$ का वर्ग तथा धन क्या है?

उत्तर = २५ य$^{४}$ ल$^{६}$, और—१२५ य$^{६}$ ल$^{९}$

( २ ) अ$^{२}$ + २ अ + १ का वर्ग क्या हैं?

उत्तर—अ$^{४}$ + ४ अ$^{3}$ + ६ अ$^{२}$ + ४ अ + १।

( ३ ) अ$^{२}$ + २अ क – २ क$^{२}$ तथा य$^{२}$ + ४य र – ८ र$^{२}$ का वर्ग क्या है?

उत्तर—अ$^{४}$ + ४ अ$^{3}$ क – ८ अ क$^{3}$ + क$^{४}$ और

य$^{४}$ + ८ य$^{3}$ र – ६४ य र$^{3}$ + ६४ र$^{४}$

( ४ ) अ$^{3}$ – २ अ$^{२}$ क – २ अ क$^{२}$ + क$^{3}$ का तथा य$^{3}$ + २ य$^{२}$र + ८ य र$^{२}$ – १६ र$^{3}$ का वर्ग बतलाइए :—

उत्तर —अ$^{६}$ – ४ अ$^{५}$ क + १० अ$^{3}$ क$^{3}$ – ४ अ क$^{५}$ + क$^{६}$

और य$^{६}$ + ४ य$^{५}$ र + २० य$^{४}$ र$^{२}$ – २५६ य र$^{५}$ + २५६ र$^{६}$

भास्करीयबिजगणित



( ५ ) ( अ − क ) का चतुर्घात एवं ( अ + क ) का षड्घात बतलाइए :—

उत्तर—अ$^{४}$ − ४ अ$^{३}$ क + ६ अ$^{२}$ क$^{२}$ − ४ अ क$^{३}$ + क$^{४}$ ।

और अ$^{६}$ + ६ अ$^{५}$ क + १५ अ$^{४}$ क$^{२}$ + २० अ$^{३}$ क$^{३}$ + १५ अ$^{२}$ क$^{४}$

### वर्गमूले करणसूत्रं वृत्तम्

**कृतिस्थ आदाय पदानि तेषां**
**द्वयोर्द्वयोश्चाभिहतिं द्विनिघ्नीम् ।**
**शेषात् त्यजेद् रूपपदं गृहीत्वा**
**चेत् सन्ति रूपाणि तथैव शेषम् ॥१०॥**

सुधा—वर्गात्मक राशि में मूल लेते समय सभी वर्गात्मक अव्यक्त राशियों या वर्गात्मक रूप के मूल को लेकर अलग-अलग रक्खें । इस प्रकार दो दो मूलों का द्विगुणित गुणनफल शेष में घटावें तो वर्गात्मक राशि का मूल हो जाता है । रूपात्मक खण्ड का मूल यदि नहीं मिले तो उस राशि को वर्गात्मक नहीं समझें ॥ १० ॥

वासना—प्रस्तुतसूत्रेण वर्गात्मकराशेर्मूलानयनमभीष्टमास्ति। वर्गस्तु समानराश्योर्घातः, ज्ञाते च समानराश्योर्घाते तन्मूलराश्योरेवानयनमत्रा पेक्ष्यते ।

यथाऽत्र कल्पितो राशिः = अ + क । तदा वर्गकरणविधिनाऽस्य वर्गः = अ$^{२}$ + २ अ क + क$^{२}$। अत्र वर्गात्मकयोः ( अ$^{२}$, क$^{२}$ ) अनयोर्मूले क्रमशः= अ क, द्वयोर्घाते द्विनिघ्ने शेषात्त्यक्ते निश्शेषं भवतीति अ + क मितमेव वर्गात्मकराशेर्वर्गमूलम्, वर्गकरणें "खण्डद्वयस्याभिहतिर्द्विनिघ्नी तत्खण्डवर्गैक्य-युता कृतिः स्यादित्युक्तेः ।

द्वयोर्द्वयोरभिहतौ शेषात्त्यक्तायाँ च सत्यां निःशेषाभावे नासौ वर्गात्मको राशिरित्यवगन्तव्यम् । वर्गात्मकराशौ रूपस्य सत्त्वे तन्मूलमप्यानीय द्वयोर्द्वयो र्घात इत्यादिकं तत्रापि कार्यम् । वस्तुतो वर्गकरणविधे वैपरीत्यमेव मूलायन-पद्धतिः । एतेनोपपन्नं सर्वम् ।

पूर्वसिद्धवर्गस्य मूलार्थं न्यासः—

याव १६ या ४८ रु ३६ लब्धं मूलम् या ४ रु ६ ।

इत्यव्यक्तवर्गमूले ।

इत्यव्यक्तषड्विधम्

सुधा—जैसे मूलानयन के लिए वर्गात्मक राशि $= १६ य^2 - ४८ य + ३६$ इसका वर्गमूल अभीष्ट हो तो वर्गात्मक राशि के प्रथम वर्गात्मक $१६ य^2$ का मूल $= ४ य$, एवम् द्वितीय वर्गात्मक ३६ का वर्गमूल $= - ६$। दोनों मूलों का द्विगुणितगुणनफल $२ \times ४ य \times - ६ = -४८ य$। ५ इसे $- ४८ य$ में घटाने पर संशोध्यमान $- ४८ य$ धनात्मक हो जायगा। चूंकि धनर्ण दोनों का योग शून्य है अत: $४ य - ६$ यही अभीष्ट वर्गमूल हुआ।

विमर्श—कृतिभ्य आदाय पदानि तेषामित्यादि भास्करीय मूलानयन पद्धति से कहीं-कहीं मूल लाना कठिन हो जाता है। अतः पाटीगणितोक्त "त्यक्त्वान्त्याद् विषमात्" आदि के अनुसार हीं वर्गमूल लाना चाहिए।

जैसे—$य^4 + ६ य^3 + २५ य^2 + ४८ य + ६४$ इस वर्गात्मक राशि का वर्गमूल प्रस्तुत नियमानुसार सम्भव नहीं है। क्योंकि इस वर्गात्मक राशि में वर्गात्मक खण्डों ( $य^4$, $२५ य^2$, ६४ ) का मूल क्रमश: $य^2$, ५ य, ८ ये हैं। इन में दो-दो मूलों का द्विगुणितघात शेष में घटाने पर यह निश्शेष नहीं होता,, अत: यह राशि अवर्गात्मक सिद्ध हुआ।

किन्तु पाटीगणितोक्त पद्धति से मूल के लिए न्यास :—

$$
\begin{array}{r|l|l}
 & य^4 + ६ य^3 + २५ य^2 + ४८ य + ६४ & य^2 + ३ य + ८ \\
 & य^4 & \\
२य^2 & ६य^3 & \\
 & ६य^3 & \\
 & \times \quad २५ य^2 & \\
 & ९ य^2 & \\
२ य^2 + ६ य & १६ य^2 + ४८ य & \\
 & १६ य^2 + ४८ य & \\
 & ६४ & \\
 & ६४ & \\
 & \times &
\end{array}
$$

अत: वर्गमूल $=$ $य^2 + ३ य + ८$

## पाटीगणितोक्त भास्करीय वर्गमूलानयन

जिस वर्गराशि का वर्गमूल निकालना अभीष्ट हो उस किसी एक वर्ण के घातमापक को उत्तरोत्तर बढ़ते या घटते हुए के रूप में लिखें। फिर प्रथम पद के वर्गमूल को भागफल के स्थान में और उसके वर्ग को उद्दिष्ट वर्ग में घटाकर शेष को भाज्य और द्विगुण वर्गमूल को भाजक का रूप देकर उससे भाज्य में भाग दें तो भागफल वर्गमूल का दूसरा पद होगा और नवानीत मूल के वर्ग को शेष में घटावें, या दूसरे नवागत मूल को द्विगुण प्रथम पद में

जोड़कर योग को उसी दूसरे पद से गुणा कर भाज्य में घटावें। भाज्य यदि निःशेष हो जाय तो वही अभीष्ट वर्गमूल है। शेष रहने पर नवानीत वर्गमूल को दूना करके पहले के द्विगुण वर्गमूल में जोड़ कर भाजक बनावें। पुनः लब्धि को तीसरा पद मानकर उसे द्विगुणित प्रथम द्वितीय पद में जोड़ कर उसी तृतीय पद से गुणाकर शेष रूप भाज्य में घटावें, ऐसी क्रिया भाज्य के निःशेष होने तक करें, तो अभीष्ट वर्गमूल हो जायगा।

जैसे (उदा० १) ४ य$^2$ + १२ य र + ९ र$^2$ का वर्गमूल लाना है।

न्यास—४ य$^2$ + १२ य र + ९ र$^2$ (२ य + ३ र

४ य$^2$

४ य + ३ र ) × १२ य र + ९ र$^2$

३ र

१२ य र + ९ र$^2$    १२ य र + ९ र$^2$

× × अतः वर्गमूल = २ य + ३ र

उदा० (२) ४ य$^4$ + ४ य$^3$ + ९ य$^2$ + ४ य + ४ का वर्गमूल लाना है।

न्यास ) ४ य$^4$ + ४य$^3$ + ९य$^2$ + ४य + ४ (२य$^2$ + य + २

४ य$^2$ + य ) ४ य$^4$

य    ×

४ य$^3$ + य$^2$    ४ य$^3$ + ९ य$^2$

४ य$^3$ + य$^2$

४ य$^2$ + २य + २ ) × ८ य$^2$ + ४ य + ४

२    ८ य$^2$ + ४ य + ४

८ य$^2$ + ४य + ४    × × ×

अतः वर्गमूल = २ य$^2$ + य + २

उदा० (३) ४ अ$^2$ य$^6$ + ४ अ क य$^5$ + ४ अ ग य$^4$ + क$^2$ य$^4$ + २ क ग य$^3$ + य$^2$ ग$^2$ का वर्गमूल निकालिए :—

न्यास—

) ४ अ$^2$ य$^6$ + ४ अ क य$^5$ + ४ अ ग य$^4$ + क$^2$ य$^4$ + २ क ग य$^3$ + य$^2$ ग$^2$ ( २ अ य$^3$

४ अ$^2$ य$^6$

४ अ य$^3$ + क य$^2$ ) × ४ अ क य$^5$ + ४ अ ग य$^4$ + क$^2$ य$^4$ ( क य$^2$

क य$^2$ ) ४ अ क य$^5$ + क$^2$ य$^4$

४ अ क य$^5$ + क$^2$ य$^4$ ) ४ अ ग य$^4$ + २ क ग य$^3$ + य$^2$ ग$^2$

४ अ य$^3$ + २ कय$^2$ + यग ) ४ अ ग य$^4$ + २ क ग य$^3$ + य$^2$ ग$^2$ ( य ग

य ग    × × ×

४ अ ग य$^4$ + २ क ग य$^3$ + य$^2$ ग$^2$

अतः वर्गमूल = २ अ य$^3$ + क य$^2$ + य ग

## अभ्यासार्थ कुछ सोत्तर प्रश्न

(१) १४४ अ$^{२}$ य$^{४}$ का और ( य − र )$^{२}$. क$^{२}$ का वर्गमूल क्या है?
उत्तर ± १२ अ य$^{२}$ और ±( य − र ) . क ।

(२) अ$^{२}$. क$^{२}$ + १४ अ क + ४९ का और अ$^{४}$ − १० अ.$^{२}$ य + २५य$^{२}$ का वर्गमूल क्रमशः = अ क + ७ और अ$^{२}$ − ५ य

(३) २५ अ$^{४}$ + १२० अ$^{3}$ क + ३० अ$^{२}$. य$^{२}$ + १४४ अ$^{२}$. क$^{२}$ + ७२ अ क य$^{२}$ + ९ य$^{४}$ का वर्गमूल = ५ अ$^{२}$ + १२ अ क + ३ य$^{२}$

(४) य$^{४}$ − ६ य$^{3}$ − ९ य$^{२}$ + ५४य + ८१ का तथा अ$^{६}$ − ४ अ$^{५}$ + १० अ$^{3}$ − ४ अ + १ का वर्गमूल क्या है?

उत्तर—य$^{२}$ − ३ य − ९ तथा अ$^{3}$ − २ अ$^{२}$ − २ अ + १

(५) ४ − ४ अ + ५ अ$^{२}$ − २ अ$^{3}$ + अ$^{४}$ का वर्गमूल = २ − अ + अ$^{२}$

(६) य$^{६}$ − ४ य$^{3}$ र$^{२}$ + ४ र$^{२}$ का वर्गमूल = य$^{3}$ − २ र$^{२}$

(७) २५ ग$^{४}$ − १० ग$^{२}$. अ$^{२}$ − १० ग$^{२}$ क$^{२}$ + अ$^{४}$ + २ अ$^{२}$.क$^{२}$ + क$^{४}$ का वर्गमूल = ५ ग$^{२}$ − अ$^{२}$ − क$^{२}$

(८) ४ य$^{६}$ + ८य$^{५}$ + ५ य$^{२}$ − २ य + १ का वर्गमूल = २ य$^{3}$ + २ य$^{२}$ − य + १

(९) १६ य$^{२}$ − ४० य र + २५ र$^{२}$ + २४ य − ३० र + ९ का वर्गमूल = ४ य − ५ र + ३

(१०) ६४ अ$^{४}$ य$^{४}$ − ३२० अ$^{3}$ य$^{3}$ + १००० अ य + ६२५ का वर्गमूल बतलाइए :—उत्तर ८ अ$^{२}$ य$^{२}$ − २० अ य − २५

(११) ६४ अ$^{४}$ − ४४८ अ$^{3}$ क + २७४४ अ क$^{3}$ + २४०१ क$^{४}$ का वर्गमूल क्या है? उत्तर : ८ अ$^{२}$ − २८ अ क − ४९ क$^{२}$ ।

## अथाऽनेकवर्णषड्विधम्

### तत्र संकलनव्यवकलनोदाहरणम् :—

**यावत्तावत्कालकनीलकवर्णास्त्रिपञ्चसप्तधनम् ।**
**द्वित्र्येकमितैः क्षयगैः सहिता रहिताः कति स्युस्तैः ॥१०॥**

न्यासः—या ३ का ५ नी ७ । या २̇ का ३̇ नी १̇ ।
योगे जातम् या १ का २ नी ६ ।
वियोगे जातम् या ५ का ८ नी ८ ।
इत्यनेकवर्णसंकलनव्यवकलने ।

सुधा—धनात्मक-यावत् तीन, कालक पांच, नीलक ७ में ऋणात्मक—यावत् दो कालक तीन नीलक एक को संयुक्त एवं वियुक्त करने से क्या फल होगा ?

जैसे + ३ या + ५ का + ७ नी इस में
− २ या − ३ का − १ नी इसे संयुक्त करने से

योगफल = या + २ का + ६ नी। योगोऽन्तरं तेषु समानजात्योर्विभिन्नजात्योश्च पृथक् स्थितिः स्यात् के अनुसार सजातियों के ही योग वियोग होते हैं। इसीलिए सजातीयों को एक सामने लिखकर ही योग या वियोग करना चाहिए।

वियोग के लिए न्यास :—

या ३ + ५ का + ७ नी
− ( − २ य − ३का − १नी )

या ५ + ८ का + ८ नी = वियोगफल।

संशोध्यमान ऋण धन हो जाता है अतः वियोज्य सभी ऋण धन हो गए और सभी जगह धन धन का योग धनात्मक हो गया है ॥ १० ॥

---

गुणनादेरुदाहरणम् :—

**यावत्तावत्त्रयमृणमृणं कालकौ नीलकः स्वं**
**रूपेणाढ्या द्विगुणितमितैस्ते तु तैरेव निघ्नाः।**
**किं स्यात्तेषां गुणनजफलं गुण्यभक्तं च किं स्याद्-**
**गुण्यस्याथ प्रकथय कृतिं मूलमस्याः कृतेश्च ॥ ११ ॥**

न्यासः—गुण्यः या ३̇ का २̇ नी १ रु १।
गुणकः या ६̇ का ४̇ नी २ रु २।

गुणिते जातम् :—याव १८ काव ८ नीव २ याकाभा २४ यानीभा १२̇ कानीभा ८̇ या १२̇ का ८̇ नी ४ रु २.

अस्मादेवगुणनफलाद् गुण्येनानेन या ३̇ का २̇ नी १ रु १ भक्ता-दाप्तो गुणकः या ६̇ का ४̇ नी २ रु २।

इत्येकवर्णगुणनभजने।

पूर्वगुण्यरूप वर्गार्थं न्यासः या ३ं का २ं नी १ रु १। जातोवर्गः याव ९ काव ४ नीव १ याकाभा १२ यानीभा ६ं कानीभा ४ं या ६ं का ४ं नी २ रु १।

वर्गादस्मान्मूलम् या ३ं का २ं नी १ रु १।

इत्यनेकवर्णषड्विधम्।

सुधाः—रूप (एक) युक्त यावत् तीन ऋण, कालक दो ऋण, और नीलक एक धन को द्विगुणित इन्हीं यावत् कालक आदि से गुणने पर गुणनफल क्या होगा ? गुणनफल में गुण्य से भाग लेने पर क्या होगा ? गुण्य का वर्ग तथा उस वर्ग का वर्गमूल भी बतलाइए ।। ११ ।।

जैसे--गुण्य = या ३ं का २ं नी १ रु १

(१) = − ३ या − २ का १ नी + १

तथा गुणक = २ × गुण्य = या ६ं का ४ं नी २ रु १

= − ६ या − ४ का + २ नी + २

गुणन फल = गुण्य × गुणक

( − ३ ३ − २ का + १ नी + १ ) × ( − ६ या − ४ का + २ नी + २ ) = गु० फ०

( ३ − या − २ का + नी + १ ) × − ६ या =
१८ या$^{2}$ + १२ या का − ६ या नी − ६ या = (अ)

( − ३या − २का + १ नी + १ ) × − ४ का =
१२ या का + ८ का$^{2}$ − ४ का नी − ४ का = (ग)

( − ३ या − २ का + १ नी + १ ) × २ नी =
− ६ या नी − ४ कानी + २ नी$^{2}$ + २ नी = (च)

( − ३ या − २ का + १ नी + १ ) × २ =
− ६ या − ४ का + २ नी + २ = (ट)

∴ गुणनफल = अ + ग + च + ट =
१८ या$^{2}$ + २४ या का − १२ या नी − १२ या + ८का$^{2}$ − ८ का नी − ८ का + २ नी$^{2}$ + ४ नी + २.

यहाँ गुणक में चार खण्ड होने के कारण गुण्य को चार जगह रख कर प्रत्येक को गुणक खण्डों से गुण कर इन सभी गुणनफलों के योग करने से वास्तविक गुणनफल हुआ है।

$= \{(\text{२क}+\text{२}) - (\text{२क}-\text{१})\} \times \sqrt{\text{५}} = \text{३} \times \sqrt{\text{५}} = $ उत्तर

**प्रश्न** (७) $\text{२} \times \text{क} \times \sqrt{\text{८ क य}^{\text{२}}} - \text{३ य} \times \sqrt{\text{२ क}^{\text{३}}} + \text{७ क य} \times \sqrt{\text{३ क}} = \text{८ क य} \times \sqrt{\text{२ क}}$ यह कैसे ?

$\text{२ क} \times \sqrt{\text{८ क य}^{\text{२}}} - \text{३ य} \times \sqrt{\text{२ क}^{\text{३}}} + \text{७ क य} \times \sqrt{\text{२ क}} =$

$\text{२ क} \times \sqrt{\text{४ य}^{\text{२}} \times \text{२ क}} - \text{३ य} \times \sqrt{\text{क}^{\text{२}} \times \text{२ क}} + \text{७कय} \times \sqrt{\text{२क}}$

$= \text{४ क य} \sqrt{\text{२ क}} - \text{३ य क} \sqrt{\text{२ क}} + \text{७ क य} \times \sqrt{\text{२ क}}$

$= (\text{४ क य} - \text{३ य क} + \text{७ क य}) \times \sqrt{\text{२ क}}$

$= \text{८ क य} \times \sqrt{\text{२ क}}$।

**करणी योग वियोग सम्बन्धी कुछ प्रश्न :—**

सरल कीजिए

(१) $\sqrt{\text{१२}} + \sqrt{\text{७५}}$ (२) $\sqrt{\text{१८}} + \sqrt{\text{३२}}$ (३) $\sqrt{\text{२०}} + \sqrt{\text{१८०}}$ (४) $\sqrt{\text{९८}} - \sqrt{\text{५०}}$ (५) $\sqrt[3]{\text{१२८}} - \sqrt[3]{\text{५४}}$ (६) $\sqrt[4]{\text{८०}} + \sqrt[4]{\text{४०५}}$ (७) $\sqrt[4]{\text{७०८}} - \sqrt[4]{\text{२४३}}$ (८) $\text{२} \times \sqrt{\text{२७}} - \sqrt{\text{७५}} + \sqrt{\text{१२}}$ (९) $\text{२} \sqrt{\text{४०५}} - \text{३} \times \sqrt{\text{१२५}}$ (१०) $\text{४} \times \sqrt[3]{\text{१९२}} + \text{४} \times \sqrt[3]{\text{३७५}} + \text{२} \times \sqrt[3]{\text{२४}}$।

## करणी-गुणन भजन सम्बन्धी नियम

दो या अधिक करणियों के गुणन तथा भजन की प्रणाली दो या दो से अधिक बीजगणित की मिश्र राशियों के गुणन, भजन, प्रणाली के समान ही होती है :—

उदाहरण (१) गुणा कीजिए :- $\text{३} \times \sqrt{\text{य}} + \text{२} \times \sqrt{\text{३}}$ को $\sqrt{\text{य}} - \sqrt{\text{३}}$ से;

$(\text{३} \times \sqrt{\text{य}} + \text{२}\sqrt{\text{३}})(\sqrt{\text{य}} - \sqrt{\text{३}})$

$= (\text{३}.\sqrt{\text{य}} + \text{२}\sqrt{\text{३}}) \times \sqrt{\text{य}} - (\text{३}.\sqrt{\text{य}} + \text{२}.\sqrt{\text{३}}) \times \sqrt{\text{३}}$

$= \text{३} \times \text{य} + \text{२}.\sqrt{\text{३य}} - \text{३}.\sqrt{\text{३ य}} - \text{२} \times \text{३} =$

$= \text{३.य} - \sqrt{\text{३य}} - \text{६}$।

उदाहरण (२) गुणा कीजिए:— $\text{७} \times \sqrt{\text{२}} + \sqrt{\text{३}}$ को $\text{७}.\sqrt{\text{२}} - \sqrt{\text{३}}$ से

$(\text{७}.\sqrt{\text{२}} + \sqrt{\text{३}})(\text{७}.\sqrt{\text{२}} - \sqrt{\text{३}}) = (\text{७}.\sqrt{\text{२}} + \sqrt{\text{३}}) \times \text{७}.\sqrt{\text{२}} - (\text{७}.\sqrt{\text{२}} + \sqrt{\text{३}}) \times \sqrt{\text{३}} = \text{४९} \times \text{२} + \text{७}.\sqrt{\text{६}} - \text{७}.\sqrt{\text{६}} - \text{३} = \text{९८} - \text{३} = \text{९५}$

उदाहरण (३) वर्ग कीजिए :—

$(\sqrt{\text{३अ} + \text{क}} + \sqrt{\text{३ अ} - \text{क}})^{\text{२}}$

$= \text{३ अ} + \text{क} + \text{२}\sqrt{\text{३अ} + \text{क}} \times \sqrt{\text{३ अ} - \text{क}} + \text{३अ} - \text{क}$

$= \text{६अ} + \text{२} \sqrt{\text{९अ}^{\text{२}} - \text{क}^{\text{२}}}$।

## प्रश्नमाला :—

गुणा कीजिए :—

(१) $\sqrt{अ}+\sqrt{ब}$ को $\sqrt{अ ब}$ से (२) $\sqrt{अ}+\sqrt{ब}$ को $\sqrt{अ}-\sqrt{ब}$ से

(३) $३\sqrt{अ}-५$ को $२\sqrt{अ}$ से

(४) $४\sqrt{अ}+३\sqrt{ब}$ को $४\sqrt{अ}-३\sqrt{ब}$ से

(५) $२\times\sqrt{अ-५}+४$ को $३\times\sqrt{अ-५}-६$ से

(६) $३\times\sqrt{५}-४\sqrt{२}$ को $२\times\sqrt{५}+३\times\sqrt{२}$ से

(७) $\sqrt{२}+२\times\sqrt{३}+\sqrt{७}$ को $\sqrt{२}+२\times\sqrt{३}-\sqrt{७}$ से

(८) $३-\sqrt{५}+\sqrt{८}$ को $\sqrt{३}-\sqrt{५}-\sqrt{८}$ से

(९) $\sqrt[३]{४}+\sqrt[३]{९}+\sqrt[३]{४८}$ को $\sqrt[३]{२}+\sqrt[३]{३}$ से

(१०) $६\times\sqrt{२}$ को $३\times\sqrt[३]{२}$ से

निम्नांकित का वर्ग निकालिए :—

(११) $\sqrt{(अ+क)}-\sqrt{अ-क}$

(१२) $२\times\sqrt{८}+\times\sqrt{६}$

(१३) $२\times\sqrt{५}+३\times\sqrt{७}$

(१४) $\sqrt{अ^२+२ब^२}-\sqrt{अ^२-२ब^२}$ का।

(१५) $२\times\sqrt{अ^२+ब^२}+५\times\sqrt{अ^२-ब^२}$

**विशेष :—**

(अ) सममूलीय करणियोंके गुणा या भाग में मूलक और अमूलक खण्डों को अलग २ गुणा या भाग लेना चाहिए।

(क) करणी गुणन या भजन में करणियों को सममूलीय करणी के रूप में बदल कर गुणन या भजन में सुविधा होती है।

जैसे (१) $६\sqrt{२}$ को $३\sqrt[३]{२}$ से गुणा या भाग लेना हो तो दोनों को सममूलीय करणी के रूप में बदल कर रखने से $६\times\sqrt{२}=६\times २^{\frac{१}{२}}=६\times २^{\frac{३}{६}}=६\times\sqrt[६]{२^३}=६\times\sqrt[६]{८}$।

इसी तरह $३\times\sqrt[३]{२}=३\times २^{\frac{१}{३}}=३\times २^{\frac{२}{६}}=३\times\sqrt[६]{२^२}=३\times\sqrt[६]{४}$। इस प्रकार $६\sqrt{२}$, $३\times\sqrt[३]{२}$ ये दोनों $६\times\sqrt[६]{८}$, $३\times\sqrt[६]{४}$ इस रूप में सममूलीय हो गए। अतः दोनों का गुणनफल $=६\times\sqrt{२}\times ३\sqrt[३]{२}=६\times\sqrt[६]{८}\times ३\times\sqrt[६]{४}$ यहाँ मूलक और अमूलक को अलग २ गुणा करने से गुणनफल $=१८\times\sqrt[६]{३२}$।

इसी तरह भागफल = $६ \times \sqrt[6]{८} \div ३ \times \sqrt[6]{४}$

$= (६ \div ३) \times \sqrt[6]{८ \div ४} = २ \times \sqrt[6]{२}$ = भागफल

(२) गुण्य = $५क \times \sqrt{य र}$। गुणक = $३अ \times \sqrt[3]{यर}$

गुणनफल लाने के लिए सममूलीय के रूप में बदलने से

$५क \times \sqrt{य र} = ५क \times (य र)^{\frac{1}{2}} = ५क \times (यर)^{\frac{3}{6}} = ५क \times \sqrt[6]{य^3 . र^3}$ एवम् $३अ \sqrt[3]{यर} = ३अ \times (यर)^{\frac{1}{3}} = ३अ \times (यर)^{\frac{2}{6}}$ $= ३ अ \times \sqrt[6]{य^2 र^2}$ अंतः गुणनफय $= ५ क \sqrt{यर} \times ३अ \times \sqrt[3]{यर} = ५ क \times \sqrt[6]{य^3 . र^3} \times ३ अ \times \sqrt[3]{य^2 . र^2} = ५क \times ३ अ \times \sqrt[6]{य^3 . र^3} \times \sqrt[6]{य^2 . र^2} = १५ अ.क \times \sqrt[6]{य^5 . र^5}$।

एवम् भाज्य = $५क \times \sqrt{यर}$ भाजक = $३अ \times \sqrt[3]{यर}$।

भागफल = भाज्य ÷ भाजक = $५क \times \sqrt{यर} \div ३अ \times \sqrt[3]{यर}$

$= ५क \times \sqrt[6]{य^3 . र^3} \div ३ अ \times \sqrt[6]{य^2 . र^2}$

$= \frac{५क}{३अ} \times \sqrt[6]{यर}$।

## अभ्यासार्थ कुछ सोत्तर प्रश्न

(१) $\sqrt{१५} \times \sqrt{६} = ३ \times \sqrt{१०}$

(२) $\sqrt[3]{५} \times \sqrt[3]{२५} = ५$

(३) $\sqrt{२} \times \sqrt{६} = \sqrt[6]{८६४}$,

(४) $\sqrt{२} \times \sqrt[3]{६} = \sqrt[6]{२८८}$

(५) $\sqrt[3]{४} \times \sqrt{८} = ४ \times \sqrt[6]{२}$

(६) $\sqrt[3]{९} \times \sqrt{२७} = ९ \times \sqrt[6]{३}$

(७) $\sqrt[4]{३} \times \sqrt[8]{३} = \sqrt[8]{२७}$,

(८) $\sqrt[6]{२} \times \sqrt[9]{३} = \sqrt[18]{७२}$

(९) $४ \times \sqrt[3]{७२} \times ५ \times \sqrt[3]{५७६} = ४८० \times \sqrt[3]{३}$

(१०) $७ \times \sqrt[3]{८अ^3 \times ब^2} \times ५ . \sqrt{२७ब^2 \times स^3}$

$= २१० असब \sqrt[3]{व}$

(११) $८\sqrt{१०} \div ४\sqrt{१५} = २\sqrt{\frac{२}{३}}$,

(१२) $३\sqrt{१२} \div ६\sqrt{२७} = \frac{१}{३}$;

(१३) $\sqrt[3]{३६} \div \sqrt[3]{४८} = \sqrt[3]{\frac{३}{४}}$

(१४) $२४\sqrt{१४} \div ८.\sqrt[3]{७} = ३ \times \sqrt[6]{५६}$

(१५) $१२ य \sqrt{र} \div ३ \times \sqrt{यर} = ४ \times \sqrt[4]{य^{४}.र}$

## करणी-वर्ग-घन चतुर्घात आदि सम्बद्ध नियम :—

करणी वर्ग, घन, चतुर्घात पञ्चघात आदि, अव्यक्त राशि के ही वर्ग घन, चतुर्घात पञ्चघात आदि की तरह लाए जाते हैं। जैसे व्यक्ताव्यक्त में समद्विघात वर्ग, समत्रिघात घन, समचतुर्घात चतुर्घात आदि होते हैं वैसे ही करणी के भी वर्गादि के आनयन में समझना। एक खण्डात्मक करणी राशि का वर्गादि आसानी से लाए जाते किन्तु अनेक खण्डात्मक करणी राशि के वर्गादि लाने में निश्चित सिद्धान्त का सहारा लेना श्रेयस्कर होता है।

प्रश्न (१) $३ \times \sqrt{५}$ तथा $४ \times \sqrt[3]{५}$ का वर्ग, घन तथा चतुर्घात बतलाइए :—

$$(३\sqrt{५})^{२} = ३^{२} \times (\sqrt{५})^{२} = ९ \times ५ = ४५$$

$$(४ \times \sqrt[3]{५})^{२} = ४^{२} \times \sqrt[3]{५^{२}} = १६ \times \sqrt[3]{२५}$$

$$(३ \times \sqrt{५})^{3} = ३^{3} \times \sqrt{५^{3}} \times २७ \sqrt{१२५} = २७ \times ५ \sqrt{५}$$

$$= (१३५ \times \sqrt{५}$$

इसीतरह $(४ \times \sqrt[3]{५})^{३} = ४^{3} \times \sqrt[3]{५^{3}} = ६४ \times ५ = ३२०$

$$(३ \times \sqrt{५})^{४} = (३\sqrt{५})^{२ \times २} = ४५ \times ४५ = २०२५$$

$$(४ \times \sqrt[3]{५})^{४} = (१६ \times \sqrt[3]{२५})^{२}$$

$$= १६^{२} \times \sqrt[3]{२५^{२}} = २५६ \times \sqrt[3]{६२५}$$

$$= २५६ \times \sqrt[3]{१२५ \times ५} = २५६ \times ५ \times \sqrt[3]{५}$$

$$= १२८० \times \sqrt[3]{५}.$$

### मिश्र करणी का वर्ग—

भास्करीय 'स्थाप्योऽन्त्यवर्गो द्विगुणान्त्यनिघ्ना:' के प्रयोग से आसानी से निकल सकता।

प्रश्न (२)

$२ + \sqrt{३} + \sqrt{२}$ तथा $अ + ३\sqrt{अ} + २$ का वर्ग बतलाइए :—

$$(२ + \sqrt{३} + \sqrt{२})^{२} = ४ + ४\sqrt{३} + ४\sqrt{२} + ३ + २ \times \sqrt{३ \times २} + २ = ९ + \sqrt{४८} + \sqrt{३२} + \sqrt{२४}$$

$$(अ + ३\sqrt{अ} + २)^{२} = अ^{२} + २अ \times ३ \times \sqrt{अ} + ४अ + ९अ + ६ \times \sqrt{अ} \times २ + ४$$

$$= अ^{२} + ६अ \times \sqrt{अ} + १३ अ + १२ \times \sqrt{अ} + ४ =$$

$$अ^{२} + (१२ + ६अ) \times \sqrt{अ} + १३अ + ४$$

मिश्र करणी के वर्गानयन के वहुत से प्रश्न दिए जा चुके है मिश्र करणी के घनानयन में भी भास्करीय नियम–पूरे राशि को खण्ड बनाकर प्रथमतः अन्तिम का घन, त्रिगुणित अन्तिमाङ्क से आदि का गुणन, फिर आदि के वर्ग को त्रिगुणित अन्तिम से गुणना, फिर आदि का घन, जैसे $(अ + क)^3 = अ^3 + ३ अ^2 क + ३ अ क^2 + क^3$ वाले भास्करीय सूत्र का प्रयोग आसानी से किया जा सकता।

करणी = वर्गमूल

करणी वर्गमूल में भी सरल एवं मिश्र करणी के वर्गमूल के लिए अलग२ प्रक्रिया है :—

सरल करणी के वर्गमूल का उदाहरण :—

जैसे (१) $४ \times \sqrt{३}$ तथा $९ \times \sqrt[3]{२५}$ का वर्गमूल लाना है

तो $४\sqrt{३}$ का वर्गमूल $= \sqrt{४ \times \sqrt{३}} = \sqrt{४} \times \sqrt{\sqrt{३}} =$

$$२ \times (३^{\frac{1}{2}})^{\frac{1}{2}} = २ \times ३^{\frac{1}{4}} = २ \times \sqrt[4]{३},$$

इसीतरह $९ \times \sqrt[3]{२५}$ का वर्गमूल $= \sqrt{९} \times \sqrt[6]{२५} =$

$$३ \times \sqrt{\sqrt[3]{२५}} = ३ \sqrt[3]{५}$$

या

$$(९ \times \sqrt[3]{२५})^{\frac{1}{2}} = (३^2 \times ५^{\frac{2}{3}})^{\frac{1}{2}}$$

$$= ३^{२ \times \frac{1}{2}} \times ५^{\frac{2}{3} \times \frac{1}{2}} = ३ \times \sqrt[3]{५}$$

(२) $४अ - १६\sqrt{अ} + १६$ का वर्गमूल के लिए पूर्ववन्न्यास :—

$$४अ - १६\sqrt{अ} + १६ \; (२\sqrt{अ} - ४ = \text{वर्गमूल}$$

$$\begin{array}{r|l} & ४अ \\ ४\sqrt{अ} - ४) & \times - १६\sqrt{अ} + १६ \\ & - १६\sqrt{अ} + १६ \\ \hline & \times \quad \times \end{array}$$

यह अव्यक्त राशि के वर्गमूल की तरह ही समझना।

करणी मूलानयन का दूसरा प्रकार

जैसे रू५ क २८ का वर्गमूल भास्करीय मूलानयन रीति से क २ क ३ होगा यह पहले भी आ चुका है।

आधुनिक प्रक्रिया के अनुसार :—

(१) $५+\sqrt{२४} = ५+२\sqrt{६} =$

$५+२\sqrt{२\times३} = ५+२\times\sqrt{२}\times\sqrt{३} = ३+२+२\times\sqrt{२}\times\sqrt{३}$

अतः $\sqrt{५+\sqrt{२४}} = \sqrt{३+२+२\sqrt{३}.\sqrt{२}} =$

$\sqrt{३}+\sqrt{२}.$

(२) $४-२\sqrt{३}$ का वर्गमूल लाना है

$४-२\sqrt{३} = ३+१-२\sqrt{३\times१} = ३+१-२\sqrt{३}\sqrt{१}$

$\therefore \sqrt{४-२\sqrt{३}} = \sqrt{३+१-२\sqrt{३}\sqrt{१}} =$

$\sqrt{३}-\sqrt{१}$ = अभीष्ट वर्गमूल ।

सविमर्शसुधान्विताऽधुना
करणीषड्विधबीजवासना ।
परिपूर्तिमगाद् बुधैरतः
कृपया पूर्णतया विलोक्यताम् ॥

इति सविमर्शसुधाव्याख्योपेतं सवासनं करणीषड्विधं-
समाप्तम् ।

—:०:—

अत्यधिक उपयोगी होने के कारण गुणावयव ( Faelor ) की चर्चा करना आवश्यक समझता हूँ ।

गुणावयव का तात्पर्य है कि किसी अव्यक्त राशि को दो या दो से अधिक गुणन खण्डों में परिवर्त्तित करना । जैसे—$( अ^२ - ब^२ ) = ( अ + ब ) ( अ - ब )$ । यहाँ $अ^२ - ब^२$ के दो गुणन खण्ड हुए । इसी तरह राशियों अनेक गुणनखण्डों में वरिवर्त्तित की जाती हैं ।

गुणावयव जानने के लिए कुछ विशेष सूत्र या सिद्धान्त जानना परमावश्यक है :-

(१) $(अ + क)^२ = अ^२ + २ अ क + क^२ = (अ + क) ( अ + क )$

$( अ - क )^२ = अ^२ - २ अ क + क^२ = ( अ - क ) ( अ-क )$

राश्योर्द्वयो वर्गयोगो द्विघ्नघातयुतोनितः ।
राशियोगान्तरकृतिर्द्वयोरव्यक्तयोर्यथा ॥

इसी तरह यदि राशि अनेक पदों के योग से बनी हो तो दो पदों के योग को राशि मानकर वर्ग लाना चाहिए ।

(२) यतः $( अ + क )^२ - ( अ^२ + क^२ ) = २ अ क$ ।

वर्गयोगस्य यद्राश्यो युतिवर्गस्यचान्तरम् ।
द्विघ्नघातसमानं स्याद् द्वयोरव्यक्तयोर्यथा ॥२॥

(३) $अ^2 - ब^2 = अ^2 + अ ब - अ ब + ब^2 = अ ( अ + ब ) - ब ( अ + ब ) =$
$( अ + ब ) ( अ - ब )$

अतः राश्योर्योगान्तहति स्तयोर्वर्गान्तरं भवेत् ॥३॥
या वर्गान्तरं योगान्तरघातसमम् ।

(४) $( अ + क )^3 = ( अ + क ) ( अ + क ) ( अ + क )$
$= ( अ + क )^2 \times ( अ + क ) =$
$( अ^2 + २ अ क + क^2 ) ( अ + क )$
$( अ^2 + २ अ क + क^2 ) अ + ( अ^2 + २ अ क + क^2 ) क$
$= अ^3 + २ अ^2 \cdot क + क^2 \cdot अ + अ^2 . क + २ अ क^2 + क^3$
$= अ^3 + ३ अ^2 \cdot क + ३ अ \cdot क^2 + क^3 = अ^3 + क^3 + ३ अ क ( अ + क )$

एवम् $( अ - क )^3 = ( अ - क ) ( अ - क ) ( अ - क )$
$= ( अ - क ) । ( अ - क )^2 = ( अ - क ) ( अ^2 - २ अ क + क^2 )$
$= अ ( अ^2 - २ अ क + क^2 ) - क ( अ^2 - २ अ क + क^2 )$
$= अ^3 - २ अ^2 \cdot क + अ क^2 - अ^2 \cdot क + २ अ क^2 - क^3$
$= अ^3 - ३ अ^2 \cdot क + ३ अ क^2 - क^3 = अ^3 - क^3 - ३ अ क ( अ - क )$

इसीलिए भास्कराचार्य ने घनायनय के सम्बन्ध में "समत्रिघातश्च घनः प्रदिष्टः स्थाप्योघनोऽन्त्यस्य तनोऽन्त्यवर्गः कहा है।

(५) सूत्र ३ के अनुसार दो राशियों का वर्गान्तर उन दोनों के योग एवं अन्तर के गुणनफल के तुल्य होता है—अतः $( अ + क ) ( अ - क ) = अ^2 - क^2$ अतः $\frac{अ^2 - क^2}{अ - क} = अ + क$ ।

अतः सिद्ध हुआ कि किन्हीं दो राशियों के वर्गान्तर में उन दोनों के अन्तर से भाग लेने पर दोनों राशियों का योग आता है और दोनों के वर्गान्तर में दोनों योग से भाग देने पर दोनों राशियों का अन्तर आता हैं। भास्कराचार्य ने "वर्गान्तरं राशिवियोगभक्तं योगः" कहा है।

या यों कहिए :—

राश्योर्वर्गान्तरं राशिवियोगेन विभाजितम् ।
राश्योर्योगः फलं ज्ञेयो योगभक्तं तदान्तरम् ॥

(६) $अ^3 + क^3 = अ^3 + अ^2 \cdot क - अ^2 \cdot क + क^3 = अ^2 (अ + क) - क (अ^2 - क^2)$

$= अ^2 (अ + क) - क (अ + क) (अ - क)$

$= (अ + क) (अ^2 - अ क + क^2)$

= घनयोग का गुणावयव ।

इससे सिद्ध हुआ कि

राश्योर्वर्गयुती राशिद्वयघातविहीनिता
राशियोगहता राश्योर्घनय़ोगमिति भंवेत् ।

इसी तरह

(६) $अ^3 - क^3 = अ^3 + अ^2 क - अ^2 क - क^3$

$= अ^2 (अ - क) + क (अ^2 - क^2)$

$= अ^2 (अ - क) + क (अ + क (अ - क)$

$= (अ - क) \{ अ^2 + क (अ + क) \}$

$= (अ - क) (अ^2 + अ क + क^2)$

= घनान्तर का गुणावयव ।

अतः सिद्ध हुआ कि :—

राश्योर्वर्गयुयी राशिद्वयघातयुतो हतः
राश्यो र्वियोगतस्तर्हि घनान्तरमितिर्भवेत् ।

सूत्रावली—

(१) $(अ + क)^2 = अ^2 + २ अ क + क^2$

(२) $(अ - क)^2 = अ^2 - २ अ क + क^2$

(३) $(अ + क)^3 = अ^3 + ३ अ क (अ + क) + क^3$

(४) $(अ - क)^3 = अ^3 - ३ अ क (अ - क) - क^3$

(५) $अ^2 - क^2 = (अ + क) (अ - क)$

(६) $अ^3 + क^3 = (अ + क) (अ^2 - अ क + क^2)$

(७) $अ^3 - क^3 = (अ - क) (अ^2 + अ क + क^2)$

(८) $(य + अ) (य + ब) = य^2 + (अ + ब) य + अ ब$

इन सूत्रों को ध्यान में रखकर प्रत्येक सूत्र सम्बद्ध कुछ सोत्तर उदाहरणों को अभ्यासार्थ मैं आगे दे रहा हूँ। इन सूत्रों के अभ्यास से प्रायः अनेक विध राशियों का गुणावयव आसानी से निकाला जा सकता है ।

प्रथम सूत्र—$(अ + क)^2 = अ^2 + २ अ क + क^2$

एवम् द्वितीय सूत्र—$(अ - क)^2 = अ^2 - २ अ क + क^2$

$(अ + क)^2 = (अ + क) (अ + क) = अ^2 + अ क + अ क + क^2 = अ^2 + २ अ क + क^2$ ।

अतः द्वितीयसूत्र $(अ - क)^2 = (अ - क)(अ - क) = अ^2 - अ क - अ क + क^2 = अ^2 - २ अ क + क^2$

उपर्युक्त स्वरूप देखने से स्पष्ट होता कि किन्हीं दो व्यञ्जकों का योग वर्ग दोनों के वर्ग योग और उनके द्विगुणघात के योग के बराबर होता है।

दो से अधिक व्यञ्जकों का वर्ग लाना हो तो दो व्यञ्जकों को एक मानकर पूर्ववत् क्रिया करने से आसानी से वर्ग लाया जा सकता है।

जैसे 'अ+ब+स' का वर्ग अपेक्षित हो तो अ+ब, को प्रथम व्यञ्जक और स को द्वितीय व्यञ्जक मानकर पूर्ववत् क्रिया करें।

### अभ्यासार्थं कुछ सोत्तर प्रश्न

(१) $(अ+४)^2 = अ^2+८ अ+१६$

(२) $(अ+२ ब)^2 = अ^2+४ अ ब+ब^2$

(३) $(३ अ^2+२ ब^2)^2 = ९ अ^4+१२ अ^2 ब^2+४ ब^4$

(४) $\left(\frac{१}{अ}+\frac{१}{ब}\right)^2 = \frac{१}{अ^2}+\frac{२}{अब}+\frac{१}{ब^2}$

(५) $(३ अ - ५ क)^2 = ९ अ^2 - ३० अ क+२५ क^2$

(६) $(अ^2 ब - अ ब^2)^2 = अ^4 ब^2 - २ अ^3 ब^3+अ^2 ब^3$

(७) $\left(\frac{१}{२अ}-\frac{१}{ब}\right)^2 = \frac{१}{४ अ^2}-\frac{१}{अब}+\frac{१}{ब^2}$

(८) $(अ+२ ब+३ स)^2 = अ^2+४ अ ब+६ अ स+४ ब^2+१२ ब स+९ स^2$

(९) $(२ अ+३ ब+४ स)^2 = ४ अ^2+१२ अ ब+१६ अ स+९ ब^2+२४ ब स+१६ स^2$

(१०) $(अ+ब+२ य+३ र)^2 = अ^2+२ अ ब+४ अ य+६ अ र+ब^2+४ ब य+६ ब र+४ य^2+१२ य र+९ र^2$

(११) $(२ अ - ३ ब - ४ स)^3 = ४ अ^2 - १२ अ ब - १६ अ स+ ९ ब^2+२४ ब स+१६ स^2$

(१२) $(अ - ब - स - द)^2 = अ^2 - २ अ ब - २ अ स - २ अ द+ब^2 +२ ब स+२ ब द+स^2+२ स द+द^2$

### मूल्य निकालिए

(१३) $९ अ^2+१२ अ+४$, यदि, $अ = -१$,

(१४) $१६ अ^2+६४ अ+६४$, यदि $अ = -२$

(१५) $२५ य^2+४० य र+१६ र^2$, यदि $य = -१८$, $र = २३$,

(१६) $अ + \frac{१}{अ} = ४$, हो तो सिद्ध कीजिए $अ^2 + \frac{१}{अ^2} = १४$

(१७) $अ^2 ब^2 - १२ अ ब स + ३६ स^2$, यदि अ=४ ब=७ स=५ हो

(१८) यदि $अ - \frac{१}{अ} = ब$, हो तो सिद्ध कीजिए $अ^2 + \frac{१}{अ^2} = ब^2 + २$

वर्गात्मक राशि का गुणावयव उसका वर्गमूल ही होता है। अतः किसी वर्गात्मक राशि के वर्गमूल को उसका गुणावयव समझना चाहिए।

वर्गात्मक राशि के गुणावयव लाने के कुछ उदाहरण --

(१) $अ^2 + २ अ क + क^2 = अ^2 + अ क + अ क + क^2 = अ (अ + क) + क (अ + क) = (अ + क) (अ + क)$।

(२) $९ अ^2 + ३० अ ब + २५ ब^2 = ९ अ^2 + १५ अ ब + १५ अ ब + २५ ब^2$।

$= ३ अ (३ अ + ५ ब) + ५ ब (३ अ + ५ ब) =$

$= (३ अ + ५ ब) (३ अ + ५ ब)$

(३) $अ^2 - २ अ ब + ब^2 = अ^2 - अ ब - अ ब + ब^2$

$= अ (अ - ब) - ब (अ - ब)$

$= (अ - ब) (अ - ब)$

गुणावयव निकालिए—

(१) $२५अ^2 + ७० अ ब + ४९ब^2 = (५ अ + ७ ब) (५ अ + ७ ब)$

(२) $४९ अ^4 + १२६ अ^2 ब^2 + ८१ ब^4 = (७ अ^2 + ९ ब^2) (७ अ^2 + ९ ब^2)$

(३) $४९अ^2 ब^2 + ७० अ ब^2 स + २५ ब^2 स^2 = (७ अ ब + ५ ब स) \times (७ अ ब + ५ ब स)$

(४) $९ अ^2 ब^2 + २४ अ ब^2 स + १६ ब^2 स^2 = (३ अ ब + ४ ब स) . (३ अ ब + ४ ब स)$।

(५) $४ अ^2 + १२ अ ब + २० अ स + ९ ब^2 + ३० ब स + २५ स^2 = (२ अ + ३ ब + ५ स) (२ अ + + ३ ब + ५ स)$

(६) $अ^4 + २ अ^2 ब^2 + २ अ^2 स^2 + ब^4 + २ ब^2 स^2 + स^4 = (अ^2 + ब^2 + स^2) (अ^2 ब + ^2 + स^2)$

(७) $४ अ^2 - १२ अ ब + ९ ब^2 = (२ अ - ३ ब) (२ अ - ३ ब)$

(८) $अ^4 - ४ अ^2 ब^2 + ४ ब^4 = (अ^2 - २ ब^2) (अ - २ ब^2)$

(९) $अ^2 + २ अ व - २ अ स + व^2 - २ व स + स^2 =$
$(अ + व - स)(अ + व - स)$

(१०) $४ अ^2 - १२ अ व + २० अ स + ९ व^2 - ३० व स + २५ स^2$
$= (२ अ - ३ व + ५ स)(२ अ - ३ व + ५ स)$

(११) $अ^2 - २ अ व + २ अ स - २ अ द + व^2 - २ व स + २ व द + स^2$
$- २ स द + द^2 = (अ - व + स - द)(अ - व + स - द)$

(१२) $९ अ^2 + ५४ अ व - १२ अ स + ८१ व^2 - ३६ व स + ४ स^2$
$= (३ अ + ९ व - २ स)(३ अ + ९ व - २ स)$

(१३) $अ^4 - २ अ^2 व^2 - २ अ^2 स^2 + व^4 + २ व^2 स^2 + स^4$
$= (अ^2 - व^2 - स^2)(अ^2 - व^2 - स^2)$

तृतीय सूत्र :— $(अ+क)^3 = (अ+क)^2 \times (अ+क) = (अ^2 + २ अ क + क^2)$ $(अ+क) = अ^3 + २ अ^2 क + अ क^2 + अ^2 क + २ अ क^2 + क^3 = अ^3 + ३ अ^2 क$ $+ ३ अ क^2 + क^3 = अ^3 + क^3 + ३ अ क (अ+क)$

अर्थात् "खण्डाभ्यां वा हतो राशिस्त्रिघ्नः खण्डघनैक्य युक्" अर्थात् खण्ड द्वय से पूरे राशि को गुणाकर पुनः तीन से गुणें, और दोनों खण्डों का घन योग उस में जोड़ दें तो अभीष्ट राशि का घन निकल जाता है।

## अभ्यासार्थं कुछ सोत्तर प्रश्न —

(१) $(अ+३)^3 = अ^3 + ३ \times अ (अ+३) + २७$

(२) $(३ अ+व)^3 = २७ अ^3 + ३ \times ३ अ व (३ अ+व) + व^3$

(३) $(अ^2 + २ व)^3 = अ^6 + ३ अ^2 २ व (अ^2 + २ व) + ८ व^3$

(४) $\left(\frac{१}{२} अ + \frac{२}{३} व\right)^3 = \frac{१}{८} अ^3 \times ३ \times \frac{१}{२} अ \times \frac{२}{३} व \left(\frac{१}{२} अ + \frac{२}{३} व\right)$
$+ \frac{८}{२७} व^3 = \frac{अ^3}{८} + \frac{१}{२} अ^2 व + \frac{२ अ}{३} व^2 + \frac{८ व^3}{२७}$

(५) $\left(\frac{१}{य} + \frac{१}{र}\right)^3 = \frac{१}{य^3} + ३ \times \frac{१}{य} \times \frac{१}{र} \left(\frac{१}{य} + \frac{१}{र}\right) + \frac{१}{र^4}$

(६) $\left(\frac{२}{३ अ} \times \frac{३}{५ व}\right)^3 = \frac{८}{२७ अ^3} + ३ \times \frac{२}{३ अ} \times \frac{३}{५ व} \times$
$\left(\frac{२}{३ अ} + \frac{३}{५ व}\right) + \frac{२७}{१२५ व^3} = \frac{८}{२७ अ^3} + \frac{६}{५ अ व} \times$
$\left(\frac{२}{५ अ} + \frac{३}{५ व}\right) + \frac{२७}{१२५ व^3}$

## निम्नाङ्कित व्यञ्जकों का मूल्य निकालिए

(१) $अ^3+६अ^2+१२$ अ+८, यदि अ = − २

(२) ८ $अ^3+३६$ $अ^2ब+५४$ अ $ब^2+२७$ $ब^3$, यदि अ = − ३, ब = २

(३) $अ^3+१८$ $अ^2+१०८$ अ+३५१, यदि अ = − ११,

(४ य+र=५ हों तो सिद्ध कीजिए कि $य^3+र^3+१५यर=१२५$

(५) अ+ब = २ हों तो सिद्ध कीजिए कि $अ^3+ब^3+६$ अ ब=८

(६) $अ^2+ब^2=स^2$ हों तो सिद्ध कीजिए कि—

$अ^6×ब^6+३$ $अ^2$ $ब^2$ $स^2=स^6$

चतुर्थ सूत्र :—$( अ - क )^3 = ( अ - क )^2 × ( अ - क ) = ( अ^2 - २ अ क+क^2) (अ - क) = अ^3 - २ अ^2 क + क^2 अ - अ^2क +२ अक^2 - क^3 = अ^3 - ३ अ^2 क + ३ अ क^2 - क^3 = अ^3 - ३ अ क( अ - क )$

यहाँ भी "खण्डाभ्यां वा हतो राशि स्त्रिघ्न: खण्डघनैक्ययुक्" का ध्यान कर पूर्वोक्त वत् घन किया जा सकता है।

### अभ्यासार्थ कुछ सोत्तर प्रश्न

निम्नलिखित व्यञ्जकों का घन निकालिए :—

(१) $( अ - २ )^3 = अ^3 - ८ - ६$ अ ( अ − २ )

(२) $(२ अ - ५ ब)^3 = ८ अ^3 - १२५ ब^3 - ३०$ अ ब (२ अ − ५ब)

(३) $( ३ - ४ अ )^3 = २७ - ६४ अ^3 - ३६$ अ ( ३ − ४ अ )

(४) $\left(\frac{१}{य} - \frac{१}{र}\right)^3 = \frac{१}{य^3} - \frac{१}{र^3} - \frac{३}{य र}\left(\frac{१}{य} - \frac{१}{र}\right)$

(५) $(२ अ - ब - स)^3 = ८ अ^3 - ब^3 - स^3 - १२ अ^2 ब - १२ अ^2स$
$+६ अ ब^2 + ६ अ स^2 - ३ ब^2स - ३ ब स^2 + १२$ अबस

सरल कीजिए:—

(६) $( अ+२ ब )^3 - ३ ( अ+२ ब )^2 ( अ - २ ब ) + ३ ( अ + २ )$
$( अ - २ ब )^2 - ( अ - २ ब )^3$
$= \{ ( अ+२ ब ) - ( अ - २ ब ) \}^3$
$= ( ४ ब )^3 = ६४ ब^3$

(७) $( ५ अ - ८ )^3 - ( ३ अ - ८ )^3 - ६$ अ ( ५ अ − ८ )
$( ३ अ - ८ ) = ८ अ^3$

(८) $( ३ अ - ८ ब )^3 - ( २ अ - ७ ब )^3 - ३ ( ३ अ - ८ ब )$
$( २ अ - ७ ब ) (अ - ब) = अ^3 - ब^3 - ३$ अब ( अ − ब )

निम्नलिखितों का मूल्य निकालिए :—

(९) अ$^{3}$ − १२ अ$^{2}$ ब + ४८ अ ब$^{2}$ − ६४ ब$^{3}$ यदि अ=१२, ब=३,

(१०) २७ अ$^{3}$ − १३५ अ$^{2}$ + २२५ अ − १२५, यदि अ=४,

(११) ८ − ९ अ + २७ अ$^{2}$ − २७ अ$^{3}$, यदि अ=३

पञ्चम सूत्र=( अ+क ) ( अ − क )=अ$^{2}$ − क$^{2}$

( अ+क ) ( अ − क )=( अ+क ) अ − ( अ+क ) क=

अ$^{2}$+अ क − अ क − क$^{2}$=अ$^{2}$ − क$^{2}$

अर्थात् दो राशियों के योग एवम् दोनों के अन्तर का गुणनफल दोनों राशियों के वर्गान्तर के बराबर होता है। साथ ही ऐसे वर्गान्तर के वे दोनों ( राशिद्वययोग एवम् राशिद्वयान्तर ) गुणावयव होंगे।

उदा० १ गुणा कीजिए—( ३ अ+५ ब ) ( ३ अ − ५ ब )

( ३ अ+५ ब )×३ अ − ( ३ अ+५ ब ) ५ ब=

९ अ$^{2}$+१५ अ ब − १५ अ ब − २५ ब$^{2}$=९ अ$^{2}$ − २५ ब$^{2}$

उदा० २—अ+ब − स को अ − ब+स से गुणा करना है

तो ( अ+ब − स ) ( अ − ब+स )=( अ + ब − स ) ( अ − (ब − स)

अर्थात् प्रथम राशि=अ, द्वितीय राशि ब − स हों तो अ+ब − स=राशिद्वय का योग, एवम् अ − ब+स=राशिद्वय का अन्तर। अतः दोनों का गुणनफल=दोनों राशियों के वर्गान्तर।

अतः ( अ+ब − स ) ( अ − ब+स )=अ$^{2}$ − ( ब − स )$^{2}$

अ$^{2}$ − ( ब$^{2}$ − २ ब स+स$^{2}$ )=अ$^{2}$ − ब$^{2}$ + २ ब स − स$^{2}$

उदा० ३—९ अ$^{2}$ − २५ का गुणावयव क्या है? दिया हुआ व्यञ्जक ३ अ, और ५ का वर्गान्तर है, और वर्गान्तर दोनों के योग और अन्तर के गुणन फल के बराबर होता है, अतः ९ अ$^{2}$ − २५=( ३ अ+५ ) ( ३अ − ५ )

अभ्यासार्थ कुछ सोत्तर प्रश्न—गुणनफल निकालिए

(१) ( अ+५ ) ( अ − ५ )=अ$^{2}$ − २५,

(२) ( ५ अ+१३ ब ) ( ५ अ − १३ ब )=२५ अ$^{2}$ − १६९ ब$^{2}$

(३) $\left(\text{३ अ}+\frac{\text{१}}{\text{३अ}}\right)\left(\text{३ अ}-\frac{\text{१}}{\text{३अ}}\right)=\text{९अ}^{2}-\frac{\text{१}}{\text{९अ}^{2}}$

(४) ( १+२ अ$^{2}$ ) ( १ − २ अ$^{2}$ )=१ − ४ अ$^{4}$

(५) ( य+९ य$^{3}$ ) ( य − ९ य$^{3}$ )=य$^{2}$ − ८१ य$^{6}$

(६) ( ११+म$^{3}$ ) ( ११ − म$^{3}$ )=१२१ − म$^{6}$

गुणावयव निकालिए

(१) ६४ य$^{4}$ – ४९ र$^{6}$=( ८ य$^{2}$+७ र$^{3}$ ) ( ८ य$^{2}$ – ७ र$^{3}$ )

(२) ३६ अ$^{4}$ – १=( ६ अ$^{2}$+१ ) ( ६ अ$^{2}$ – १ )

(३) १६ अ$^{5}$ – ८१ अ=अ ( १६ अ$^{4}$ – ८१ )=अ ( ४ अ$^{2}$+९ )
( ४ अ$^{2}$ – ९ )=अ ( ४ अ$^{2}$ + ९ ) ( २ अ+३ ) ( २ अ – ३ )

(४) ८१ य$^{12}$ – ६४ अ$^{10}$=( ९ य$^{6}$+८ अ$^{5}$ ) ( ९ य$^{6}$ – ८ अ$^{5}$ )

(५) ३६ – य$^{4}$ र$^{2}$=( ६+य$^{2}$ र ) ( ६ – य$^{2}$ र )

(६) १९२ अ$^{9}$ – २४३ अ$^{5}$ य$^{4}$=३ अ$^{5}$ ( ६४ अ$^{4}$ – ८१ य$^{4}$ )=
३ अ$^{5}$( ८ अ$^{2}$+९ य$^{2}$ ) ( ८ अ$^{2}$ – ९ य$^{2}$ )

(७) १४४ य$^{7}$ – २५ य$^{3}$ र$^{4}$=य$^{3}$ ( १४४ य$^{4}$ – २५ र$^{4}$ )=य$^{3}$
( १२ य$^{2}$+५ र$^{2}$ ) ( १२ य$^{2}$ – ५ र$^{2}$ )

(८) ९८ अ$^{3}$ य$^{5}$ – १२८ अ य=२ अ य (४९ अ$^{2}$ य$^{4}$ – ६४)=२ अ य×
( ७ अ य$^{2}$+८ ) ( ७ अ य$^{2}$ – ८ )

(९) अ$^{2}$ – ( ३ ब – ५ स )$^{2}$=( अ+३ ब – ५ स ) (अ+५ स – ३ब)

(१०) ( अ+३ ब )$^{2}$ – २५ स$^{2}$=( अ+३ ब+५ स ) ( अ+३ ब–५ स )

(११) ( य+र )$^{2}$ – ( य – र )$^{2}$=२ य×२ र=४ य र

(१२) ४ (अ–ब)$^{2}$ – ९ (स – द)$^{2}$={२ ( अ – ब )}$^{2}$– {३(स–द)}$^{2}$
=२ ( अ – ब )+३ ( स – द ) ( २ ( अ – ब ) – ३ ( स – द )
( २ अ – २ ब+३ स – ३ द ) ( २ अ – २ ब – ३ स+३ द )

(१३) ( ८ अ+५ )$^{2}$ – ( ९ अ – ७ )$^{2}$=( १७ अ – २ ) (१२ – अ)

(१४) ( ५ अ$^{2}$ – ३ अ+७ )$^{2}$ – ( ५ अ$^{2}$ – ३ अ – ७ )$^{2}$
=( १० अ$^{2}$ – ६ अ )×१४ ।

(१५) ( य+र )$^{3}$ ( अ+ब ) – ( य+र ) ( अ+ब )$^{3}$
( य+र ) ( अ+ब ) ( य+र )$^{2}$ – ( अ+ब )$^{2}$
=(य+र ) ( अ+ब ) ( य+र+अ+ब ) ( य+र – अ – ब)

अब ऐसे व्यञ्जकों का गुणावयव निकालना है जिन्हे दो राशियों के वर्गान्तर के रूप में प्रकट कर सकते हैं।

जैसे—

उदा० (१) अ$^{4}$ + अ$^{2}$ ब$^{2}$ + ब$^{4}$ को गुणावयव जानना है तो दिए हुए व्यञ्जक में 'अ$^{2}$·ब$^{2}$' जोड़ने तथा घटाने पर व्यञ्जक = अ$^{4}$ + २ अ$^{2}$·ब$^{2}$ +

$व^4 - अ^2 \cdot व^2 = (अ^2 + ब^2)^2 - (अ ब)^2 = (अ^2 + व^2 + अ व)$ $(अ^2 + ब^2 - अ व)$ ।

उदा० २—$अ^4 + ४$ का गुणावयव लाना है तो $अ^4 + ४ = अ^4 + ४ + ४ अ^2 - ४ अ^2 = (अ^2 + २)^2 - (२ अ)^2 = (अ^2 + २ + २ अ)$ $(अ^2 + २ - २ अ)$ ।

उदा० ३—$अ^4 = ६अ^2 + १ = अ^4 - २अ^2 + १ - ४ अ^2$

$= (अ^2 - १)^2 - (२ अ)^2 =$

$(अ^2 + २ अ - १)$ $अ^2 - २ अ - १) =$ यही उपर्युक्त

$अ^4 - ६ अ^2 + १$ का गुणावयव हुआ ।

उदा० ४—$अ^2 - ब^2 + २ ब स - स^2$ का गुणावयव क्या है ? दिया हुआ व्यञ्जक $= अ^2 - ब^2 + २ ब स - स^2 =$

$अ^2 - (ब^2 - २ ब स + स^2) = अ^2 - (ब - स)^2 = (अ + ब - स)$ $(अ + स - ब)$ ।

उदा० ५—$२ (अ ब \times + स द) - अ^2 - ब^2 + स^2 + द^2$ का गुणावयव क्या है ।

व्यञ्जक $= २ अ ब + २ स द - अ^2 - ब^2 + स^2 + द^2 =$

$स^2 + द^2 + २ स द - (अ^2 - २ अ ब + ब^2)$

$= (स + द)^2 - (अ - ब)^2 =$

$(स + द + अ - ब) (स + द + ब - अ)$

उपर्युक्त पांचों उदाहरणों में प्रथम द्वितीय उदाहरण ऐसे हैं जिनमें कुछ जोड़ने तथा घटाने पर और शेष तीनों के स्वरूपान्तर करने पर आसानी से दो राशियों के वर्गान्तर बन जाते हैं। पुनः "वर्गान्तरं योगान्तरघातसमम्" मन्त्र के द्वारा गुणावयव निकालना परम सरल हो जाता है ।

उपर्युक्त पाचों उदाहरणों से सम्बद्ध कुछ सोत्तर प्रश्न नीचे दे रहा हूं जिनसे छात्रों को ऐसे प्रश्नों के गुणावयव निकालने में सहायता मिलेगी ।

## गुणावयव निकालिए

१. $अ^4 + अ^2 + १ = (अ^2 + अ + १) (अ^2 - अ + १$

२. $अ^8 + अ^4 + १ = (अ^4 - अ^2 + १) (अ^2 + अ + १) (अ^2 - अ + १)$

३. $अ^4 + अ^2 ब^2 + ब^4 = (अ^2_0 + अ ब + ब^2) (अ^2 - अ ब + ब^2)$

४. $अ^8 + अ^4 ब^4 + ब^8 = (अ^2 + अ ब + ब^2) (अ^2 - अ ब + ब^2)$
$(अ^4 - अ^2 ब^2 + ब^4)$

५ $अ^4 + ६४ = (अ^2 + ४अ + ८)(अ^2 - ४अ + ८)$

६. $४अ^4 + ८१ = (२अ^2 + ६अ + ९)(२अ^2 - ६अ + ९)$

७. $९अ^4 + ३६ = ९(अ^2 + २अ + २)(अ^2 - २अ + २)$

८. $अ^4 + २अ^2 + ९ = (अ^2 + २अ + ३)(अ^2 - २अ + ३)$

९. $अ^4 - ७अ^2 + ९ = (अ^2 + अ - ३)(अ^2 - अ - ३)$

१०. $४अ^4 + ८अ^2 + ९ = (२अ^2 + २अ + ३)(२अ^2 - २अ + ३)$

११. $९अ^4 - ३३अ^2 + १६ = (३अ^2 + ३अ - ४)(३अ^2 - ३अ - ४)$

१२. $९अ^4 - १९अ^2ब^2 + ब^4 = (३अ^2 + ७अब + ५ब^2)$
$(३अ^2 - ७अब + ५ब^2)$

१३. $अ^2 - ब^2 + २बस - स^2 = (अ + ब - स)(अ - ब + स)$

१४. $४अ^2 - ब^2 - ९स^2 + ६बस = (२अ + ब - ३स)$
$(२अ - ब + ३स)$

१५. $९अ^2 - ४ब^2 + १२बस - ९स^2 = (३अ + २ब - ३स)$
$(३अ - २ब + ३स)$

१६. $३०अस + १६ब^2 - ९अ^2 - २५स^2 = (३अ + ४ब - ५स)$
$(४ब - ३अ + ५स)$

१७. $(अ^2 - २अब) - (स^2 - २बस) = (अ - २ब + स)(अ - स)$

१८ $४य^2 - १ + ९अ^2 - २५ब^2 + १२अय - १०ब$
$= (२य + ३अ + ५ब + १)(२य + ३अ - ५ब - १)$

१९. $९अ^2 - ४ब^2 - ४९स^2 - ३०अ + २८बस + २५$
$= (३अ + २ब - ७स - ५)(३अ - २ब + ७स - ५)$

२०. $१६अ^2 - ९ब^2 - १६स^2 - २४अ + २४बस + ९)$
$= (४अ - ३ब + ४स - ३)(४अ + ३ब - ४स - ३)$

घनयोग और घनान्तर के रूप में प्रकटित व्यञ्जकों के गुणावयव निकालने की विधि षष्ठ एवं सप्तम सूत्र के द्वारा बताई जा चुकी है फिर भी अभ्यासार्थ कुछ सोत्तर प्रश्न यहाँ दे रहा हूं :—

घनयोग $(अ^3 + ब^3) = (अ + ब)(अ^2 - अब + क^2)$ एवम् घनान्तर $(अ^3 - ब^3) = (अ - ब)(अ^2 + अब + ब^2)$ यह पहले ही बताया जा चुका है।

अभ्यासार्थं कुछ सोत्तर प्रश्न

गुणावयव निकालिए :—

१. ( $अ^3$+१ ) = ( अ+१ ) ( $अ^2$ − अ + १ )

२. ( $अ^3$+८ ) = ( अ+२ ) ( $अ^2$ − २ अ + ४ )

३. ८ $अ^3$+१ = ( २ अ + १ ) ( ४ $अ^2$ − २ अ + १ )

४. २७ $अ^3$+८ = ( ३ अ + २ ) ( ९ $अ^2$ − ६ अ + ४ )

५. ८ $अ^3$+ १२५ $ब^3$ = ( २ अ+५ ब ) (४ $अ^2$ − १० अब+२५ $ब^2$)

६. ८ $अ^3$+२१६ $ब^3$ = (२ अ + ६ ब) ( ४ $अ^2$ − १२ अब+३६ $ब^2$ )

७. २७ $अ^3$ $ब^3$+६४ $य^3$ $र^3$ = ( ३ अब+४ यर ) ( ९ $अ^2$ $ब^2$ − १२ अ ब य र+१६ $य^2$ $र^2$ )

८. ६४ $य^6$ − $अ^3$ $ब^6$ = (४ $य^2$ − $अब^2$) (१६ $य^4$+४$अय^2ब^2$+$अ^2ब^4$)

९. १ − ८ $य^3$=( १ − २ य ) ( १+२ य+४ $य^2$ )

१०. $य^3$ − २७ = ( य − ३ ) ( $य^2$+३ य + ९ )

११. २७ $अ^3$ − ८ $ब^3$ $र^3$=(३अ − २ ब र) (९ $अ^2$+६ अबर+४$ब^2र^2$)

१२. ६४ $अ^3$ $ब^3$ − $ब^3$ $स^3$=( ४ अ ब − ब स) ( १६ $अ^2ब^2$+४$अब^2स$ +$ब^2$ $स^2$ )

१३. १२५ $अ^3$ − १ = ( ५ अ − १ ) ( २५ $अ^2$+५ अ+१ )

१४. २७ $अ^3$ $ब^3$ − ६४ $य^3$ $र^6$ = ( ३ अ ब − ४ य $र^2$ ) ( $अ^2$ $ब^2$ +१२ अ ब य $र^2$+१६ $य^2$ $र^4$ )

१५. २१६ $अ^3$ − १२५ $ब^3$=(६ अ − ५ ब) (३६ $अ^2$+३० अब+२५ $ब^2$)

पूर्वोक्त सूत्रावली में निर्दिष्ट अन्तिम सूत्र = ( य + अ) ( य + ब ) = $य^2$+( अ+ब ) य+अ ब। खण्डत्रयात्मक ऐसी राशि के गुणायवव निकालने के लिए अ, ब, व्यञ्जकों के मान वे ही होंगे जिनका योग राशि के द्वितीय खण्ड का गुणकाङ्क, और गुणनफल राशि का अन्तिम खण्ड होता है। जैसे $य^2$+१७ य+३० अ खण्डत्रयात्मक राशि का गुणावयव निकालने के लिए राशि के द्वितीय खण्ड के गुणकाङ्क १७ को ऐसे दो खण्डों में विभक्त किया जिनका गुणनफल = ३० और उन खण्डों का योग = १७ हो इस प्रकार मध्यखण्डीय गुणकाङ्क को उपयुक्त दो खण्ड बनाने के बाद राशि का गुणावयव आसानी से निकाला जा सकता है।

उदा० (१) $य^2$+१७ य+३० का गुणायवयव जानना है। उपर्युक्त नियमानुसार मध्यखण्डीय गुणकाङ्क १७ को १५. २ खण्डों में विभक्त किया जिनका योग = १५ + . = १७ और गुणनफल = १५ × २ = ३०। अत; उपर्युक्त

राशि = $य^2$ + ( १५+२ ) य+१५×२ = $य^2$+१५ य+२ य+१५×२ = य ( य + १५ )+२ ( य+१५ ) = ( य+२ ) ( य + १५ ) अतः उद्दिष्ट राशि के ये ही दो गुणावयव हुए।

उदा० (२। $अ^2$ - ५ अ - ३६ का गुणावयव निकालना है उपर्युक्त नियमानुसार मध्यखण्डीय गुणकाङ्क ऋणात्मक ५ को ऐसे दो खण्डों में रक्खा जिनका गुणनफल ऋणात्मक ३६ हो। ऐसे दो खण्ड = ९,+४ ही हो सकते जिनका योग ऋणात्मक ५ और गुणनफल ऋणात्मक ३६ होगा।

इस तरह राशि = $अ^2$ - ५ अ - ३६ = $अ^2$ + (- ९ + ४) अ - ९×४ = $अ^2$ - ९ अ + ४ अ - ९ × ४

अ ( अ - ९ ) + ४ ( अ - ९ ) =

( अ + ४ ) ( अ - ९ ) ! अतः ये ही उपर्युक्त राशि के दो गुणावयव हुए।

उदा० (३)— $अ^2$+७ अ ब+१२ $ब^2$ का गुणावयव जानना है। उपर्युक्त नियमानुसार मध्यखण्डीय गुणाकाङ्क ७ ब को ३ ब, ४ ब ऐसे दो खण्डों में रक्खा जिनका योग = ७ ब और गुणनफल = १२ $ब^2$ है। अतः उपर्युक्त राशि $अ^2$+७ ब अ+१२ $ब^2$=$अ^2$+४ ब अ+३ ब अ+१२ $ब^2$=अ (अ+४ ब)+३ ब ( अ+४ ब ) = ( अ+३ ब ) ( अ+४ ब )। अतः उद्दिष्ट राशि के ये ही दो गुणावयव हुए।

उदा० (४)— ८ $य^2$ + २ य - ३ का गुणावयव निकालना है। पूर्वोक्त उदाहरणों से यह विलक्षण उदाहरण है। इसमें प्रथम खण्ड भी गुणकाङ्क युक्त है। ऐसे उदाहरणों में प्रथम खण्ड के गुणकाङ्क से अन्तिम खण्ड को गुणा कर गुणन फल को ऐसे दो अंकों का गुणानफल बनाया जिनका योग उद्दिष्ट राशि के मध्य खण्डीय गुणाङ्क हो जाय। जैसे प्रस्तुत उदाहरण में प्रथम खण्ड के गुणकाङ्क ८ से अन्तिम खण्ड ऋणात्मक ३ को गुणा करने पर गुणनफल = ८× - ३ = - २४ को ६,- ४, को गुणनफल के रूप में बनाया जिससे दोनों का योग = ६+( - ४ ) = २ = मध्यखण्डीय गुणाङ्क। इस प्रकार गुणावयव निकालने के लिए—उद्दिष्ट राशि ८ $य^2$+२ य - ३ = ८ $य^2$+६ य - ४ य - ३ = २ य ( ४ य + ३ ) - १ ( ४ य + ३ ) =( २ य - १ ) ( ४ य + ३ )।

उदा० (५)—१२ $य^2$+७ य - १० का गुणावयन क्या है? उपर्युक्त नियमानुसार प्रथम खण्डीय गुणकाङ्क १२ से अन्तिम खण्ड ऋणात्मक दश को गुणा करने और गुणन फल ऋणात्मक १२० को १५, - ८ अंकों का। गुणनफल

बनाया जिनका योग = १५ + ( − ८ ) = ७ = मध्य खण्डीय गुणाङ्क । अतः उद्दिष्ट राशि १२ य² + १५ य − ८ य − १० = ३ य (४ य + ५) − २ (४य + ५) = ( ३ य − २ ) ( ४ य + ५ ) ।

निष्कर्ष यह हुआ कि ऐसी खण्डत्रयात्मक राशि जिसमें प्रथम खण्ड गुणकांक रहित वर्गात्मक, द्वितीय खण्ड गुणकाङ्क युक्त अवर्गात्मक या वर्गात्मक, और अन्तिम खण्ड व्यक्ताङ्क हो तो उसके गुणावय जानने के लिए मध्य खण्डीय गुणकाङ्क को ऐसे दो खण्डों में रक्खें जिससे दोनों का गुणनफल अन्तिम खण्ड ( व्यक्ताङ्क ) के समान और दोनों का योग मध्य खण्ड के गुणकाङ्क तुल्य हो।

यदि उपर्युक्त वर्गात्मक प्रथम खण्ड गुणकाङ्क युक्त हो तो उस गुणकाङ्क से अन्तिम खण्ड को गुणा कर गुणनफल को ऐसे दो अंकों का गुणन फल बनावें जिनका योग द्वितीय ( मध्य ) खण्ड के गुणकाङ्क तुल्य हो।

इस प्रकार दोनों स्थिति में समस्त राशि का गुणावयव उपर्युक्त उदाहरणानुसार सरलता से निकाला जा सकता है।

## अभ्यासार्थं कुछ सोत्तर प्रश्न

१. य² + ३ य + २ = ( य + १ ) ( य + २ )
२. य² − ५ य + ४ = ( य − ४ ) ( य − १ )
३. य² + ८ य + १५ = ( य + ५ ) ( य + ३ )
४. य² − ५ य − ३६ = ( य − ९ ) ( य + ४ )
५. य² + ७ य − ३० = ( य + १० ) ( य − ३ )
६. य² − ३ य − ४० = ( य − ८ ) ( य + ५ )
७. य² + २२ य + १२० = ( य + १२ ) ( य + १० )
८. य² − २१ य − ७२ = ( य + ३ ) ( य − २४ )
९. य² − २० य − ९६ = ( य + ४ ) ( य − २४ )
१०. य² − २९ य − ९६ = ( य + ३ ) ( य − ३२ )
११. अ² − १२ अब + ३२ ब² = ( अ − ८ ब ) ( अ − ४ ब )
१२. अ² − २ अ ब − १५ ब² = ( अ − ५ ब ) ( अ + ३ ब )
१३. अ² − १४ अ ब + ४८ ब² = ( अ − ८ ब ) ( अ − ६ ब )
१४. अ² + अ ब − ३० ब² = ( अ + ६ ब ) ( अ − ५ ब )
१५. अ² − अ ब − ४२ ब² = ( अ − ७ ब ) ( अ + ६ ब )
१६. अ² + अब − १२ ब² = ( अ + ४ ब ) ( अ − ३ ब )
१७. अ² + ३ अब − ४० ब² = ( अ + ८ ब ) ( अ − ५ ब )

१८. $अ^2$ − ७ अब − ८ $ब^2$ = ( अ − ८ ब ) ( अ + ब )

१९. $अ^4$ + ४ $अ^2$ − ५ = ( $अ^2$ + ५ ) ( $अ^2$ − १ )

२० $अ^4$ + २ $अ^2$ − १५ = ( $अ^2$ + ५ ) ( $अ^2$ − ३ )

२१. $अ^6$ − १० $अ^3$ + १६ = ( $अ^3$ − २ ) ( $अ^3$ − ८ )

२२ $अ^8$ − २० $अ^4$ + ६४ = ( $अ^4$ − १६ ) ( $अ^4$ − ४ )

२३. $अ^8$ − ११ $अ^4$ − ८० = ( $अ^4$ − १६ ) ( $अ^4$ − ५ )

२४. २$अ^2$ + अ − १५ = ( २ अ − ५ ) ( अ + ३ )

२५. ८$अ^2$ − ६ अ − ९ = ( ४ अ + ३ ) ( २ अ − ३ )

२६. १०$अ^2$ − ४१ अ ब + २१ $ब^2$ = ( ५ अ − ३ ब ) ( २अ − ७ब )

२७. १८$अ^2$ + २१$अ^2$·ब − ७२ अ $ब^2$ = ३ अ ( ३ अ + ८ ब ) ( २ अ − ३ब )

२८. २०$अ^2$ + अ ब − ३०$ब^2$ = ( ५ अ − ६ ब ) ( ४ अ + ५ ब )

# अथ कुट्टकः

भाज्यो हारः क्षेपकश्चापवर्त्यः
केनाप्याद्यौ सम्भवे कुट्टकार्थम् ।
येनच्छिन्नौ भाज्यहारौ न तेन
क्षेपश्चतं दुष्टमुद्दिष्टमेव ॥ १ ॥

सुधाः—कुट्टक का तात्पर्य सुबोधिनी टीकाकार पं० जीवनाथ झा जी के अनुसार गुणक विशेष है ।

जिस गुणक से गुणित कोई अंक अभीष्ट क्षेप से युतोन एवं अभीष्ट भाजक से भाग देने पर निःशेष हो जाय उस गुणक की संज्ञा कुट्टक कही गई है । वस्तुतः प्रकरण विशेष का नाम कुट्टक है ।

ऐसे गणित में राशि ( गुणक ) को जिससे गुणा करते हैं उसे भाज्य, योगअन्तर किए जाने वाले व्यक्ताङ्कको क्षेप और भाजक को हार, और निःशेष होने पर आनेवाली लब्धि को लब्धि कहते हैं । जैसे कौन सी राशि ( गुणक ) है जिसे २२१ से गुणाकर, ६५ जोड़ने तथा १९५ से भाग लेने पर निःशेष हो जाती है ? ऐसे प्रश्नों में राशि (गुणक) को २२१ से गुणा करते हैं, अतः २२१ को भाज्य, ६५ जोड़ देते हैं, अतः ६५ को क्षेप, और १९५ से भाग देने पर निःशेष लब्धि मिलती है अतः १९५ को भाजक कहते हैं । मान लीजिए कि ५ = राशि है, जिसे कुट्टक प्रकरण में गुण नाम से भी कहते हैं, भाज्य से गुणा कर क्षेप जोड़ने तथा १९५ से भाग देने पर निःशेष लब्धि = ६ है, तो ५, और ६ कुट्टक प्रकरण में क्रमशः गुण लब्धि के नाम से व्यवहृत होते । इस प्रकरण में मुख्यतः इन्हीं गुण लब्धियों का आनयन है ।

कुट्टक ज्ञानार्थ उपर्युक्त भाज्य हार क्षेप में, यदि सम्भव हो; तो किसी एक अङ्क से अपवर्त्तन देना चाहिए । जिस अङ्क से भाज्य और हार छिन्न ( अपवर्त्तित ) हो जांय और क्षेप अपवर्त्तित नहीं हो तो उस प्रश्न को ही अशुद्ध समझना ॥ १ ॥

वासना :—

कुट्टकप्रकरणे भाज्यहारक्षेपवशेन गुणलब्धी साध्येते । ते च गुणलब्धी

अपवर्त्तितभाज्यहारक्षेपवशेनापि भवितुमर्हंत इत्यङ्कलाघवाय भाज्यहारक्षेपाः सम्भवे सति केनाऽपि अपवर्त्तनीयाः ।

यथाऽत्र कल्प्यते गुणकः=गु, भाज्यः=भा,

हारः=हा क्षेपः=क्षे, लब्धिः=ल,

अतोलब्धिः $= \frac{\text{गु, भा} \pm \text{क्षे}}{\text{हार}} =$ ल, $=$

$\dfrac{\frac{\text{गु, भा}}{\text{क}} \pm \frac{\text{क्षे}}{\text{क}}}{\frac{\text{हार}}{\text{क}}}$ यतो भाज्यहारौ केनापि गुणितावपवर्त्तितौ वा लब्धौ नैव वैकृत्य—मानयतः ।

अतो लब्धिः $= \frac{\text{गु.भा}' \pm \text{क्षे}'}{\text{हार}'}$ ।

एतेन भाज्योहारः क्षेपकश्चापवर्त्यः

केनाप्यादौ सम्भवे कुट्टकार्थमित्युपपन्नम् ।

पूर्वोक्त लब्धिः $= \frac{\text{गु. भा} \pm \text{क्षे}}{\text{हार}} =$ ल

अतः ल × हार = गु. भा ± क्षे

पक्षौ समेनापवर्त्तितेऽपि समावेवातः;

$$\text{ल} \times \frac{\text{हार}}{\text{क}} = \text{गु} \times \frac{\text{भा}}{\text{क}} \pm \frac{\text{क्षे}}{\text{क}} \text{ ।}$$

'क' अनेन यदि भाज्यहारौ छिद्येते किन्तु क्षेपो न छिद्यते तर्हि ल × हा'

$$= \text{गु} \times \text{भा}' \pm \frac{\text{क्षे}}{\text{क}} \text{ ।}$$

अत्र प्रथम पक्षोऽभिन्नाङ्क इति द्वितीयपक्षेणापि तथैवाभिन्नेन भवितव्यम् । द्वितीय पक्षे च खण्डद्वयं यत्र गु × भा'=अभिन्नाङ्कः, अतो द्वितीयखण्डेना $\pm \frac{\text{क्षे}}{\text{क}}$ नेनापि अभिन्नाङ्केन भवितव्यमन्यथा भिन्नाङ्काभिन्नाङ्कयोर्योगः कथमभिन्नः ? अतोऽ $\pm \frac{\text{क्षे}}{\text{क}}$ यमवश्यमभिन्नाङ्कोऽर्थात् 'क' अनेन क्षेपोऽपि छेद्य एवेति । अच्छेद्यत्वे पक्षयोरसमत्वात् प्रश्न एव खिलो बोध्य इति दृष्ट-मुद्दिष्टमेवेत्यन्लमुपपन्नम् ।

परस्परं भाजितयोर्ययोर्यः
शेषस्तयोः स्यादपवर्त्तनं सः ।
तेनाऽपवर्त्तेन विभाजितौ यौ
तौ भाज्यहारौ दृढ़संज्ञकौ स्तः ॥२॥
मिथो भजेत्तौ दृढ़भाज्यहारौ
यावद् विभाज्ये भवतीह रूपम् ।
फलान्यधोऽधस्तदधो निवेश्यः
क्षेपस्तथाऽन्त्ये खमुपान्तिमेव ॥३॥
स्वोर्ध्वे हतेऽन्त्येन युते तदन्त्यं
त्यजेन्मुहुः स्यादितिराशियुग्मम् ।
ऊर्ध्वो विभाज्येन दृढ़ेन तष्टः
फलं गुणः स्यादधरो हरेण ॥४॥

सुधा—दो राशियों में परस्पर भाग देने पर जो ( अन्तिम ) शेष बचे उसे उन दोनों राशियों का अपवर्त्तनाङ्क कहते हैं। उस अपवर्त्ताङ्क से विभाजित वे राशियाँ ( भाज्य, हार ) दृढ़ कहलाती हैं।

उन दृढ़ भाज्य हारों को परस्पर तब तक भाग लें, जब तक कि भाज्य में एक शेष हो जाय। फलों को एक के नीचे दूसरे को लिखते जायँ। फलों के बाद क्षेप को, फिर अन्त में शून्य को लिखें।

( इस प्रकार ऊर्ध्वाधर रूप में बनी अङ्कों की पंक्ति को वल्ली कहते हैं)।

उपान्तिम ( अन्तिमाङ्क के उपरितन अङ्क) से उसके ऊपर के अङ्क को गुणा कर अन्तिम अङ्क ( शून्य ) को जोड़ दें फिर अन्तिम को त्याग कर बार बार ऐसी क्रिया करें। इस प्रकार आगत दो राशियों से उपरितन अङ्क को दृढ़ भाज्य से और अधरतन को हर से तष्टित करें तो क्रमशः लब्धि और गुण आ जायेंगे।

वासना

$\frac{अ}{क}$— अत्र महत्तमापवर्तनाङ्कविचारे यदि भाज्यो हारेण निःशेषं विभज्येत तदा हार एव महत्तमसमापवर्त्तकः। हारभक्तभाज्ये शेषस्थितौ कल्प्यते यथा—

$\frac{अ}{क} = ल + \frac{शे}{क}$   $\therefore$ अ = ल × क + शे ।

$\frac{क}{शे} = ल_1 + \frac{शे'}{शे}$   $\therefore$ क = $ल_1$ × शे + शे' ।

$\frac{शे}{शे'} = ल_2 + \frac{शे''}{शे'}$   $\therefore$ शे = $ल_2$ × शे' + शे'' ।

$\frac{शे'}{शे''} = ल_3$, निःशेषालब्धि श्चेत्तदा शे'' । अनेन

शे' इति निश्शेषं विभज्यत इति सिद्धति । अतश्च शे इत्यपि शे''. अनेन निःशेषतामायास्यति । एवं 'अक' भाज्यहारावपि तेन निःशेषतामियात् । अतः अ, क भाज्यहारयोः शे'' इति महत्तमोऽपवर्त्ताङ्कः सेत्स्यति । शे'' तो महतिकस्मिंश्चिदपवर्त्तनाङ्के कल्पिते तेन शे'' संज्ञकशेषेऽपवर्त्तनाभावात् भाज्यहारयोरपि नैव तेनावर्त्तनंसम्भवम् । अतः शे'' इत्येव भाज्यहारयोर्महत्तमसमापवर्त्तकः । अतः उपपद्यते शेषस्तयोः स्यादपवर्त्तनं स इत्यन्तम् ।

महत्तमसमापवर्त्तकेन विभाजितौ भाज्यहारौ दृढावेव । अदृढत्वे पुनरन्याङ्केनापवर्त्तनप्रसङ्गात्, प्रथमसिद्धमहत्तमसमापवर्त्तकादपि महन्महत्तमापवर्त्तकसम्भवापत्तिः ।

गुणालब्ध्योरानयनप्रसङ्गे परमगुरु म० म० श्री सुधाकर-द्विवेदिकृता वासनैव परममञ्जुला । सा च यथा—कुट्टक प्रश्नानुसारेण :—

$$का = \frac{१०० या + क्षे}{६३} = या + \frac{३७ या + क्षे}{६३} = या + नी$$

$$यदि\ नी = \frac{३७ या + क्षे}{६३}\ तद\ या = \frac{६३ नी - क्षे}{३७} = नी + पी ।$$

$$यदि\ पी = \frac{२६ नी - क्षे}{३७}$$

$$तदा\ नी = \frac{३७ पी + क्षे}{२६} = पी + लो ।$$

$$यदि\ लो = \frac{११ पी + क्षे}{२६}\ \ तदा\ पी = \frac{२६ लो - क्षे}{११} = २ लो + ह ।$$

$$यदि\ ह = \frac{४ लो - क्षे}{११}\ \ तदा\ लो = \frac{११ ह + क्षे}{४} = २ ह + श्वे ।$$

$$यदि\ श्वे = \frac{३ ह + क्षे}{४}\ \ तदा\ ह = \frac{४ श्वे - क्षे}{३} = श्वे + चि ।$$

यदि चि $= \frac{\text{श्वे} - \text{क्षे}}{३}$ तदा श्वे $= \frac{३\ \text{चि} + \text{क्षे}}{१}$ ।

यद्यत्र चि = ० तदा श्वे = क्षे

अत्र यावत्तावत्कालकादिगुणवशेन जाता बल्ली, अर्थात् भाज्यहारयोरन्योन्यभजनेनागता लब्धय: क्रमशोऽधोऽध: स्थाप्यास्तत: क्षेयस्ततश्चान्ते शून्यमिति स्वोर्ध्वेहतेऽन्त्येनयुते तदन्त्यमित्यादिनाऽऽनीतं यावत्कालकमानमेव गुणलब्धिमानम् ! एतेनोपपन्नं राशियुग्ममित्यन्तम् । पूर्वलिखितसमीकरणेनैव स्फुटं दृश्यते यत् धनक्षेपे समा वल्ली ऋणक्षेपे च विषमा भवति ।

कुट्टकोक्तरीत्या लब्धि: = ल = $\frac{\text{गु. भा} \pm \text{क्षे}}{\text{हा}}$

∴ ल. हा = गु. भा ± क्षे ।

यद्यत्र $\frac{\text{गु}}{\text{हा}} = \text{इ} + \frac{\text{गुशे}}{\text{हा}}$ इति कल्प्यते

तदा गु = इ. हा + गुशे ।

वा गु – इ हा = गुशे ............( १ )

अत्रे "ल. हा = गु. भा ± क्षे" ति पूर्वसिद्धमस्ति पक्षयो: इ × भा × हा इदं चेद्विशोध्यते तदा स्वरूपम् = ल. हा – इ भा. हा = गु. भा ± क्षे – इ. भा हा ।

∴ तुल्यगुणकपृथक्करणेन

हा ( ल – इ. भा ) = भा ( गु – इ. हा ) ± क्षे

$\frac{\text{ल}}{\text{भा}} = \text{इ} + \frac{\text{लशे}}{\text{भा}}$ इति च कल्प्यते चेत्तदा ल = इ. भा + ल शे

∴ ल – इ. भा = ल शे............( २ )

गुणशेषलब्धिशेषस्वरूपयो: एकद्विसंख्याङ्कितयोरवलोकनैव सिद्धयति यद् दृढभाज्यतष्ट ऊर्ध्वाङ्को लब्धिशेषरूपो हि फलम् = लब्धि:, दृढहारतष्टोऽधराङ्को गुणस्वरूपो गुणश्चेति "ऊर्ध्वोत्रिभाज्येन दृढ़ेन तष्ट: फलं गुण: स्यादधरोहरेण" इति साधूपपद्यते, तक्षणे गुणलब्धित: इष्टगुणितहारभाज्ययो: शोधनेनैव गुणशेषलब्धिशेषरूपयो: गुणलब्ध्योर्जायमानत्वात् ।

एवमुभयत्रापीष्टगुणितावेव हारभाज्यो विशोध्येते तदैव गुणलब्धीति गुणलब्ध्यो: सभं ग्राह्यं धीमता तक्षणे फलमित्यापि सूपपन्नम् ।

## विमर्श

उपरितन 'परस्परं भाजितयो र्ययो र्यः शेष' इत्यादि कथन ही आधुनिक महत्तम समापवर्त्तन का बोधक है। भास्कराचार्य ने जिसे 'अपवर्त्तन' संज्ञा दी उसे ही आधुनिक बीजगणित में महत्तम समापवर्त्तन कहा जाता है, वस्तुतः उसे महत्तम समापवर्त्तक कहना ही अधिक उपयुक्त है।

दो या दो से अधिक अंकों या पदों में जितने अङ्को या पदों से भाग लगे उनमें सबसे बड़ा अङ्क या पद उनका महत्तम समापवर्त्तक कहलाता है।

बीजगणित में जैसे अकग, कगघ, पदों में क, ग, कग इन तीनों से भाग लग सकते अतः ये तीनों अपवर्त्तक हुए। इन तीनों में सबसे बड़ा क ग है अतः उपर्युक्त अकग, कगघ, पदो का महत्तम समापवर्त्तक कग कहलाया।

बीजात्मक पदों का महत्तम समापवर्त्तक केवल उन पदों को विचारपूर्वक देखने से तुरन्त ज्ञात हो जाता है, जैसा कि २४ अय$^{२}$र$^{३}$ और १६य$^{२}$र$^{२}$ल का महत्तम समापवर्त्तक ८ य$^{१}$ र$^{२}$ है। इस महत्तम समापवर्त्तक से विभाजित उपर्युक्त पद ३ अ र, २ य ल ये दोनों परस्पर दृढ़ हैं।

इस तरह केवल देखने से ही ज्ञेय महत्तम समापवर्त्तक के कुछ उदाहरण—

(१) १५ य$^{३}$ र, १० य र$^{२}$ ग और २० र$^{२}$ ल का म० स०=५ र

(२) ३ य र ( अ − क )$^{२}$ और यग ( अ − क )$^{२}$ का महत्तम समापवर्त्तक=य ( अ − क )$^{२}$

(३) २ ( य+र )$^{२}$ ( य+३ र )$^{२}$, ३ ( य+र ) ( य+३ र )$^{२}$, और ५ ( य+र )$^{२}$ ( य+३ र )$^{१}$ का म० स० =( य+र ) ( य+३ र )

बीजात्मक दो संयुक्त राशियों के महत्तम समापवर्त्तक लाने की रीति—

संयुक्त राशियों को इस रूप में लिखें कि गुण रूप वर्ण के घातों के घातमापक उत्तरोत्तर बढ़ते या घटते हुए हों। भागहार की प्रक्रिया को ध्यान में रखकर दोनों राशियों को लिखें। उन दोनों में से लघुपद से दूसरे में भाग दें, शेष से लघुपद में भाग देने पर आगत नये शेष से पूर्व शेष में भाग दें। इस प्रकार की क्रिया तब तक हों जब तक कि अन्तिम शेष से विभक्त पूर्वशेष निःशेष न हो जाय। इस प्रकार निःशेष करने वाला शेष ही दोनों का महत्तम समापवर्त्तक होगा।

यदि दोनों संयुक्त राशियां किसी एक पद से निःशेष हो जाय तो निःशेष किए गए दोनों पदों का महत्तम समापवर्त्तक लाकर उसे निःशेष कारक पूर्वपद से गुणा करें तो संयुक्त पदों का महत्तम समापवर्त्तक हो जायगा।

अधिक संयुक्त पदों का महत्तम समापवर्त्तक लाने के लिए पहले दो पदों का लाकर उसके साथ तीसरे पद का लावें वही उन अधिक पदों का महत्तम समापवर्त्तक होगा।

जैसे—उदा० (१)

२ क$^{२}$+क − १५ , ६ क$^{३}$+क$^{२}$ − ४४ क+१०, इन दोनों संयुक्त पदों का महत्तम समापवर्तक क्या है ?

परस्पर भाग के लिए न्यास—

२ क$^{२}$+क − १५ ) ६क$^{३}$+क$^{२}$ − ४४ क+१० ( ३क − १
६क$^{३}$+३क$^{२}$ − ४५ क
× − २ क$^{२}$+क+१०
− २ क$^{२}$ − क+१५
२क − ५ = शेष

इस शेष से लघुपद भाजक में भाग देने पर

२क − ५ ) २क$^{२}$+क − १५ ( क+३
२क$^{२}$ − ५क
६क − १५
६क − १५
× ×

अतः उद्दिष्ट दोनों पदों का महत्तम समापवर्त्तक = २क − ५

उदा० (२) ३ अ$^{३}$ − १० अ$^{२}$+१० अ − ७ और
२ अ$^{३}$+३ अ$^{२}$ − ३ अ+५ का म० स० लाना है।

यहाँ उद्दिष्ट पदों में किसी एक से भाग देने पर लब्धि भिन्नात्मक होगी। अतः प्रथम उद्दिष्ट पद को दो से गुणाकर गुणनफल को भाज्य माना—

३ अ$^{३}$ − १० अ$^{२}$+१० अ − ७
×२
६ अ$^{३}$ − २० अ$^{२}$+२० अ − १४ = भाज्य

भाजक = द्वितीय उद्दिष्ट पद।

महत्तम समापवर्त्तक लाने के लिए न्यास

२ अ$^{३}$+३ अ$^{२}$ − ३ अ+५ ) ६ अ$^{३}$ − २० अ$^{२}$+२० अ − १४ (३
६ अ$^{३}$+९ अ$^{२}$ − ९ अ+१५
× − २९ अ$^{२}$+२९ अ − २९=शे०

चूँकि यह शेष − २९ से नि:शेष हो जाता अत: ऋणात्मक २९ से शेष में भाग देकर लब्धि $अ^२ - अ + १$ को शेष मानकर इसे भाजक और पूर्वभाजक को भाज्य मानकर पूर्ववत् क्रिया करनी चाहिए।

$अ^२ - अ - १ \; ) \; २ अ^३ + ३ अ^२ - ३ अ + ५ \; ( \; २ अ + ५$

$२ अ^३ - २ अ^२ + २ अ$

$५ अ^२ - ५ अ + ५$

$५ अ^२ - ५ अ + ५$

× × ×

अत: महत्तम समापवर्त्तक $= अ^२ - अ + १$

उदा० (३) $१२ य^५ - ४८ य^४ + ३९ य^३ + ९ य^२$ और $६ य^५ - २७ य^४ + ५७ य^३ - ४५ य^२$ का महत्तम समापवर्त्तक क्या है ?

ये दोनों उद्दिष्ट पद $३ य^२$ से निःशेष होते हैं अत: इससे तष्टित दोनों पद $४ य^३ - १६ य^२ + १३ य + ३$ और $२ य^३ - ९ य^२ + १९ य - १५$ ये हुए। नियमानुसार इन तष्टित पदों के महत्तम समापवर्त्तक को $३ य^२$ से गुणा करने पर उद्दिष्ट पदों का महत्तम समापवर्त्तक होगा।

तष्टित पदों के महत्तम समापवर्त्तक लाने के लिए न्यास :—

$२य^३ - ९य^२ + १९य - १५ \; ) \; ४य^३ - १६य^२ + १३य + ३ \; ( \; २$

$४य^३ - १८य^२ + ३८य - ३०$

$× \quad २य^२ - २५य + ३३$

$२य^२ - २५य + ३३ \; ) \; २य^३ - ९य^२ + १९य - १५ \; ( \; य + ८$

$२य^३ - २५ य^२ + ३३य$

$१६य^२ - १४य - १५$

$१६य^२ - २००य + २६४$

$१८६य - २७९ =$ नूतन शेष

इस नूतन शेष से पूर्वस्थ भाजक में भाग लेना है, किन्तु भाग लेने पर भिन्नाङ्क आने की सम्भावना को देख नूतन शेष को ९३ से भाग देकर ( २य − ३ ) रूप में लघुतर बना लिया गया। क्योंकि लब्धि की कोई आवश्यकता नहीं होती केवल शेष का ही इसमें महत्त्व रहता है। अत: भिन्नाङ्क आने की स्थिति में भाजक को किसी अंक से भाग लेकर छोटा बना लिया जाय या भाज्य को ही किसी पूर्णाङ्क से गुणा कर बड़ा बनाकर भाग दें।

अतः—

$$२य - ३\ )\ २य^२ - २५य + ३३\ (\ य - ११$$
$$२य^२ - ३य$$
$$- २२य + ३३$$
$$- २२य + ३३$$
$$\times \quad \times$$

अतः तष्टित पदों का महत्तम समापवर्त्तक = २ य − ३ । अतः इसे $३य^२$ से गुणा करने पर $६य^३ - ९य^२$ = उद्दिष्ट पदों का महत्तम समापवर्त्तक ।

## अभ्यासार्थं कुछ सोत्तर प्रश्न :—

१. $अ^२ + ५अ + ६$ और $अ^२ + ६अ + ८$ का महत्तम समावर्त्तक = $अ + २$.

२. $अ^२ + अ - २०$ और $अ^२ - ११ अ + २८$ का महत्तम समापवर्त्तक = $अ - ४$.

३. $२अ^२ + ७अ + ६$ तथा $अ^२ + अ - २$ का महत्तम समापवर्त्तक = $अ + २$.

४. $अ^२ + ७अ - ८$ तथा $अ^३ - ४अ^२ + १०अ - ७$ का महत्तम समापवर्त्तक = $अ - १$.

५. $अ^२ - ९अ + १४$ और $२ अ^३ - अ^२ - ११अ + १०$ का महत्तम समापवर्त्तक = $अ - २$.

६. $अ^२ + १३अ + ३६$ तथा $५अ^३ + १३अ^२ - २६ अ + ८$ का महत्तम समापवर्त्तक = $अ + ४$.

७. $य^३ - ४य^२ - २६य + ३५$ तथा $य^३ - ११य^२ + २९ य - ७$ का महत्तम समापवर्त्तक = $य - ७$.

८. $य^३ + ३य^२ - १८ य$ और $३य^३ - १३य^२ + १७ य - १५$ का महत्तत समापवर्त्तक = $य - ३$.

९. $य^३ + ९य^२ + २५य + २५$ तथा $य^३ + ८य^२ + १८य + १५$ का म० स० = $य + ५$.

१०. $य^३ + २य^२.र - ८ य र^२ + ५र^२$ और $य^३ - ३य^२र + ५यर^२ - ३र^३$ का म० स० = $य - र$.

११. $२य^3 - १७य^2 + २२य - ७$ और $३य^3 - २३य^2 + १८य - २८$ का म० स० = य − ७

१२ $अ^3 - अक^2 - ६क^3$ तथा $अ^3 - ३अ^2क + ४क^3$ का महत्तम स० = अ − २क

१३. $३य^3 - २५य^2 + ६७य - १५०$ तथा $२य^3 - ७य^2 - ४७य + १०२$ का म० स० = य − ६.

१४ $य^3 + अय^2 - २७अ^2य + १८अ^3$ और $य^3 + १३अय^2 + ४०अ^2य - १०अ^3$ का म० स० = य + ६अ.

## बीजात्मक असंयुक्त राशियों के—

### महत्तम समापवर्तक निकालने का दूसरा प्रकार :—

दो या अधिक पदों में जितने मूल गुणावयव उभयनिष्ठ या सर्वनिष्ठ हों उनका गुणनफल ही उन पदों का महत्तम समापवर्त्तक होगा।

जैसे $६अ^2ब(य^2 - १)$ तथा $१५अब^2(य^2 - ३य + २)$ का महत्तम समापवर्त्तक लाने के लिए दोनों पदों को अलग-अलग मूलगुणावयव के रूप में खण्डित कर रखने पर

$६अ^2ब(य^2 - १) = ३ \times २ \times अ \times अ \times ब(य + १)(य - १)$
तथा $१५अब^2(य^2 - ३य + २) = ३ \times ५ \times अ \times ब \times ब(य - १)(य - २)$

उपर्युक्त दोनों पदों में उभयनिष्ठ मूलगुणावयव = ३, अ, ब, और (य − १)। इनका गुणनफल ही ३ अ ब (य − १) = महत्तम समापवर्त्तक

विशेष :—मूलगुणावयव का तात्पर्य ऐसे गुणनखण्डों से है जिनका पुनः गुणनखण्ड नहीं हो सके।

उदाहरण (१)—$अ^2ब^4स^5$, $अ^4ब^3स^6$ और $अ^3ब^5स^4$ का महत्तम समापवर्त्तक क्या है ?

तीनों में मूलगुणावयव क्रमशः $अ^2$, $ब^3$, $स^4$, है। अतः महत्तम समापवर्त्तक $= अ^2ब^3स^4$।

उदाहरण (२)—$२४अब^2य^3र^4$, $३६अ^2य^4ल^5$ और $२४०ब^3य^6र^2ल$ का महत्तम समापवर्त्तक क्या है ?

यहाँ $२४अब^2य^3र^4 = ३ \times २^3 अब^2य^3र^4$

$३६अ^2य^4ल^5 = २^2 \times ३^2 अ^2य^4ल^5$

एवम् $२४०ब^3य^6र^2ल = ३ \times ५ \times २^4 \times ब^3य^6र^2ल$

स्पष्ट विदित होता है कि ३, २, य ये मूलगुणावयव तीनों में हैं जिनका सर्वोच्च घात उपर्युक्त राशियों में क्रमशः ३, २$^{२}$, य$^{३}$ ये हैं। अतः जो मूल-गुणावयव सर्वोच्चघात के रूप में, सभी राशियों में है उनका गुणनफल

३ × २$^{२}$ × य$^{३}$ = १२ य$^{३}$ = महत्तम समापवर्त्तक।

## अभ्यासार्थं कुछ सोत्तर प्रश्न

निम्नाङ्कितों का महत्तम समापवर्तक बतलाइए :—

१. अ$^{2}$ ब$^{3}$ तथा व$^{2}$ अ$^{3}$ का, म० स० = अ$^{2}$ ब$^{2}$

२. १२ अ$^{3}$ व तथा २० अ$^{2}$ ब$^{3}$ का, ,, ४ अ$^{2}$

३. ९ य र$^{2}$ ल$^{3}$ तथा २४ य$^{३}$ र$^{४}$ का, ,, = ३ य र$^{2}$

४. २० अ$^{3}$ य$^{४}$ र$^{५}$ तथा ७५ अ$^{2}$ य$^{3}$ का, ,, = ५ अ$^{2}$ ब$^{3}$

५. २४ म$^{2}$ न प$^{५}$, ६० म न$^{2}$प तथा ८४ म$^{3}$प$^{2}$ का ,, = १२ म प

६. ३६ अ$^{2}$ ब$^{2}$ स$^{४}$ य$^{५}$, ५४ अ$^{५}$ स$^{2}$ य$^{४}$ तथा
९० अ$^{४}$ ब$^{३}$ स$^{५}$ का ,, = १८ अ$^{2}$ स$^{2}$

७. ७२ अ$^{3}$ ब$^{४}$ स$^{५}$, ९६ ब$^{3}$ स$^{४}$ द$^{५}$, तथा
१२० स$^{3}$ द$^{४}$ अ$^{५}$ का ,, = २४ स$^{3}$

८. ४५ य$^{3}$ र$^{2}$ ल$^{४}$, ७५ य$^{2}$ र$^{४}$ ल$^{3}$ तथा
९० य$^{४}$ र$^{3}$ ल$^{2}$ का ,, = १५ य$^{2}$ र$^{2}$ ल$^{2}$

९. ४८ अ$^{५}$ य$^{४}$ र$^{3}$ ल$^{2}$, ६० य$^{५}$ र$^{४}$ ल$^{3}$ व$^{2}$,
७२ र$^{५}$ ल$^{४}$ ब$^{3}$ अ$^{2}$, तथा ८४ ल$^{५}$ ब$^{४}$ अ$^{3}$ य$^{2}$ का ,, = १२ ल$^{२}$

१०. ५४ अ$^{2}$ ब$^{५}$ स$^{3}$ द$^{४}$, ७२ अ$^{५}$ ब$^{2}$ स$^{४}$ द$^{3}$,
१०८ अ$^{3}$ब$^{४}$स$^{५}$द$^{2}$ तथा १२६ अ$^{४}$ब$^{3}$स$^{2}$द$^{५}$ का ,, = १८ अ$^{2}$ब$^{2}$स$^{2}$द$^{2}$

●

**एवं तदैवात्र यदा समास्ताः**
**स्युर्लब्धयश्चेद्विषमास्तदानीम् ।**
**यदागतौ लब्धिगुणौ विशोध्यौ**
**स्वतक्षणात् शेषमितौ च तौ स्तः ॥ ५ ॥**

सुधाः—इस प्रकार आगत लब्धियाँ समसंख्यक हों तो लब्धि, गुणक, यथार्थ होंगे। विषम संख्यक लब्धियों के होने पर उन्हें दृढ़ भाज्य हारों में से क्रमशः घटावें, तो वास्तविक लब्धि गुणक होंगे ॥ ५ ॥

वासनाऽत्रत्या फलान्यथोऽधस्तद्धगेनिवेश्य इत्यादिपद्योक्तवासनाप्रसङ्गे

म० म० परमगुरुसुधाकरदिवेदिकृतसमीकरणावमोकनेनैव स्पुट। तत्रापि धनक्षेपे समा बल्ली ऋणक्षेपे विषमेति प्रतिपाद्य सर्वं व्यक्तीकृतं मया।

भवति कुट्टविधे र्युतिभाज्ययोः
समपवर्त्तितयोरथवा गुणः।
भवति यो युतिभाजकयोः पुनः
सच भवेदपवर्त्तनसंगुणः ॥ ६ ॥

सुधा :—सम्भव रहने पर अपवर्तित भाज्य और क्षेप पर से कुट्टक नियमानुसार जो गुण और लब्धि आवे उनमें अपवर्त्तनाङ्क गुणित लब्धि वास्तव लब्धि होगी। और आगत गुण को यथावत गुण समझना चाहिए। इसी तरह अपवर्तित हार तथा क्षेप पर से कुट्टक नियमानुसार आगत गुण को अपवर्त्तनांक से गुणने पर वास्तव गुण होगा किन्तु लब्धि यथावत् वास्तव ही आयगी ॥६॥

वासना :—कुट्टक प्रश्नानुसारम्

$$\frac{\text{गु. भा} \pm \text{क्षे}}{\text{हार}} = \text{ल.}$$

$$\therefore \text{गु भा} \pm \text{क्षे} = \text{ल हा.}$$

अत्र भाज्य क्षेपयो रपवर्त्तनाङ्कः सति सम्भवे 'अ' कल्प्यते तदा

$$\frac{\text{गु.भा} \pm \text{क्षे}}{\text{अ}} = \frac{\text{ल.हार}}{\text{अ}}$$

$$\text{वा.गु.} \; \frac{\text{भा}}{\text{अ}} \pm \frac{\text{क्षे}}{\text{अ}} = \text{हा.}\frac{\text{ल}}{\text{अ}}$$

$$\text{अथवा गु. भा}' \pm \text{क्षे}' = \text{हा.}\frac{\text{ल}}{\text{अ}}$$

$$\therefore \frac{\text{गु.भा}' \pm \text{क्षे}'}{\text{हा}} = \frac{\text{ल}}{\text{अ}} = \text{ल}'$$

एतदवलोकमेनैव स्फुटमवगम्यते यदपवर्त्तितभाज्यक्षेपाभ्यामागता लब्धि रपवर्त्तनाङ्क विभक्ताऽऽगच्छति। अतो वास्तवलब्धिज्ञानाय अपवर्त्तनाङ्क गुणिता सा विधेया किञ्च गुणस्तु वास्तव एव आयास्यति।

एवञ्च हारक्षेपयोरपवर्त्तनसम्भवे

$$\text{यथो} \; \frac{\text{``गु.भा} \pm \text{क्षे}}{\text{अ}} = \frac{\text{ल.हा''}}{\text{अ}} \; \text{क्त समीकरणम्}$$

$$= \frac{\text{गु.}}{\text{अ}} \times \text{भा} \pm \frac{\text{क्षे}}{\text{अ}} = \text{ल} \times \frac{\text{हा}}{\text{अ}}$$

**संगस्नेहवशेन ते निजधनाद्दत्त्वैकमेकं मिथो-**
**जातास्तुल्यधनाः पृथग् वद सखे! तद्रत्नमौल्यानि मे ॥९।**

अत्र यावत्तावदादयो वर्णा अव्यक्तानां मानानि कल्प्यन्त इति उपलक्षणं तन्नामाङ्किनानि कृत्वा समीकरणं कार्यं मतिमद्भिः। तद्यथा अन्योन्यमेकैकं रत्नं दत्त्वा समधना जातास्तेषां—

मानानि { मा ५ नी १ मु १ व १ ।
मा १ नी ७ मु १ व १ ।
मा १ नी १ मु ९७ व १ ।
मा १ नी १ मु १ व २ ।

"समानां समक्षेपे समशुद्धौ समतैव स्यात्" इति एकैकं माणिक्यादिरत्नं पृथक् पृथगेभ्योविशोध्य शेषाणि समान्येव जातानि मा ४ नी ६ मु ९६ व १ यदेकस्य वज्रस्य मूल्यं तदेव माणिक्यचतुष्टयस्य नीलषट्कस्य, तदेव मुक्ताफलानां षड्नवतेरत इष्टं समधनं प्राकल्प्य पृथगेभिः शेषैर्विभजच्य मौल्यानि लभ्यन्ते तथा कल्पितेष्टेन ९६ जातानि मौल्यानि माणिक्यादीनाम् २४, १६, १, ९६ ।

सुधा :—जिन चार रत्नवणिकों के पास क्रमशः आठ माणिक्य, दश इन्द्रनील, एक सौ मोती तथा ५ वज्रमणि थे, उन्होंने संग स्नेह के वश अपने २ रत्नों में से एक एक रत्न आपस में दे दिये, तो वे सभी समान धन वाले हो गए। ऐसी स्थिति में उन रत्नों का अलग-अलग मुल्य बतलाइए।

उदाहरण :—

माणिक्यादि रत्नों का यावत्तावदादि अव्यक्त मान उपलक्षण मात्र है, अतः प्रत्येक रत्न को नामाद्यक्षर से ही सङ्केतित करके यहाँ समीकरण किया गया है।

चारों वनियों के पास क्रमशः ८ माणिक्य, १० नीलमणि, १०० मोती तथा ५ वज्रमणि हैं।

संग स्नेह से उन्होंने एक २ अपना रत्न सभी साथियों को दे दिये। अतः

प्रथम के पास = ५ मा. १ नी १ मु, १ व
द्वितीय के पास = १ मा ७ नी १ मु. १ व
तृतीय के पास = १ मा १ नी ९७ मु १ व
चतुर्थ के पासे = १ मा १ नी १ मु २ व रत्न रह गये।

समान में समयोजन या समशोधन से समान ही रहता अतः प्रत्येक में से एक २ सभी रत्न घटा देने पर चारों के पास क्रमशः ४ मा, ६ नी, ९६ मु. १ व,

अवशिष्ट रत्न बचे। प्रश्नानुसार सभी समधन हैं। अतः किसी इष्ट में चारों की रत्नसंख्या से भाग देने पर प्रत्येक रत्न का मूल्य निकल आयगा। रत्नों का मूल्य पूर्णाङ्क के रूप में आवे इसी दृष्टि से चारों का लघुतम समापवर्त्य रूप ९६ को इष्ठ मान कर प्रत्येक रत्न संख्या से भाग देने पर माणिक्य आदि प्रत्येक रत्नका मूल्य आ जायगा। $\frac{९६}{४} = २४ = १$ माणिक्यमूल्य

$\frac{९६}{६} = १६ =$ एक नील का मूल्य

$\frac{९६}{९६} = १ =$ कए मुक्ता का मूल्य

$\frac{९६}{१} = ९६ =$ एक वज्र का मूल्य।

इस प्रकार एक मणिक्यादि का क्रमशः मूल्य = २४, १६, १, ९६

संग स्नेह वश आपसी वितरण के बाद सभी के पास क्रमशः रत्न ५ मा; ७ नी, ९६ मु. २ व. रहें अतः प्रथम का धन = २४ × ५ + १६ + १ + ९६ =

१२० + १६ + १ + ९६ = २३३

इसी प्रकार दूसरे का धन = १६ × ७ + २४ + १ + ९६

= ११२ + २४ + १ + ९६ = २३३,

तीसरे का धन = १ × ९७ + २४ + १६ + ९६ =

९७ + २४ + १६ + ९६ = २३३,

चौथे का धन = २४ + १६ + १ + ९६ × २

= २४ + १६ + १ + १९२ = २३३

अतः सम धन होने का भी आलाप घट जाता है: इसी प्रकार किनी इष्ट पर से रत्नों का मूल्य लाने पर सभी आलाप घटेंगे किन्तु मूल्य भिन्नात्मक भी हो सकता।

उदाहरणः—

**पञ्चकशतेन दत्तं मूलं सकलान्तरं गते वर्षे।**
**द्विगुणं षोड़शहीनं लब्धं मूलं समाचक्ष्व ॥१०॥**

अत्र मूलधनं यावत् १। अतः पञ्चराशिकेन

१    १२
१००    या      कलान्तरम् या $\frac{३}{५}$ एतन्मूलयुतं जःतम्
५

या ८/५। द्विगुणमूलधनस्य षोड़शहीनस्य
या २ रू १६̇ सममिति करणेन या २ रु १६̇।
या ८/५ रु ०।

लब्धं मूलम् ४०। कलान्तरं च २४

सुधा:—पाँच रुपये सैकड़े की दर से व्याज पर दिया गया मूलधन एक वर्ष में सोलह कम द्विगुण हो जाता है तो मूलधन बतलाओ।

उदाहरण:—

अव्यक्त मूलधन = य

प्रश्नानुसार पञ्चराशिक के द्वारा व्याज =

$$\left.\begin{matrix} १ & १२ \\ १०० & य \\ ५ & \end{matrix}\right\} \quad \text{कलान्तर ( व्याज )} = \frac{१२ \times ५ \times य}{१००}$$

$\frac{३य}{५}$ = व्याज। मूलधन जोड़ देने पर

$य + \frac{३य}{५} = \frac{८य}{५}$ = एक वर्ष में व्याज सहित मूलधन।

यह प्रश्नानुसार २ य − १६ के बराबर है

अतः समीकरण करने से

$$\frac{८य}{५} = २य - १६ \therefore ८य = १०य - ८०$$

$$\therefore ८० = १०य - ८य = २य$$

$$\text{वा} \quad य = \frac{८०}{२} = ४०$$

$$\text{अतः कलान्तर} = \frac{३य}{५} = \frac{१२०}{५} = २४,$$

वर्ष बीतने पर सकलान्तर मूल ध = ६४

यह द्विगुण मूलधन से सोलह मात्र कम है।

विमर्श:—अभी तक भास्करीय प्रश्नों में कहने का ढंग मात्र विलक्षण या जटिल सा दीख पड़ता है किन्तु समीकरण के स्वरूप सामने आ जाने पर उत्तर लाना बहुत आसान है।

अब मैं कुछ ऐसे उदाहरण एवं सोत्तर प्रश्न उपस्थित करता हूँ जिनमें अनेक सच्छेद अव्यक्तों के कारण कुछ अधिक श्रमसाध्यता हो।

उदा० (१) $य + \frac{य}{५} + \frac{२य - ५}{५} + ३ = \frac{४य}{५} + ६$ इसमें य का मान क्या है?

समच्छेद करने पर

$$\frac{५ \times य + ३ य - ५ + ३ \times ५}{५} = \frac{४ य + ३०}{५}$$

पक्षों को पाँच से गुणने पर

५ य + ३ य − ५ + १५ = ४ य + ३०

∴ ८ य + १० = ४ य + ३०

∴ ४ य = २०

$$य = \frac{२०}{४} = ५ ।$$

उदा० (२) $\frac{य}{३} + \frac{य - ३}{२} + २य + २५ = \frac{य + १}{२} + १० य$

इसमें य का मान बतलाइये ।

दोनों पक्षों को समच्छेद करने पर—

$$\frac{२ य + ३ य - ९}{६} + २ य + २५ = \frac{य + १ + २० य}{२}$$

पक्षों को छे से गुणने पर

२ य + ३ य − ९ + १२ य + १५० = ३ य + ३ + ६० य

∴ १७ य + १४१ = ६३ य + ३

पक्षान्तरानयन से

१३८ = ४६ य

$$∴ य = \frac{१३८}{४६} = ३.$$

उदा० (३) $\frac{य + १}{५} - \frac{\left(य - \frac{य}{४}\right)}{३} + \frac{५ य + १}{७} = \frac{४ य - १}{५}$

यहाँ 'य' का व्यक्तमान क्या है ?

समच्छेद करने पर

$$\frac{य + १}{५} - \left(\frac{४ य - य}{१२}\right) + \frac{५ य + १}{७} = \frac{४ य - १}{५}$$

वा $\frac{य + १}{५} - \frac{३ य}{१२} + \frac{५ य + १}{७} = \frac{४ य - १}{५}$

वा. $\frac{य + १}{५} - \frac{१ य}{४} + \frac{५ य + १}{७} = \frac{४य - १}{५}$

$$\frac{४य + ४ - ५ \times य}{२०} + \frac{५य + १}{७} = \frac{४य - १}{५}$$

$$\frac{४ - य}{२०} + \frac{५य+१}{७} = \frac{४य-१}{५}$$

$$\frac{२८ - ७य + १००य + २०}{१४०} = \frac{४य-१}{५}$$

$$\therefore (४८ + ९३य)\,५ = (४य - १)\,१४०$$

वा $४८ + ९३य = (४य - १)\,२८$

$४८ + ९३य = ११२य - २८$

पक्षान्तरानयन से

$७६ = १९य$

$$\therefore य = \frac{७६}{१९} = ४$$

उदाहरण ( ४ )-- $\left(४य + \frac{य - \frac{१}{२}}{५}\right)\left(२य \times \frac{३}{य}\right) - १० = \left(\frac{१}{२}य - \frac{१}{८}\right)$ १६ है, तो 'य' का मान बतलाइए :-

दोनों पक्षों कों समच्छेद करने पर

$$\left(४य + \frac{२य - १}{१०}\right)(३ \times २) - १० = \left(\frac{४य - १}{८}\right) \times १६$$

$$\therefore \frac{(४०य + २य - १)}{१०} \times ६ - १० = ८य - २$$

$$\text{वा } \frac{(४२य - १)\,३}{५} - १० = ८य - २$$

वा $(४२य - १)\,३ - ५० = ४०य - १०$

$\therefore १२६य - ३ = ४०य + ४०$

वा $८६य = ४३$

$$य = \frac{४३}{८६} = \frac{१}{\ }$$

उदाहरण ( ५ )—

$$\frac{\frac{य}{६} + २य}{७} + \frac{य - ३}{१०} + ११ = \frac{\frac{य - १}{४} \times ९}{-\frac{३}{८}}$$

इसमें य का मान निकालिए :—

$$\frac{\frac{य}{३}+२य}{७}+\frac{य-३}{१०}+११=\frac{\frac{य-१}{४}\times ९}{\frac{३}{८}}$$

$$\frac{य+६य}{२१}+\frac{य-३}{१०}+११=\frac{(य-१)\times ९\times ८}{४\times ३}$$

$$\therefore \frac{१० य+६० य+२१ य-६३}{२१०}+११=६ य-६$$

वा $\frac{९१ य-६३}{२१०}=६ य-१७$

$\therefore \frac{१३ य-९}{३०}=६ य-१७$

वा १३ य − ९ = १८० य − ५१०

पक्षान्तरनयन से ५०१ = १६७ य

$\therefore य=\frac{५०१}{१६७}=३।$

## अभ्यासार्थ कुछ सोत्तर प्रश्न

(१) $\frac{य}{४}+\frac{३य}{२}-य=३$ इसमें य = ४,

(२) $\frac{३य+२}{४}+\frac{५य-३}{७}-\frac{२य-४}{५}=३$, इसमें य = २.

(३) $\frac{२य+५}{६}+\frac{य+१}{६}=\frac{२य-४}{३}+४$ इसमें य = ५

(४) $५य+\frac{१०-७य}{३}-\frac{५-य}{४}=१५-१०य$ इसमें य = १

(५) $\frac{२य-३}{३}+\frac{४य-१२}{४}-\frac{५य+६}{१२}=३$ इसमें य = ६

(६) $\frac{य-३}{१०}+\frac{५य+३}{९}+\frac{१०य-४}{१३}-\frac{४य-१०}{२}=३$ इसमें य=३

(७) $\frac{३य+६}{५}-\frac{५य+५}{६}+१०=य+३$ इसमें य = ८

(८) $\frac{\text{४य}+\text{१६}}{\text{६}}+\frac{\text{५य}-\frac{\text{३}}{\text{२}}}{\text{४}}-\frac{\text{७य}-\frac{\text{१}}{\text{२}}}{\text{२}}=\frac{\text{७}}{\text{४}}$ इसमें $\text{य}=\frac{\text{१}}{\text{२}}$

(९) $\frac{\text{२य}-\text{४}}{\text{५}}+\frac{\text{५य}+\text{५}}{\text{८}}+\frac{\text{३य}-\frac{\text{य}}{\text{७}}}{\text{२}}-\frac{\text{४य}-\text{८}}{\text{४}}=\text{१२}$, इसमें य=७

(१०) $\frac{\text{३य}-\text{१}}{\text{५}}+\frac{\text{४}}{\text{३}}\left(\text{य}+\frac{\text{५य}-\text{३}^{\text{२}}}{\text{७}}\right)=\frac{(\text{४य}-\text{१})\text{५}}{\text{७}}$, इसमेंय=२

(११) $\frac{\text{३य}+\text{१}}{\text{१३}}\times\frac{\text{२५य}-\text{१}}{\text{११}}-\frac{\text{५य}+\text{४}}{\text{६}}\times\frac{\text{३य}-\text{५}}{\text{७}}=$

$\frac{\text{२य}-\text{७}}{\text{२}}\times\frac{\text{८य}-\text{२}}{\text{३}}$ इसमें य = ४

(१२) $\frac{\text{य}-\text{९}}{\text{८}}-\frac{(\text{१५}\frac{\text{३}}{\text{५}}-\text{य})}{\text{११}}=\frac{(\text{य}-\text{१२})}{\text{५}}$, इसमें य = ९

(१३) $\frac{(\text{य}+\text{७})}{\frac{\text{१०}}{\text{३}}}+\frac{\text{य}-\text{२}}{\frac{\text{१}}{\text{७}}}-\frac{\text{य}-\text{१}}{\frac{\text{२}}{\text{५}}}=\text{५}$; इसमें य = ३

(१४) $\frac{\text{४}}{\text{य}}+\frac{\text{५}}{\text{२}}-\frac{\text{८}}{\text{य}}=\text{२}$ इसमें य = ८

---

## उदाहरणम्

यत्रञ्चकद्विकचतुष्कशतेन वत्तं
खण्डैस्त्रिभिर्नवतियुक् त्रिशतीधनं तत् ।
मासेषु सप्तदशपञ्चसु तुल्यमाप्तं
खण्डत्रयेऽपि सफलं वद खण्ड संख्याम् ॥११॥

अत्र सफलस्य खण्डस्य समधनस्य प्रमाणं यावत्तावत् १। याचकेन मासेन पञ्चफलं शतस्य तदा माससप्तकेन किमिति लब्धं शतस्य फलम् ३५। एतच्छते प्रक्षिप्य जातम् १३५। यद्यस्य सफलस्य शतं मूलं तदा यावत्तान्मितस्य सफलस्य किमिति लब्धं प्रथमखण्ड प्रमाणम् या $\frac{\text{२}}{\text{२७}}$।

पुनर्यदि मासेन द्वौ फलं शतस्य तदा दशभिर्मासैः किमित्याद्युक्त प्रकारेण द्वितीयखण्डम् या $\frac{५}{६}$ । एवं तृतीयम् या $\frac{५}{६}$ । एषामैक्यम् या $\frac{६५}{२७}$ । सर्वधनस्यास्य ३९० समं कृत्वा यावत्तावन्मानेन १६२ अनेनोत्थापितानि खण्डानि १२०, १३५, १३५ । सकलान्तरं सममेतत् । १६२ ।

सुधा :—तीन सौ नब्बे को तीन खण्ड कर प्रथम को पाँच रुपये सैकड़े की दर से, दूसरे खण्ड को दो रुपये सैकड़े की दर से एवं तृतीय खण्ड को चार रुपये सैकड़े की दर से सूद पर लगाया गया ।

इस प्रकार तीन खण्ड करने पर भी प्रथम खण्ड का सात महीने में, दूसरे खण्ड का दश महीने में, और तीसरे खण्ड का पाँच महीने में सकलान्तर (ब्याज सहित) मूलधन बराबर होता है तो तीनों खण्डों को अलग-अलग बतलाइए ।

उदाहरण :—

समधन ( ब्याजसहित खण्ड ) प्रमाण = य ।

प्रश्नानुसार पञ्चराशिक के द्वारा सौ रुपयों का सात महीने में

$$\text{सूद} = \left.\begin{matrix} १ & ७ \\ १०० & १०० \\ ५ & \end{matrix}\right\} = \frac{७ \times १०० \times ५}{१००}$$

= ३५ । इसे इसके मूलधन १०० में जोड़ने से १०० + ३५ = सकलान्तर मूलधन ।

पुनः अनुपात :—इस सकलान्तर मूलधन १३५ में यदि १०० मूलधन, तो 'य' स्वरूप सकलान्तर मूलधन से क्या :—

$$\frac{१०० \times य}{१३५} = \frac{२०य}{२६} = \text{प्रथम खण्ड}$$

इसी प्रकार दो रुपये सैकड़ की दर से दश महीने का ब्याज

$$\text{पञ्चाराशिक} \left.\begin{matrix} १ & १० \\ १०० & १०० \\ २ & \end{matrix}\right\} \text{से} \ \frac{१० \times १०० \times २}{१००} = २० ।$$

इसे १०० में जोड़ने से १०० + २० = १२० । फिर अनुपात, सूद सहित मूलधन १२० में यदि १०० मूलधन तो 'य' में क्या :—

$$\frac{१०० \times य}{१२०} = \frac{५य}{६} = \text{दूसरा खण्ड ।}$$

तीसरे खण्ड का भी ज्ञान इसी प्रकार पञ्चराशिक के द्वारा

$$\left.\begin{matrix} १ & ५ \\ १०० & १०० \\ ४ & \end{matrix}\right\} \text{सूद} = \frac{५ \times १०० \times ४}{१००} = २०$$

सूद सहित मूलधन = १०० + २० = १२० ।

पुनः अनुपात, सकलान्तर १२० में यदि १०० रु० मूलधन तो 'य' में क्या

$$= \frac{१०० \times य}{१२०} = \frac{५य}{६} = \text{तीसरा खण्ड ।}$$

इसी तरह तीनो खण्ड = $\frac{२०य}{२७}$, $\frac{५य}{६}$, $\frac{५य}{६}$

तीनों खण्डों का योग = $\frac{२०य}{२७} + \frac{५य}{६} + \frac{५य}{६}$ =

$$\frac{४०य + ४५य + ४५य}{५४} = \frac{१३०य}{५४} = \frac{६५य}{२७} \text{ ।}$$

प्रश्नानुसार $\frac{६५य}{२७} = ३९०$

$$\therefore य = \frac{३९० \times २७}{६५} = \frac{३० \times २७}{५} = ६ \times २७$$

१६२ = समधन

अतः तीनों खण्डों में उत्थापन से

$$\text{प्र. खं.} = \frac{१६२ \times २०}{२७} = ६ \times २० = १२०$$

$$\text{द्वि. खं.} = \frac{१६२ \times ५}{६} = २७ \times ५ = १३५$$

$$\text{तृ. खं.} = \frac{१६२ \times ५}{६} = २७ \times ५ = १३५$$

तीनों खण्डों का योग = १२० + १३५ + १३५ = ३९० इन्हीं तीनों खण्डों से सभी आलाप घट जाते है ।

पाँच रुपये सैकड़े की दर से १२० रुपये का ७ महीनों में ब्याज

$$\left.\begin{matrix} १ & ७ \\ १०० & १२० \\ ५ & \end{matrix}\right\} = \frac{१० \times १३५ \times २}{१२०} = ४२$$

दो रुपये सैंकड़े की दर से १३५ रु० का १० महीनो में

$$\text{ब्याज} = \left.\begin{matrix} १ & १० \\ १०० & १०० \\ २ & \end{matrix}\right\} = \frac{१० \times १३५ \times २}{१००} = २७$$

एवम् चार रुपये सैंकड़े की दर से १३५ रुपये का ५ महीनों में ब्याज

$$= \left.\begin{matrix} १ & ५ \\ १०० & १३५ \\ ४ & \end{matrix}\right\} = \frac{५ \times १३५ \times ४}{१२०} = २७$$

अतः क्रमशः तीनों खण्डों का अलग २ (कलान्तर) ब्याज = ४२, २७, २७

$$\begin{matrix} १२० + ४२ = १६२ \\ १३५ + २७ = १६२ \\ १३५ + २७ = १६२ \end{matrix} = \text{समधन} = \text{य}$$

उदाहरण :—

**पुरप्रवेशे दशदो द्विसंगुणं**
**विधायशेषं दशभुक् च निर्गमे ।**
**ददौ दशैवं नगरत्रयेऽभवत्**
**त्रिनिघ्नमाद्यं वद तत्कियद्धनम् ॥ १२ ॥**

अत्र धनम् या १। अस्यालापवत् सर्वं कृत्वा पुरत्रयनिवृत्तौ जातं धनम् या ८ रु २८०।

एतदाद्यस्य त्रिगुणितस्य या ३ समं कृत्वाऽऽप्तं यावत्तावन्मानम् ५६।

सुधा :—किसी नगर में प्रवेश करते समय दश कर देने वाला व्यापारी ने शेष को दूना करके दश रुपये अपने भोजन, तथा दश रुपये निर्गम कर में लगाया। ऐसी स्थिति तीन नगरों में हुई। अन्त में अपने घर लौटने पर अपने मूलधन का त्रिगुणित धन उसे हस्तगत था तो मूलधन क्या रहा ?

उदाहरण.—

मूलधन प्रमाण = य।

अतः पुर प्रवेश के बाद उसके पास धन = य − १०। द्विगुण करने पर (य − १०) × २ = २य − २०। दश रुपये उसने भोजन में, और दश रुपये निर्गम कर में लगाया। अतः प्रथम नगर से निकलने पर उसके पास धन = २य − २० − २० = २य − ४०।

दूसरे नगर में प्रवेश के समय दश रुपये कर दिया। अतः २य – ४० – १० = २य – ५० उसके पास रहा। पुनः उस धन को उसने दूना कर दश भोजन तथा दश निर्गम कर में खर्चा किया।

अतः द्वितीय नगर से निकलने पर उसके पास धन = ( २य – ५० ) ×२ – २० = ४य – १०० – २० = ४य – १२०।

पुनः तीसरे नगर में प्रवेश के समय दश रुपये कर देने पर उसके पास धन = ४य – १२० – १० = ४य – १३०। इसे दूना करने पर

( ४य – १३० ) × २ = ८य – २६०।

पुनः भोजन में १० और निर्गम कर में भी दश रुपये उसने खर्चा किए
अतः उसके पास तीसरे नगर से लौटने पर
धन = ८य – २६० – २० = ८य – २८०।
यह प्रश्नानुसार मूलधन का तीना है
अतः समीकरण = ८य – २८० = ३य

∴ ८य – ३य = २८०

∴ ५य = २८०

$$\therefore \text{य} = \frac{२८०}{५} = ५६$$

= यही है व्यापारी का मूलधन।

उदाहरणम् :—

साधं तण्डुलमानकत्रयमहो द्रम्मेण मानाष्टकं
मुद्गानां च यदि त्रयोदश मिता एता वणिक् काकिणीः।
आदायार्पय तण्डुलांशयुगलं मुद्गैकभागान्वितं
क्षिप्रं क्षिप्रभुजो व्रजेम हि यतः सार्थोऽग्रतो यास्यति ॥१३॥

अत्र तण्डुलमानम् या२। मुद्गमानम् या १। यदि सार्धमानत्रयेण्यै को द्रम्भो लभ्यते तदा या २ अनेन किमिति लब्धं तण्डुलमौल्यम्

$$\text{या } \frac{४}{७}।$$

यदि मानाष्टकेनैको द्रम्मस्तदा या १ अनेन किमिति लब्धं मुद्ग-मौल्यम् या $\frac{१}{८}$।

अनयोर्योगः $\frac{३९}{५६}$ त्रयोदश काकिणी सम इति द्रम्मजातयां $\frac{१३}{६४}$ साम्यकरणाल्लब्धं यावत्तावन्मानम् $\frac{७}{२४}$।

अनेनोत्थापिते तण्डुलमुद्गमूल्ये $\frac{१}{६}$, $\frac{७}{१९२}$। तण्डुलमुद्गमान-भागाश्च $\frac{७}{१२}$, $\frac{७}{२४}$।

सुधा :—एक द्रम्म में साढ़े तीन माना चावल और आठ माना मूंग की दाल यदि मिले तो हे वणिक इस तेरह काकिणी का दो हिस्सा चावल और एक हिस्सा मूंग हमें दो जिससे जल्द भोजन कर हम शीघ्र जा सकें क्योंकि सार्थ ( काफला ) आगे जायगा।

उदाहरण :—

यहाँ चावल का प्रमाण = २य, मूंग का = १ य माना गया।

$$\text{चावल का मूल्य} = \frac{१ \times २य}{\frac{७}{२}} = \frac{४य}{७}$$

$$\text{मूंग का मूल्य} = \frac{१ \times य}{८} = \frac{य}{८}$$

$$\text{दोनों के मूल्यों का योग} = \frac{४य}{७} + \frac{य}{८} = \frac{३९य}{५६}।$$

प्रश्नानुसार इसे १३ काकिणी $\left(\frac{१३}{६४}\text{ द्रम्म}\right)$ के बराबर करने से

$$\frac{३९य}{५६} = \frac{१३}{६४}$$

$$\therefore \frac{३९य}{७} = \frac{१३}{८} \quad \text{वा}$$

$$१३ \times ७ = ३९ \times ८य$$

$$\therefore ७ = ३ \times ८य = २४ य$$

$$\therefore य = \frac{७}{२४} = \text{मूंग का भाग।}$$

$$\therefore २य = \frac{७}{१२} = \text{चावल का भाग}$$

य के मान से चावल के मूल्य $\frac{४य}{७}$ में उत्थापन देने से

$$\text{चावल का मूल्य} = \frac{४}{७} \times \frac{७}{२४} = \frac{१}{६}$$

$$\text{मूंग का मूल्य} = \frac{य}{८} = \frac{७}{२४ \times ८} = \frac{७}{१९२}$$

उदाहरण :—

**स्वार्धपञ्चांशनवमैर्युक्ताः के स्युः समास्त्रयः ।**
**अन्यांशद्वयहीनाश्च षष्टिः शेषाश्च तान् वद ।। १४ ।।**

अत्र समराशिमानं यावत्तावत् १। अतो विलोमविधिना, "अथ स्वांशाधिकोन" इत्यादिना राशयः या $\frac{२}{३}$, या $\frac{५}{६}$, $\frac{९}{१०}$ इहान्य भागद्वयोनोनाः सर्वेऽप्येवं शेषाः स्युः या $\frac{२}{५}$। एतत् षष्टिसमं कृत्वाऽऽप्त-यावत्तावन्मानेन १५० उत्थापिता जाता राशयः—१००, १२५, १३५।

सुधा :—कौन सी ऐसी तीन राशियां है जिनमें पहली राशि में अपना आधा, दूसरी में अपना पञ्चमांश, तीसरी में अपना नवमांश; जोड़ देने से समान हो जाती हैं।

साथ ही प्रत्येक राशि में दूसरे अंशद्वय का योग घटाने पर शेष साठ हो जाता है।

उदाहरण

यहां समराशि = य।

$$\text{अर्थात्}\ रा + \frac{रा}{२} = य \quad \therefore रा = \frac{२ य}{३}$$

$$रा' + \frac{रा'}{५} = य \quad \therefore रा' = \frac{५ य}{६}$$

$$रा'' + \frac{रा''}{९} = य \quad \therefore रा'' = \frac{९ य}{१०}$$

इन राशियों में प्रथम राशि में दूसरी राशि का पञ्चमांश एवं तीसरी राशि का नवमांश घटाने पर साठ होते हैं।

$$\therefore \frac{२ य}{३} - \left( \frac{५ य}{६ \times ५} + \frac{९ य}{१० \times ९} \right) = \frac{२ य}{३} - \left( \frac{य}{६} + \frac{य}{१०} \right)$$

$$= \frac{२ य}{३} - \frac{४ य}{१५} = \frac{६ य}{१५} = \frac{२ य}{५} = ६०$$

$$\therefore २ य = ३०० \therefore य = १५०$$

$$\text{अतः } रा = \frac{१५० \times २}{३} = \frac{३००}{३} = १००$$

$$रा' = \frac{१५० \times ५}{२} = \frac{५० \times ५}{२} = १२५$$

$$रा'' = \frac{१५० \times ९}{१०} = १५ \times ९ = १३५$$

प्रथम राशि १०० में राश्यार्ध ५० जोड़ने पर=१५० ।

द्वितीय राशि १२५ में पञ्चमांश २५ जोड़ने पर=१५०

तृतीय राशि १३५ में नवमांश १५ जोड़ने से=१५०

$$\text{इसी तरह } १०० - \left( \frac{रा'}{५} + \frac{रा''}{९} \right)$$

$$= १०० - ( २५ + १५ ) = १०० - ४० = ६०$$

$$१२५ - \left( \frac{रा}{२} + \frac{रा''}{९} \right) = १२५ - ( ५० + १५ ) =$$

$$१२५ - ६५ = ६०$$

$$१३५ - \left( \frac{रा}{२} + \frac{रा'}{५} \right) = १३५ - (५० + २५)$$

$$= १३५ - ७५ = ६० ।$$

इस तरह सभी आलाप घट रहे हैं ।

उदाहरणम्

**त्रयोदश तथा पञ्च करण्यो भुजयोर्मितिः ।**
**भूरज्ञाता च चत्वारः फलं भूमिं वदाशु मे ।।१५।।**

अत्र भूमे र्यावत्तावत्कल्पने क्रिया प्रसरतीति स्वेच्छया त्र्यस्रे क १३ भूमिः कल्प्यते फलविशेषाभावात् । अतोऽत्र कल्पितं त्र्यस्रम् ।

न्यासः—




अत्र "लम्बगुणं भूम्यर्धं स्पष्टं त्रिभुजे फलं भवति" इति व्यत्ययेन फलाल्लम्बो जातः क $\frac{६४}{१३}$ । एतद्वर्गं भुज ५ करणी वर्गात् रु ५ अस्मादपास्य रु $\frac{१}{१३}$ मूलं-जाताऽऽबाधा क $\frac{१}{१३}$ । इमां भूमेरपास्य "योगं करण्योर्महतीं प्रकल्प्य" इति जाताऽन्याऽऽबाधा क $\frac{१४४}{१३}$ । अस्यां वर्गात् रु $\frac{१४४}{१३}$ । लम्बवर्गं रु $\frac{६४}{१३}$ युतात् रु $\frac{२०८}{१३}$ मूलं जातो भुजः ४ । इयमेव भूमिः ।

सुधा—किसी त्रिभुज में करणी तेरह एवं करणी पाँच दोनों भुजाओं का मान है, भूमि अज्ञात है तो त्रिभुज फल एवं भूमि का मान बतलाओ।

उदाहरण

ग्रंथकार ने कहा है कि भूमि का मान यदि यावत् माना जाय तो क्रिया का प्रसार होता है अतः भूमि का मान 'या' नहीं मान कर बड़े भुज का ही मान या मान लिया गया है। ऐसा मानने से भू=$\sqrt{१३}$ ज्ञात भुज=$\sqrt{५}$ अज्ञात भुज = य,=बृहद्भुज।

'लम्बगुणं भूम्यर्धं स्पष्टं त्रिभुजे फ़लं भवती' ति के अनुसार—

$$फ=लं \times \frac{भू}{२} = लं \times \frac{\sqrt{१३}}{२} = ४$$

$$\therefore लं = \frac{४ \times २}{\sqrt{१३}} = \frac{८}{\sqrt{१३}}$$

$$\therefore भुज^2 - ल^2 = आबाधा^2$$

$$अतः (\sqrt{५})^२ - \left(\frac{८}{\sqrt{१३}}\right)^2 = लघ्वाबाधा^२$$

$$= ५ - \frac{६४}{१३} = \frac{६५ - ६४}{१३} = \frac{१}{१३} = ल आ^२$$

$$\therefore लघ्वाबाधा = \sqrt{\frac{१}{१३}}$$

भूमि − लघ्वाबाधा = बृहदाबाधा

$\sqrt{१३} - \sqrt{\frac{१}{१३}}$ बृहदाबाधा।

चूंकि ये दोनों करणी हैं अतः इनका अन्तर 'योगं करण्योर्महतीं प्रकल्प' आदि के अनुसार ही होगा। अतः तदनुसार—

$\text{महती} = १३ + \frac{१}{१३} = \frac{१७०}{१३}$

$\text{लघु} = \sqrt{१३ \times \frac{१}{१३}} \times २. = २.\sqrt{\frac{१३}{१३}} = २ \times १$

$= २।$

अतः उपर्युक्त करणीद्वय का अन्तर =

$\frac{१७०}{१३} - २ = \sqrt{\frac{१४४}{१३}}$

$= \frac{१२}{\sqrt{१३}} = \text{बृहदाबाधा.} = \text{बृ आ.}$

$\text{लं}^2 + \text{बृ आ}^2 = \text{द्वितीय भुज}^2 = \text{य}^2$

$\therefore \sqrt{\text{लं}^2 + \text{बृ आ}^2} = \text{य.}$

वा. $\sqrt{\left(\frac{८}{\sqrt{१३}}\right)^2 + \left(\frac{१२}{\sqrt{१३}}\right)^2}$

$\sqrt{\frac{६४}{१३} + \frac{१४४}{१३}} = \sqrt{\frac{२०८}{१३}} = \sqrt{१६} = ४$

$= \text{य.}$ ।

भूमि का मान 'य' मानने से क्रिया का प्रसार होता है जैसा कि :-




त्रिभुजे भुजयोर्योग इत्यादि के अनुसार

$\frac{(\sqrt{५}+\sqrt{१३})(\sqrt{१३}-\sqrt{५})}{\text{भू}} = \frac{१३-५}{\text{भू}} = \frac{८}{\text{य}} = \text{ल.}$

$\frac{\text{य} - \text{ल}}{२} = \frac{\text{य} - \frac{८}{\text{य}}}{२} = \frac{\text{य}^2 - ८}{२\,\text{य}} = \text{लघ्वाबाधा.}$

$\therefore$ लम्बवर्ग $= ५ - \left(\frac{य^2 - ८}{२य}\right)^2 =$

$५ - \frac{य^४ - १६य^२ + ६४}{४य^२}$

$\frac{२० य^2 - य^४ + १६ य^2 - ६४}{४ य^2} =$

$= \frac{३६ य^2 - य^४ - ६४}{४ य^2}$ (१)

'लम्बगुणं भूम्यर्धं स्पष्टं त्रिभुजे फलं भवति' के अनुसार

$लं \times \frac{भू}{२} = फ = ४$

$\therefore लं \times \frac{य}{२} = ४ \quad \therefore लं = \frac{८}{य}$ ।

$\therefore लं^२ = \frac{६४}{य^2}$ । इसे स्वरूप (१) के साथ समीकरण करने से :—

$\frac{३६ य^2 - य^४ - ६४}{४ य^2} = \frac{६४}{य^2}$

$\therefore \frac{३६ य^2 - य^४ - ६४}{४} = ६४$

$\therefore ३६य^2 - य^४ - ६४ = ६४ \times ४ = २५६.$

अथवा $३६ य^2 - य^४ = २५६ + ६४ = ३२०$

पक्षों को एक ऋण से गुणने पर

$य^४ - ३६य^2 = - ३२०$

दोनों पक्षों में $(१८)^2$ जोड़ने पर

$य^४ - ३६ य - + ३२४ = ३२४ - ३२० = ४$

दोनों पक्षों के वर्गमूल लेने पर

$य^2 - १८ = \pm २$

$\therefore य^2 = २०$ या $१६$

$\therefore य = \sqrt{२०}$, वा $\sqrt{१६} = ४$

अन्तर्लम्ब त्रिभुज में भूमि $= ४$, वहिर्लम्ब में $(-\sqrt{२०})$

इस तरह मध्यमाहरण के प्रसङ्ग हो जाने के कारण ही क्रिया का प्रसार इसे कहा गया है।

## उदाहरणम्

दशपञ्चकरण्यन्तरमेको बाहुः परश्च षट्करणी ।
भूरष्टादश करणी रूपोना लम्बमानमाचक्ष्व ॥१६॥

अथाऽबाधाज्ञाने लम्बज्ञानमिति लघ्वाबाधा = यां.। एतदूना भूरन्याबाधाप्रमाणमिति तथा न्यासः




भू = क १८ रू १

स्वाबाधावर्गं स्वभुजवर्गादयास्य जातो लम्बवर्गः =
या व १. रू १५ क २०० ।

द्वितीयाबाधावर्गं = याव १ या' क ७२ या २ रु० १९ क ७२ । स्वभुजवर्गात् रु० ६ अपास्य जातो द्वितीयो लम्बवर्गः = याव १ या २ याक ७२ रु० १३ क ७२ ।

पक्षौ समाविति समशोधने कृते जातौ पक्षौ
रु० २८ क ५१२ ।
या २ या.क ७२ ।

अत्र भाजकस्याव्यक्तशेषस्य याकारस्य प्रयोजनाभावादपगमे कृते भाज्यभाजकौ जातौ

अत्र "धनर्णताव्यत्ययमीप्सितायाश्छेदे करण्या असकृद् विधाय" इति द्विसप्ततिमितकरण्या धनत्वं प्रकल्प्य क ४ क ७२ । अनया भाज्ये गुणिते, जातम्

क ३६८६४ क ३१३६ क ५६४४८ क २०४८

एतास्वेतयोः क ३६८६४, क ३१३६ । मूले १९२ । ५६ अनयोर्योगः रु० १३६ ।

शेषकरण्योरनयोः क ५६४४८ क २०४८ अन्तरं योग इति जातो योगः क ३६९९२ ।

भाजके च क ४६२४ं। अनया भाज्ये हृते लब्धं यावत्तावन्मानम् रु० २ं क ८।

इयमेव लघ्वाबाधा, एतदूना भूरन्याबाधा रु० १ क २ यावत्तावन्मानेन लम्बवर्गावुत्थाप्य स्वाबाधावर्गं स्वभुजवर्गादपास्य वा जातो लम्बवर्गः रु० ३ क ८ं।

एतस्य मूलसममेव लम्बमानम् रु० १ं क २।

सुधा—जिस त्रिभुज में एक भुजा दश एवं पाँच करणियों का अन्तर है, दूसरी भुजा छः करणी है, और रूपोन अष्टादश करणी आधार है, वहाँ लम्बमान कहो।

उदाहरण—

वस्तुतः "त्रिभुजे भुजयो र्योग" इत्यादि लीलावत्युक्त सूत्रानुसार यहाँ लम्ब या त्रिभुज फल सुसाध्य है। फिर भी लघ्वाबाधा का मान 'य' माना जिससे भु$^2$ − आबाधा$^2$ = लम्बवर्ग सरलतया लाया जा सके।

प्रश्नानुसार जिस त्रिभुज में एक भुजा (लघु) $\sqrt{१०} - \sqrt{५}$ है बड़ी दूसरी भुजा = $\sqrt{६}$, भूमि = $\sqrt{१८} - १$ है तो लम्बमान का ज्ञान अपेक्षित है।

लघ्वाबाधा का मान = य,

$$\text{अतः लम्ब}^2 = (\sqrt{१०} - \sqrt{५})^2 - य^2$$
$$= १५ - \sqrt{२००} - य^2।$$

इसी तरह $(\sqrt{६})^2 - (\sqrt{१८} - १ - य)^2 = \text{लम्ब}^2$

$$६ - (य^2 + २ य - \sqrt{७२ य} - \sqrt{७२} + १९)$$
$$= - य^2 - २ य + \sqrt{७२ य} + \sqrt{७२} - १३$$

दोनों लम्ब वर्गों के समीकरण से

$$- य^2 + १५ - \sqrt{२००} = - य^2 - २ य + \sqrt{७२ य} + \sqrt{७२} - १३$$
$$२८ + २ य = \sqrt{७२} य + \sqrt{७२} + \sqrt{२००}$$
$$= \sqrt{७२} य + \sqrt{५१२}$$
$$\therefore २ य - \sqrt{७२} य = \sqrt{५१२} - २८$$
$$\therefore य (२ - \sqrt{७२}) = \sqrt{५१२} - २८$$
$$\therefore य = \frac{\sqrt{५१२} - २८}{२ - \sqrt{७२}};$$

इसी कारण आचार्य ने "भाजकस्याव्यक्तशेषस्य याकारस्य प्रयोजनाभावादपगमे कृते कहा है।

उपर्युक्त भाज्य = $\sqrt{५१२}$ − २८ = $\sqrt{५१२} - \sqrt{७८४}$, क्योंकि "क्षयो भवेच्चक्षयरूप वर्गश्चेत्साध्यतेऽसौ करणीत्वहेतोः" कहा गया है।

एवम्—भाजक = २ − $\sqrt{७२}$ = $\sqrt{४} - \sqrt{७२}$

यहाँ भागफल लाने के लिए भाज्य एवं भाजक दोनों को एक करण्यात्मक बनाना है। तदर्थं "धनर्णताव्यत्ययमीप्सितायाः" के अनुसार हरस्थ − $\sqrt{७२}$ को धनात्मक मानकर भाजक और भाज्य दोनों को इस नये भाजक से गुणा किया।

भाजक को गुणा करने पर ( $\sqrt{४} - \sqrt{७२}$ ) ( $\sqrt{४} + \sqrt{७२}$ )
= $\sqrt{१६} - \sqrt{५१८४}$ = − $\sqrt{४६२४}$, दोनों के वर्गमूलान्तर =
− ७२ + ४ = − ६८। इसका वर्ग = − $\sqrt{४६२४}$, = भाजक।

एवम् भाज्य ( $\sqrt{५१२} - \sqrt{७८४}$ ) को ( $\sqrt{४} + \sqrt{७२}$ ) से गुणने पर गुणनफल = ( $\sqrt{५१२} - \sqrt{७८४}$ ) ( $\sqrt{४} + \sqrt{७२}$ )
= $\sqrt{२०४८} - \sqrt{३१३६} + \sqrt{३६८६४} - \sqrt{५६४४८}$

इन चार करणियों में $\sqrt{२०४८}$, − $\sqrt{५६४४८}$ इव दोनों का अन्तर रूप योग लाने के लिए "आद्यौ करण्यावपवर्त्तनीये" आदि सूत्रानुसार दो से अपवर्त्तित वे दोनों क्रमशः १०२४, तथा − २८२२४ होंगे। दोनों का क्रमशः मूल = ३२, − १६८, इन मूलों का अन्तर = − १३६। इसका वर्ग − १८४९६ इसे अपवर्त्तनांक २ से गुणा करने पर—३६९९२। यह करणी हुई।

अतः $\sqrt{२०४८} - \sqrt{५६४४८}$ = − $\sqrt{३६९९२}$

इसी प्रकार − $\sqrt{३१३६} + \sqrt{३६८६४}$ = १३६ = $\sqrt{१८४९६}$।

यहाँ भी दोनों करणियों के अन्तर रूप योग के लिए दोनों का क्रमशः वर्गमूल − ५६, १९२। इन का योग ( अन्तर रूप ) = १३६ = $\sqrt{१८४९६}$

अतः उपर्युक्त गुणनफल में दो-दो करणियों का अन्तर रूप योग करने पर
गुणनफल = − $\sqrt{३६९९२} + \sqrt{१८९९६}$ = भाज्य
पूर्वागत − $\sqrt{४६२४}$ = भाजक।

भाज्य में भाजक से भाग देनें पर लब्धि = − $\sqrt{४} + \sqrt{८}$ यही हुआ 'य' का मान = लघ्वावाधा। इसे आधार ( $\sqrt{१८}$ − १ ) में घटाने पर बृहदावाधा = ( $\sqrt{१८}$ − १ ) − ( $\sqrt{८}$ − २ ) = $\sqrt{१८} - \sqrt{८}$ + १ = $\sqrt{२}$ + १ = बृ. आ.।

'य' के मान से लम्बवर्ग में उत्थापन देने से

लम्बवर्ग = − $य^2$ + १५ − $\sqrt{२००}$

$$= -(\sqrt{८} - \sqrt{४})^2 - \sqrt{२००} + १५ =$$
$$-(१२ - \sqrt{१२८}) - \sqrt{२००} + १५ =$$
$$-१२ + \sqrt{१२८} - \sqrt{२००} + १५ = ३ - \sqrt{८}$$

यहाँ भी करणीद्वय का अन्तर रूप योग "आदौ करण्यावयवर्त्तनीयौं के अनुसार ही समझना।

अतः लम्बवर्ग $= ३ - \sqrt{८}$।

इसका मूल "वर्गे करण्याः' आदि के अनुसार

$$\sqrt{३ - \sqrt{८}} = \sqrt{२} - \sqrt{१} = \text{लम्ब}।$$

क्योंकि 'ऋणात्मिका चेत्करणीकृतौ स्यात्' के अनुसार

ऋणात्मक $\sqrt{८}$ को धनात्मक मान कर

रूप ३ के वर्ग में घटाने पर ९ − ८ = १।

$\sqrt{१} = १$। ३ + १ = ४। एमम् ३ = १ = २।

दोनों को अर्धित करने पर २। १ करणियां हुईं जिनमें स्वेच्छया एक करणी को ऋणात्मक माना गया।

अतः लम्ब $= \sqrt{२} - \sqrt{१} = \sqrt{२} - १$

अथवा लघु भुज वर्ग में लघ्वाबाधा वर्ग घटाने पर भी वही लम्बवर्ग तथा उसका मूल लम्ब होगा।

उपर्युक्त उदाहरण के दोनों भुजाओं में न्यूनाधिक्य का निर्णयः—

$$\sqrt{१०} - \sqrt{५} > = \angle \sqrt{६}$$

पक्षद्वय के वर्ग करने से

$$१५ - \sqrt{२००} > = \angle ६$$

पक्षान्तर नयन से

$$१५ - ६ > = \angle \sqrt{२००}$$
$$\therefore ९ > = \angle \sqrt{२००}$$
$$\therefore \sqrt{८१} < = \angle २००$$

प्रत्यक्षतः दक्षिणपक्षीय $\sqrt{२००}$ वामपक्षीय $\sqrt{८१}$ से बड़ी है अतः दक्षिण पक्षीय भुजा $\sqrt{६}$ बड़ी सिद्ध हुई।

## उदाहरणम्

**असमानसमच्छेदान् राशींस्तान् चतुरोवद।**
**यदैक्यं यद्घनैक्यं वा येषां वर्गैक्यसम्मितम् ॥ १७ ॥**

अत्र राशयः या १, या २, या ३, या ४।

एषां योगः या १०। वर्गयोगेनानेन याव ३० सम इति पक्षौ यावत्तावतापवर्त्य न्यासः

| या ३० रु ०।
| या ० रु १०।

समशोधनादिना प्राग्वल्लब्धयावत्तावन्मानेनोत्थापिता राशयः

$\frac{१}{३}$, $\frac{२}{३}$, $\frac{३}{३}$, $\frac{४}{३}$।

अथ द्वितीयोदाहरणे राशयः या १, या २, या ३, या ४। एषां घनैक्यम् याघ १००। एतद्वर्गैक्यमानेन याव ३० सममिति पक्षौ यावद्वर्गेणापवर्त्य प्राग्वल्लब्धयावत्तावन्मानेनोत्थापिता जाता राशयः

$\frac{३}{१०}$, $\frac{६}{१०}$, $\frac{९}{१०}$, $\frac{१२}{१०}$।

सुधा:—समान हर वाले असमान उन चार राशियों को कहो जिनका ऐक्य या घनैक्य उन राशियों के वर्गैक्य के बराबर होता है।

## उदाहरण

यहाँ असमान य, २ य, ३ य, ४ य राशियाँ कल्पित की गयीं जिनका योग या घनयोग प्रश्नानुसार इन राशियों के वर्गयोग के बराबर है।

अतः $य + २य + ३य + ४य = १०य =$ राशियों के वर्गैक्य $=$

$य^२ + ४य^२ + ९य^२ + १६य^२ = ३०य^२$

$\therefore १०य = ३०य^२$

$\therefore ३०य = १०$

या $य = \frac{१०}{३०} = \frac{१}{३}$

अतः राशियां $= \frac{१}{३}, \frac{२}{३}, \frac{३}{३}, \frac{४}{४}$।

ये सभी राशि असमान एवं समच्छद वाली हैं।

## द्वितीय उदाहरण

प्रश्नानुसार राशियों का घनैक्य उनके वर्गैक्य के बराबर है, अतः

$य^३ + ८य^३ + २७य^३ + ६४य^३ = १००य^३$

$= य^२ + ४य^२ + ९य^२ + १६य^२ = ३०य^२$

$\therefore १००य^३ = ३०य^२$

दोनों पक्षों में '$य^2$' से अपवर्त्तन से

$१०० य = ३०$

$\therefore \quad य = \frac{३०}{१००} = \frac{३}{१०}$

अतः चारों राशियाँ = $\frac{३}{१०}, \frac{६}{१०}, \frac{९}{१०}, \frac{१२}{१०}$

दोनों उदाहरणों में आलाप आसानी से घटते हैं। जैसा कि

चारों राशियों का योग $= \frac{१}{३} + \frac{२}{३} + \frac{३}{३} + \frac{४}{३} = \frac{१०}{३}$

चारों का वर्गयोग $= \frac{१}{९} + \frac{४}{९} + \frac{९}{९} + \frac{१६}{९} = \frac{३०}{९} = \frac{१०}{३}$

द्वितीयोदाहरण के राशियों का वर्गयोग

$$= \frac{९}{१००} + \frac{३६}{१००} + \frac{८१}{१००} + \frac{१४४}{१००} = \frac{२७०}{१००} = \frac{२७}{१०}।$$

चारों का घनयोग

$$= \frac{२७}{१०००} + \frac{२१६}{१०००} + \frac{७२९}{१०००} + \frac{१७२८}{१०००} = \frac{२७००}{१०००} = \frac{२७}{१०}।$$

---

## उदाहरणम्—

**त्र्यस्त्रक्षेत्रस्य यस्य स्यात् फलं वर्गेण सम्मितम्।**
**दोः कोटिश्रुतिघातेन समं यस्य च तद्वद ॥ १८ ॥**

न्यासः




अत्रष्ट क्षेत्रभुजानां यावत्तावद्गुणितानां न्यासः या ३' या ४, या ५। अथ भुजकोटिघातार्धं फलम् याव ६। एतत् कर्णेनानेन या ५ सममिति पक्षौ यावत्तावताऽपवर्त्य प्रागवल्लब्धेन यावत्तावन्मानेनोत्थापिता भुजकोटिकर्णाः $\frac{५}{३}, \frac{१०}{३}, \frac{२५}{५}$, एवमिष्टवशादन्येऽपि।

अथ द्वितीयोदाहरणे कल्पितं तदेव क्षेत्रम् । यस्य फलम्=याव ६ । एतद्दोः कोटिकर्णघातेनानेन याघ ६० सममिति पक्षौ यावद्-वर्गेणापवर्त्य समीकरणेन प्राग्वज्जाता दोः कोटिकर्णाः $\frac{३}{१०}$, $\frac{२}{५}$, $\frac{१}{२}$ । एवमिष्टवशादन्येऽपि ।

सुधा :—जिस जात्य त्रिभुजक्षेत्र का फल कर्ण के या भुज कोटि घात के बराबर है, उसके भुज आदियों को कहो ।

उदाहरण :—

यहाँ भुज कोटि कर्ण का मान क्रमशः ३य, ४य, ५य, मान लिया गया ।

प्रश्नानुसार त्रिभुज फल = कर्ण = ५य

$$\text{अतः त्रिभुजफल=भुजकोटिघातार्ध} = \frac{३य \times ४य}{२} = \frac{१२य^{२}}{२} = ६य^{२}$$

$$\therefore ६य^{२} = ५ य = \text{कर्ण}$$

$$\therefore ६य = ५$$

$$\therefore य = \frac{५}{६} ।$$

य के मान से उत्थापन देने पर भुज $= \frac{५}{२}$;

$$\text{कोटि} = \frac{५}{६} \times ४ = \frac{१०}{३}$$

$$\text{कर्ण} = \frac{५}{६} \times ५ = \frac{२५}{६} \text{ है।}$$

$$\text{यहाँ } \frac{\text{भुजकोटिगुणनफल}}{२} = \text{क्षेफ.} =$$

$$\left[\frac{५}{२} \times \frac{१०}{३}\right] \frac{१}{२} = \frac{५०}{१२} = \frac{२५}{६} = \text{कर्ण}$$

अतः आलाप भी मिल गया ।

द्वितीयोदाहरण :—

प्रश्नानुसार भु × को × क = क्षेफ.

$$३य \times ४य \times ५य = ६०य^{३} = ६य^{२}$$

$$\therefore ६०य = ६$$

$\therefore$ य $= \frac{१}{१०}$, उत्थापन के द्वारा

$$\left.\begin{array}{l} भु = \frac{१}{१०} \times ३ = \frac{३}{१०} \\ को = \frac{१}{१०} \times ४ = \frac{२}{५} \\ कर्णं = \frac{१}{१०} \times ५ = \frac{१}{२} \end{array}\right\}$$

आलाप भी आसानी से मिल जाता है

जैसा कि भु × को × क $= \frac{३}{१०} \times \frac{२}{५} \times \frac{१}{२} = \frac{३}{५०} =$

$$\frac{भुज \times को}{२} = \left(\frac{३}{१०} \times \frac{२}{५}\right)\frac{१}{२} = \frac{३}{५०}$$ ।

## उदाहरणम्

**युतौ वर्गोऽन्तरे वर्गौ ययोर्घाते घनो भवेत् ।**
**तौ राशी शीघ्रमाचक्ष्व दक्षोऽसि गणिते यदि ।। १९ ।।**

अत्र राशी याव ५, याव ४ । योगेऽन्तरे च यथा वर्गः स्यात्तथा कल्पितौ । अत्रानयोर्घातः यावव २० । एवं धन इति इष्टयावत्तावद्दशकस्य घनेन समीकरणे पक्षौ यावत्तावद्घनेनापवर्त्य प्राग्वज्जातौ राशी १००००, १२५०० ।।

सुधा :—वे कौन सी दो राशियां हैं जिनका योग या अन्तर वर्गात्मक हो जाता है, और दोनों राशियों के घात घनात्मक होता है । यदि गणित में प्रवीण हो तो उन राशियों को बतलाओ ।

### उदाहरण :—

यहाँ ऐसी दो राशियां ४य$^2$, ५य$^2$ कल्पना की जिनका योग $=$ ४य$^2$ + ५य$^2$ $=$ ९य$^2$=वर्गात्मक,

अन्तर $=$ ५य$^2$ − ४य$^2$ $=$ य$^2$ $=$ वर्गात्मक ।

दोनो राशियों का घात $=$ ५य$^2$ × ४य$^2$ $=$ २० य$^4$ ।

यह प्रश्नानुसार किसी के घन के बराबर है ।

अतः २०य$^4$ $=$ ( १०य )$^3$ मानकर

२०य$^4$ $=$ १०००य$^3$ $\therefore$ २०य $=$ १०००

वा $य = \frac{१०००}{२०} = ५०$

अतः राशियाँ = $२५०० \times ४ = १००००$ । $२५०० \times ५ = १२५००$ ।
इन राशियों पर से आलाप आसानी से घट जाता है।

उदाहरणम्

**घनैक्यं जायते वर्गो वर्गैक्यं च ययोर्घनः।**
**तौ चेद् वेत्सि तदाऽहं त्वां मन्ये बीजाविदां वरम् ॥२०॥**

अत्र कल्पितौ राशी याव १, याव २। अनयोर्घनयोगः यावघ ९। एष स्वयमेव वर्गो जातोऽस्यमूलम् = याघ ३।

ननु यावत्तावद्वर्गघनोऽयं राशि र्न घनवर्गः कथमस्य घनात्मकं मूलमिति चेदुच्यते यावानेव घनवर्गस्तावानेव वर्गघनः स्यादित्यत एव द्विगतचतुर्गतषड्गताष्टगता वर्गाः स्युः एषामेकद्वित्रिचतुर्गतानि मूलानि यथाक्रमं स्युः। एवं त्रिषड्नवगता घनाः। एक द्वित्रिगतानि तेषां मूलानि। एवं सर्वत्र ज्ञातव्यम्।

अथ राश्योर्वर्गयोगः याव ५। अयं घन इतीष्टयावत्तावत्पञ्चघनसमं कृत्वा पक्षौ यावत्तावद्घनेनापवर्त्य प्राग्वज्जातौ राशी ६२५।१२५०।

एवमव्यक्तापवर्त्तनं यथासम्भवति तथा चिन्त्यम्।

सुधा—वे कौन सी दो राशियाँ हैं जिनका घनयोग वर्गात्मक और वर्गयोग घनात्मक हो जाता है। उन राशियों को यदि तुम मुझे कहो तो तुम्हें मैं बीजवेत्ताओं में श्रेष्ठ मानूँ।

उदाहरण

यहाँ प्रथमालाप घटित दो राशियां मानी गईं। वे राशियां हैं $य^2$, $२ य^2$।

दोनों का घन योग = $( य^2 )^3 + ( २ य^2 )^3 = य^6 + ८ य^6 = ९ य^6$, यह वर्गात्मक है क्योंकि $९ य^6$ का वर्गमूल = $३ य^3$।

दोनों राशियों का वर्ग योग प्रश्नानुसार घनात्मक होता है, अतः राशियों का वर्गयोग = $( य^2 )^2 + ( २ य^2 )^2 = य^4 + ४ य^4 = ५ य^4$ इसे अभीष्ट ५ य के घन के समान करने से $५ य^4 = १२५ य^3$,

$\therefore ५ य = १२५ \therefore य = २५$।

इस य मान से राशियों में उत्थापन से

प्रथम राशि=$य^2$ = $(२५)^2$ = ६२५.

द्वितीय राशि=२ $य^2$=६२५×२=१२५०

इन दोनों राशियों से सभी आलाप घट जायेंगे।

यहाँ ग्रंथकार ने स्वयमेव सन्देह व्यक्त किया है कि किसी राशि का घनवर्ग या वर्गघन दोनों भिन्न हैं अथवा एक।

इसका निराकरण भी उन्होंने ही कर दिया है कि दोनों एक ही है क्योंकि किसी अंक का घातांक २, ४, ६, ८ रहे तो सभी वर्गात्मक है और ३, ६, ९ आदि रहे तो घनात्मक है। जैसा कि $य^६$ का वर्गमूल=$य^३$, और उसका घनमूल $य^२$ है। अतः वर्ग का घन या घन का वर्ग दोनों समान ही है।

**विमर्श—**

एक वर्ण समीकरण सम्बद्ध उदाहरणों में छेदगम या पक्षान्तरनयन से एक पक्ष में अव्यक्तांक का एक घात, और दूसरे पक्ष में व्यक्ताङ्क दीख पड़ते हैं। अव्यक्ताङ्क के गुणकाङ्क से व्यक्ताङ्क में भाग देने पर अव्यक्त का मान निकल जाता है।

किन्तु जहाँ एक पक्ष में अव्यक्त का वर्ग घन आदि घात बचे वहाँ समीकरण के सभी पदों को वाम पक्षगत करके दक्षिण पक्ष को शून्य बनावें। फिर फिर वाम पक्ष के खण्डों मे जहाँ अव्यक्त का एक घात रहे उस खण्ड को शून्य के समान मानकर समक्रिया से आगत अव्यक्त का मान उद्दिष्ट समीकरण में अव्यक्त का मान होगा।

यदि वाम पक्ष में ऐसे अनेक खण्ड हों जिनमें अव्यक्त का एक घात रहे तो प्रत्येक खण्ड को शून्य के समान करके समीकरण से अव्यक्त के जो दो या तीन मान आवेंगे सभी उद्दिष्ट समीकरण में अव्यक्त के मान होंगे। निम्नाङ्कित उदाहरणों से उपर्युक्त बातें स्पष्ट हो जायेंगी।

उदा० (१) यदि ३ $य^2$ − ७ य=५ य − $य^2$ है तो य का मान बतलाइए।

∵ ३ $य^2$ − ७ य=५ य − $य^2$

∴ पक्षान्तर नयन से

४ $य^2$ − १२ य = ०

४ य ( य − ३ ) = ० अतः प्रथम पक्ष में दो खण्डों ४ य, ( य − ३ ) में से कोई भी शून्य हो सकता। अतः यदि य − ३ = ० तो य=३, यदि ४ य= ० तो य=०। अतः उपर्युक्त उदाहरण में य=३ या य=०

उदा० ( २ )

यदि $य^2 = ४ य + १२$ तो य का मान बतलाइये।

पक्षान्तरनयन से उपर्युक्त समीकरण

$य^2 - ४ य - १२ = ०$

$\therefore य^2 - ६ य + २ य - १२ = ०$

या $य ( य - ६ ) + २ ( य - ६ )$

तुल्य गुणक पृथक्करण से

$( य+२ ) ( य - ६ ) = ०$। यह प्रथम पक्ष का कोई भी खण्ड शून्य हो सकता। यदि $य - ६ = ०$ है तो $य = ६$ या यदि $य+२ = ०$ तो $य = - २$

अतः उपर्युक्त इस उदाहरण में $य = ६$ या $य = - २$

उदा० ३—

यदि $\frac{य^2 - ४}{य + २} = \frac{२ य - १}{५}$ तो य का मान क्या है?

$\therefore \frac{य^2 - ४}{य + २} = \frac{२ य - १}{५} \therefore ५ ( य^2 - ४ ) = ( २ य - १ ) ( य + २ )$

या $५ ( य - २ ) ( य + २ ) = ( २ य - १ ) ( य + २ )$

या $५ ( य - २ ) = २ य - १$

वा $५ य - १० = २ य - १$

समशोधन करने पर

$३ य - ९ = ० \therefore ३ ( य - ३ ) = ०$

$\therefore य = ३$

उदा० ( ४ )

$य + \frac{१}{२} = २ \frac{१}{२}$ है तो य का मान बतलाइए—

समच्छेद करने पर उपर्युक्त स्वरूप

$\frac{य^2 + १}{य} = \frac{५}{२} \therefore २य^2 + २ = ५ य$

या $२ य^2 - ५ य + २ = ०$

वा $२ य^2 - ४ य - य + २ = ०$

तुल्यगुणक पृथक्करण से

$२ य ( य - २ ) - ( य - २ ) = ०$

वा $( २ य - १ ) ( य - २ ) = ०$

$\therefore य = २$ या $२ य = १ \therefore य = \frac{१}{२}$;

उदा० (५)

$४य + \frac{३}{य} = ५ य - २$ है तो य का मान क्या है ?

समच्छेद एवं छेदापगम करने पर

$४ य^2 + ३ = ५ य^2 - २ य$

$\therefore य^2 - २ य - ३ = ०$

वा $य^2 - ३ य + य - ३ = ०$

वा $य ( य - ३ ) + ( य - ३ ) \times १ = ०$

वा $( य + १ ) ( य - ३ ) = ०$

अतः $य = ३$ या $य = - १$

(६) $क^2 - \frac{१}{क^2} = \left( अ + \frac{१}{क} \right) \left( क - \frac{१}{क} \right)$ हो तो क का मान क्या है ?

वर्गान्तर = योगान्तरघात, अतः

$$\left( क + \frac{१}{क} \right) \left( क - \frac{१}{क} \right) = \left( अ + \frac{१}{क} \right) \left( क - \frac{१}{क} \right)$$

$$वा \left( क + \frac{१}{क} \right) \left( क - \frac{१}{क} \right) - \left( अ + \frac{१}{क} \right) \left( क - \frac{१}{क} \right) = ०$$

तुल्यगुणकपृथक्करण से

$$\left( क - \frac{१}{क} \right) \left( क + \frac{१}{क} \right) - \left( अ + \frac{१}{क} \right) = \left( क - \frac{१}{क} \right) \left( क - अ \right) = ०$$

वा $( क^2 - १ ) ( क - अ ) = ०$

वा $( क - १ ) ( क + १ ) ( क - अ ) = ०$

यहाँ $क + १ = ०$, $क - १ = ०$, $क - अ = ०$ हो सकते ।

अतः $क = - १$ वा $क = १$ वा $क = अ$ ।

## अभ्यासार्थं कुछ सोत्तर प्रश्न

(१) $४य^2 - ५ = २य^2 + २५$ इसमें $य = ५$ वा $- \frac{५}{२}$

(२) $य^3 = २७$ तो $य = ३$

(३) $(य - अ)^2 - ग^2 = ०$ तो $य = अ \pm ग$

(४) $य^2 = ४ ( २य - ३ )$ इसमें $य = २$, वा ६

(५) $य ( य + ११ ) = ६ ( य^2 - २ )$ तो $य = ३$ वा $- \frac{४}{५}$

(६) $\frac{य^2 - ९}{५} = (य - ३ ) ( य - ५ )$ है तो $य = ३$, या $= ७$

(७) $\frac{य^2-१}{५} = (य-२)+१$ है तो य=४

(८) $\frac{४य^2-६}{२य-१} = य+३$ है तो य = ३ या $-\frac{१}{२}$

(९) $य^2+\frac{३}{य} = ५य-२$ है तो य = ३ या य=−१

(१०) $\frac{य-३}{य-४} - \frac{य-२}{य-३} = \frac{य-१}{१९य-१२}$ है तो य =० वा य = ८

(११) $\frac{य+१}{य-३} - \frac{५-य}{२} = \frac{४य-७}{२}$ है तो य=४ या य=$\frac{१}{३}$

(१२) $\frac{य-१}{य+१} + \frac{५य-२य}{३} = \frac{३य-४}{३}$ है तो य=२ या य=$-\frac{२}{३}$

(१३) $\frac{१}{य-२} - \frac{६}{य-३} + \frac{६}{य-४} = \frac{२य^2-७य}{(य-२)(य-३)(य-४)}$
है तो य =६, वा य = ०

उदाहरणम्

**यत्र त्र्यस्त्राक्षेत्रे धात्री मनुसम्मिता सखे बाहू ।**
**एकः पञ्चदशान्यः त्रयोदश वदावलम्बकं तत्र ।। २१ ।।**

आबाधाज्ञाने सति लम्बज्ञानमिति लब्ध्वाबाधा यावत्तावन्मिता कल्पिता या १। एतदूना चतुर्दशान्याबाधा या १ रू १४।




या १, या१रू१४

स्वाबाधावर्गोनौ स्वभुजवर्गौ समाविति समशोधनार्थं
न्यासः—याव १ या ० रु १६९।
याव १ या २८ रु २९।
अनयोः समवर्गगमे लब्धं यावत्तावन्मानम् ५।
अनेनोत्थापिते जाते आबाधे ५, ९। लम्बवर्गयोश्योत्थापितयोरुभयतः सम एव लम्बः १२।
अत्रोत्थापनं वर्गस्य वर्गेण घनस्य घनेनेति सुधिया ज्ञातव्यम्।

सुधा –जिस त्रिभुज में आधार चौदह एक भुजा पन्द्रह तथा अन्य भुजा तेरह है तो वहाँ लम्बमान बतलाइये--

उदाहरण




यहो क्षेत्र स्वरूप है।
यहाँ लघ्वाबाधा = य

∴ बृहद्बाधा = १४ – य।

∵ भु² – आ² = लम्ब²

∴ ( १३ )² – य² = १६९ – य² = लं²          (१)

= ( १५ )² – ( १४ – य )² = २२५ – ( य² – २८ य + १९६ )

= २९ – य² + २८ य = लं²          (२)

∴ १६९ – य² = २९ – य² + २८ य

१६९ – २९ = २८ य

∴ १४० = २८ य

∴ य = $\frac{१२८}{२८}$ = ५

अतः लं² = १६९ – २५ = १४४

∴ लं = √१४४ = १२

द्वितीय लम्बवर्ग स्वरूप में भी 'य' के मान से उत्थापन से लम्ब = १२।

उदाहरणम् :—

यदि समभुवि वेणुर्द्वित्रिपाणिप्रमाणो
गणक ! पवनवेगादेकदेशे स भग्नः।
भुवि नृपमितहस्तेष्वङ्ग लग्नं तदग्रं
कथय कतिषु मूलादेव भग्नः करेषु ॥ २२ ॥

अत्र वंशाधरखण्डं कोटिस्तत्प्रमाणम् या १। एतदूना द्वात्रिंदूर्ध्वं खण्डम् या १̇ रु ३२ = कर्णः मूलाग्रयोरन्तरं भुजः = १६




भुजकोटिवर्गयोगः = याव १ रु २५६। कर्णवर्गस्यास्य याव १ या ६४̇ रु १०२४ सम इति समवर्गगमे प्रागवदाप्तयावत्तावन्मानेन १२ उत्थापितौ कोटिकर्णौ १२, २०। एवं भुजकोटियुतावपि ॥

सुधा :—हे गणक समान भूमि पर बत्तिस हाथ का बाँस के अग्रभाग का हिस्सा हवा के वेग से टूटने पर वंश मूल से सोलह हाथ पर लगा। तो बताओ वंश का कितना भाग टूटा ?

उदाहरण :—

यहाँ बाँस का अधः खण्ड (कोटिरूप) का मान य मानने से ३२ – य = ऊर्ध्वखण्ड = कर्ण।

जात्य त्रिभुज होने के कारण $भु^2 + को^2 = कर्ण$।

यहाँ भु = १६, कोटि = य, कर्ण = ३२ – य

अतः $२५६ + य^2 = (३२ - य)^2 = १०२४ - ६४य + य^2$

समशोधन एवं पक्षान्तरनयन से

६४य = १०२४ – २५६ = ७६८

$\therefore य = \frac{७६८}{६४} = १२ = कोटि$।

अतः कर्ण = ३२ – १२ = २०। अतः २० हाथ का अग्रभाग टूटा।

अथ कोटिकर्णान्तरे भुजे च ज्ञाते उदाहरणम्

चक्रक्रौञ्चाकुलितसलिले क्वापि दृष्टं तड़ागे
तोयादूर्ध्वं कमलकलिकाग्रं वितस्तिप्रमाणम्।

**मन्दं मन्दं चलितमनिलेनाहतं हस्तयुग्मे**
**तस्मिन् मग्नं गणक ! कथय क्षिप्रमम्भः प्रमाणम् ॥ २३ ॥**

अत्र जलप्रमाणं जलगाम्भीर्यमिति तत्प्रमाणम् = या १ इयं कोटिः सा कलिकामानयुता जातः कर्णः = $\frac{\text{या २ रु १}}{२}$ हस्तद्वयं भुजः = रु २ ।




अत्रापि दोः कोटिवर्गयोगं कर्णवर्गसमं कृत्वा लब्धं जलगाम्भीर्यम् = $\frac{१५}{४}$ । कर्णमानम् = $\frac{१७}{४}$

सुधा :—चक्र तथा क्रौञ्च से आलोड़ित एक जलाशय के पानी के ऊपर एक वित्ता ( हस्तार्धं ) कमल की कलिका दीख पड़ी । मन्द२ वायुवेग से आहत होने पर वही कलिकाग्र अपने स्थान से दो हाथ पर जलमग्न हो गया तो बताओ उस तालाब में पानी कितना था ?

उदाहरण :—

यहाँ जल प्रमाण कोटि रूप है जिसका मान 'य' माना समस्त कलिकाग्र तक कमल कर्ण के रूप में जलमग्न होता है अतः कर्ण = य+½, भु = २

$\therefore$ भु$^2$ + को$^2$ = $(२)^2$ + य$^2$ = कर्ण$^2$

$$\therefore ४ + य^2 = \left(य + \frac{१}{२}\right)^2 = \left(\frac{२य + १}{२}\right)^2 = \frac{४य^2 + ४य + १}{४}$$

$$\therefore (४ + य^2)\, ४ = ४य^2 + ४य + १$$

$$\text{वा } १६ + ४य^2 = ४य^2 + ४य + १$$

समशोधन एवं पक्षान्तरनयन से १५ = ४य

$$\therefore य = \frac{१५}{४} = \text{कोटि} = \text{पानी का मान ।}$$

$$\therefore \text{कर्ण} = \frac{१५}{४} + \frac{१}{२} = \frac{१७}{४} = \text{कर्ण ।}$$

वृक्षाद्धस्तशतोच्छ्रयाच्छतयुगे वापीं कपिः कोऽप्यगा-
दुत्तीर्याथ परोद्रुतं श्रुतिपथात्प्रोड्डीय किञ्चिद्द्रुमात् ।
जातैवं समता तयोर्यदि गतावुड्डीयमानं कियद्
विद्वंश्चेत्सुपरिश्रमोऽस्ति गणिते क्षिप्रं तदाचक्ष्व मे ।। २४ ।।

अत्र समागतिः = ३०० । उड्डीयमानम् = या १ । एतद्युतोवृक्षोच्छ्रायः कोटिः । यावत्तावदूना समगतिः कर्णः । तरुवाप्यन्तरं भुजः

न्यासः




भुजकोटिवर्गैक्यं कर्णवर्गसमं कृत्वा लब्धमुड्डीयमानम् = ५०

सुधा :—एक सौ हाथ वाले ताल के पेड़ से उतरकर एक बन्दर पेड़ से दो सौ हाथ की दूरी पर स्थित वापी के पास जाता है। उसी पेड़ पर स्थित दूसरा बन्दर ऊपर की ओर कुछ हाथ उड़कर कर्ण मार्ग मार्ग से उसी वापी के पास पहुँचता। इस तरह दोनों की गति में समता हुई, अर्थात् दोनों को बराबर चलने पड़े, तो बताओ कि बन्दर कितना हाथ उड़ा ?

उदाहरण :—

यहाँ उड्डीयमानप्रमाण = य

$\therefore$ १०० + य = कोटि।

चूँकि दोनों की गति बराबर है अतः ३०० − य = कर्ण

$\because$ भु$^2$ + को$^2$ = कर्ण

$\therefore (२००)^2 + (य + १००)^2 = (३०० - य)^2$

$\therefore ४०००० + य^2 + २०० य + १०००० = ९०००० - ६००य + य^2$

समशोधन एवं पक्षान्तरनयन से

$\therefore ८०० य = ९०००० - ५०००० = ४००००$

$\therefore य = \frac{४००००}{८००} = ५० =$ उड्डीयमान,

अतः कोटि = १०० + ५० = १५०

कर्ण = ३०० − ५० = २५० ।

**पञ्चदशदशकरोच्छ्रयवेण्वोरज्ञातमध्यभूमिकयोः ।**
**इतरेतरमूलाग्रगसूत्रयुतेर्लम्बमानमाचक्ष्व ॥२५॥**

अत्र क्रियावतरणार्थमिष्टं वेण्वन्तरभूमानं कल्पितम् = २० । सूत्रसम्पातात् लम्बमानम् = या १ । यदि पञ्चदशकोट्या विंशतिर्भुजस्तदा यावत्तावन्मितया किमिति लब्धा लघुवंशाश्रिताबाधा या $\frac{४}{३}$ ।

पुनर्यदि दशमितकोट्या विंशतिर्भुजः तदा यावन्मितकोट्या किमिति लब्धा बृहद्वंशाश्रिताबाधा या २ । अनयोर्योगं या $\frac{१०}{३}$ विंशतिसमं कृत्वा लब्धोलम्बः ६ । उत्थापनेनाबाधे च ८, १२ ।

अथवा वंशसम्बन्धेनाबाधे तद्युतिर्भूमिरिति यदि वंशद्वययोगेन २५ अनेनाबाधायोगो । २० लभ्यते तदा वंशाभ्यां १५, १० किमिति जाते आबाधे ८, १२ । अत्रानुपातात् सम एव लम्बः ६ । किं यावत्तावत्कल्पनया ।

अथवा वंशयोर्वधो योगहृतो यत्रकुत्रापि वंशान्तरे लम्बः स्यादिति किं भूमिकल्पनयापि, एतद्भुवि सूत्राणि प्रसार्य बुद्धिमतोह्यम् ।

इति भास्करीय बीजगणिते एकवर्णसमीकरणं—समाप्तम्

सुधा :—पन्द्रह और दश हाथ के दो बाँस जिनकी दूरी अज्ञात है, जमीन पर स्थित हैं । एक के अग्र और दूसरे की जड़ में गए हुए सूत्रों के योग बिन्दु से भूमि पर किए हुए लम्ब का मान बतलाओ ।

उदाहरण :—

यहाँ भूमि अज्ञात है किन्तु कल्पना के द्वारा उसे २० मान लिया गया । तथा लम्ब=य

अ

ल

१५ १०

य

क क' ग

अ क ग, ल क' ग त्रिभुजों के साजात्य के कारण अनुपात से

$$आ = \frac{२० \times य}{१५}$$

$$एवम् \; \frac{२० \times य}{१०} = आ' ।$$

दोनों आबाधाओं का योग

$$= \frac{२० य}{१५} + \frac{२० य}{१०} = भूमि = २०$$

$$\therefore \frac{४०य + ६०य}{३०} = २०$$

वा ४०य + ६०य = ६००

∴ १००य = ६००

$$वा\ य = \frac{६००}{१००} = ६ = लम्ब ।$$

अतः आबाधाएँ = ८, १२,

अथवा इष्टभूमिमान माने विना ही

लम्बज्ञान :—

भूमि = भू, लम्ब = य

$$पूर्ववत्\ अनुपात\ से\ \frac{भू \times य}{बृवं} = लघ्वाबाधा$$

$$एवम्\ \frac{भू \times य}{लवं} = बृहदाबाधा$$

$$आबाधाद्वययोग = भूमि = \frac{भू \times य}{बृवं} + \frac{भू \times य}{लवं}$$

$$= भू.य\left(\frac{१}{बृवं} + \frac{१}{लवं}\right)$$

$$= भू.\ य\left(\frac{लवं + बृवं}{बृवं \times लवं}\right) = भू.\ ।$$

$$\therefore य\left(\frac{लवं + बृवं}{बृवं \times लवं}\right) = १$$

$$\therefore य\ (लवं + बृवं) = बृवं \times लवं$$

$$\therefore य = \frac{बृवं \times लवं}{लवं + बृवं} = \frac{१५ \times १०}{१५ + १०} = \frac{१५०}{२५} = ६ = लम्ब$$

**विमर्श :—बुद्धिवैशद्य के लिए प्रश्न सम्बद्ध उदाहरण**

**उदाहरण (१)—कौन सी संख्या है जिसे त्रिगुणित करके बीस घटा देने पर शेष पञ्चगुणित संख्या का तृतीयांश रहता है**

माना कि वह संख्या = य

अतः प्रश्नानुसार

$$३य - २० = \frac{५य}{३}\ ।$$

$\therefore$ ९य − ६० = ५य

वा ९य − ५य = ६०

$\therefore$ ४य = ६०

$\therefore$ य = $\frac{६०}{४}$ = १५

उदाहरण (२) ३६ को ऐसे दो भागों में विभक्त कीजिए कि पहले का चतुर्थांश में दूसरे का अष्टमांश जोड़ कर योगफल में राशि का षष्ठांश घटा देते हैं तो शेष एक रहता है तो दोनों खण्डों को बतलाइए।

उत्तर :—माना कि प्रथम खण्ड = य, द्वितीयखण्ड = र

$\therefore$ प्रश्नानुसार य + र = ३६ $\therefore$ य = ३६ − र

एवम् प्रश्नानुसार ही

$$\left(\frac{य}{४} + \frac{र}{८}\right) - \frac{य + र}{६} = १$$

$$\therefore \frac{२य + र}{८} - \frac{(य + र)}{६} = १$$

$$\therefore \frac{६य + ३र - ४य - ४र}{२४} = १$$

$\therefore$ २य − र = २४

२य = २४ + र

$$\therefore य = \frac{२४ + र}{२} = ३६ - र$$

वा २४ + र = ७२ − २र

$\therefore$ ३र = ४८

$\therefore$ र = १६ = द्वितीय खण्ड।

उत्थापन देने से य = ३६ − १६ = २० = प्रथम खण्ड।

उदाहरण (३)—राम, श्याम, मोहन ने सम्मिलित रूप से व्यापार में एक हजार रुपये लगाए। राम ने जितने धन लगाए उसका आधा दश अधिक श्याम ने, और राम के धन के चतुर्थांश से १० अधिक मोहन ने यदि लगाए तो बतलाइए किन२ ने कितने२ धन व्यापार में लगाए ?

मान लिया कि राम ने 'य' धन लगाया।

अतः प्रश्नानुसार

$\frac{य}{२} + १० =$ श्याम ने, $\frac{य}{४} + १० =$ मोहन ने अतः तीनों के धन का योग =

$$य + \frac{य}{२} + १० + \frac{य}{४} + १० = १०००$$

$$\therefore \frac{२य + य + २०}{२} + \frac{य + ४०}{४} = १०००$$

$$\therefore \frac{४य + २य + ४० + य + ४०}{४} = १०००$$

$$\therefore ७य + ८० = ४०००$$

$$\therefore ७य = ४००० - ८० = ३९२०$$

$$\therefore य = \frac{३९२०}{७} = ५६०$$

| | | | |
|---|---|---|---|
| अतः राम ने | ५६० | रुपये | लगाइए |
| श्याम ने | २९० | रुपये | |
| मोहन ने | १५० | रुपये | |
| योग = | ००० | | |

उदाहरण (४)—कौन सी वह भिन्न संख्या है जिसके अंश में ६ जोड़ने पर = २, और हार में एक घटाने पर एक होता है, तो भिन्न संख्या बतलाइए :—

माना कि भिन्न संख्या $= \frac{य}{र}$

अतः प्रश्नानुसार $\frac{य + ६}{र} = २$

$$\therefore य = २र - ६$$

एवम् $\frac{य}{र - १} = १$

$$\therefore य = र - १ ।$$

य मानों के समीकरण से

$$२र - ६ = र - १$$

$$\therefore र = ५ \text{ एवम् } = य = ४$$

अतः भिन्न संख्या $= \frac{४}{५}$ ।

उदाहरण ( ५ )—राम ने श्याम से कहा कि यदि तुम अपने धन का तृतीयांश मुझे दे दो तो मैं तुम से ड्योढ़ा हो जाऊंगा। श्याम ने तुरत जवाब दिया कि यदि तुम अपने में से १० मात्र ही मुझे दे दो तो मैं तुम से चौगुना हो जाऊँ, तो बताइए दोनों के पास कितने२ धन थे।

माना कि राम के पास = य,

और श्याम के पास = र

प्रश्नानुसार

$$य + \frac{र}{३} = \frac{२र}{३} + \frac{र}{३}$$

$$\therefore य + \frac{र}{३} = \frac{३र}{३} = र$$

$$\therefore य = र - \frac{र}{३} = \frac{२र}{३}$$

पुनः दूसरे प्रश्न के अनुसार

$$( य - १० )४ = र + १०$$

$$\therefore ४य - ४० = र + १०$$

$$वा ४य = र + ५०$$

$$\therefore य = \frac{र+५०}{४} = \frac{२र}{३}$$

$$\therefore ३र + १५० = ८र$$

$$\therefore १५० = ५र$$

$$\therefore र = ३०, य = २०$$

अतः राम का धन = २०

श्याम „ „ = ३०

उदा० (६) एक व्यक्ति के पास ४ गायें, ३ भैंस, ५ बैल और पचास रुपये ऋण थे। दूसरे के पास १० गाये एक भैंस, ३ बैल तथा ५० रुपये भी थे। एक गाय के मूल्य से १ भैंस का मूल्य दूना और एक बैल का ड्योढ़ा था फिर भी दोनों तुल्य धन वाले थे तो बतलाइए कि गाय, भैंस तथा बैल के मूल्य कितने-कितने थे।

माना कि एक गाय का मूल्य = य

अतः एक भैंस = २य, और एक बैल का $= \frac{३य}{२}$

प्रश्नानुसार—

प्रथम व्यक्ति का धन $= ४ य + ६ य + \frac{१५य}{२} - ५०$

दूसरे का धन $= १० य + २ य + \frac{९य}{२} + ५०$

दोनों तुल्य धन वाले थे अतः

$$४य + ६य + \frac{१५य}{२} - ५० = १० य + २य + \frac{९य}{२} + ५०$$

समच्छेद करने पर।

$$\frac{२० य + १५ य}{२} - ५० = \frac{२४ य + ९ य}{२} + ५०$$

$$\therefore \frac{३५य}{२} - ५० = \frac{३३य}{२} + ५०$$

$य = १००$।

अतः प्रथम का धन $= \frac{३५००}{२} - ५० = १७००$

एवम् दूसरे का धन $= \frac{३३००}{२} + ५० = १७००$

उदा० ७ – राम, श्याम तथा मोहन किसी काम को अलग-अलग क्रमशः प, फ, ब दिनों में करते तो तीनों मिलकर उसे कितने दिनों में पूरा कर सकेंगे ?

माना कि 'य' दिनों में तीनो मिलकर काम पूरा करेंगे। पूरे काम का द्योतक = १

तो तीनों एक दिन में क्रमशः $\frac{१}{प}$, $\frac{१}{फ}$, $\frac{१}{ब}$ पूरा करेंगे।

अन- एक दिन में तीनों मिल कर कार्य का

$\left(\frac{१}{प} + \frac{१}{फ} + \frac{१}{ब}\right)$ भाग करेंगे।

अतः एक दिन में काम का $\left(\frac{प + फ}{प.फ} + \frac{१}{ब}\right)$

$= \left(\frac{प.ब + फ.ब + प फ}{प.फ.ब}\right)$ इतना हिस्सा वे पूरा करेंगे।

अतः यदि काम के उपर्युक्त भाग पूरा करने में यदि एक दिन तो पूरे काम करने में कितने दिन इस त्रैराशिक से—

$$\frac{१ \times १}{\frac{(प ब + फ ब + प फ)}{प. फ. ब.}}$$

$$\frac{१ \times १ \times प. फ. ब}{(प ब + फ ब + प फ)} = \frac{प. फ. ब}{(प ब + फ ब + प फ)}$$

$= य.$ ।

उदा० ८—वर्त्तमान समय में पिता की आयु पुत्र की आयु से छेगुनी है और दो वर्ष पहले पिता की आयु पुत्र की आयु से एकादश गुणित थी तो दोनों की आयु बतलाइए।

माना कि वर्त्तमान समय में पुत्र की आयु = य,

अतः पिता की आयु = ६ य.

दो वर्ष पहले पुत्र की आयु = य − २,

और पिता की आयु = ६ य − २

अतः प्रश्नानुसार

६ य − २ = ( य − २ ) × ११

∴ ६ य − २ = ११ य − २२

पक्षान्तरनयन से २० = ५ य

∴ य = ४ = पुत्र की आयु।

अतः पिता की आयु = २४।

## अभ्यासार्थं कुछ सोत्तर प्रश्न

(१) यदि दो संख्याओं का योग = ३०, और दोनों में ५-५ जोड़ देने पर छोटी संख्या से बड़ी संख्या त्रिगुणित हो जाती है तो संख्याएँ बतलाइये—

उत्तर = ५, २५

(२) वह कौन सी संख्या है जिसे त्रिगुणित करके १५ जोड़ देने पर पञ्चोन उस संख्या से पञ्च गुणित हो जाती है तो संख्या बतलाइए—

उत्तर = २०

(३) ३० को ऐसे तीन भागों में विभक्त कीजिए कि प्रथम भाग से दूसरा भाग दूना और तीसरा तीना हो।

उत्तर = ५, १०, १५

एवम् $\frac{\text{२३य}}{\text{८०}} = + \frac{\text{६०}}{\text{८०}}$

$\therefore \text{२३य} = \text{८०न} + \text{६०}$

$\therefore \text{य} = \frac{\text{८०न} + \text{६०}}{\text{२३}}$

दोनों 'य' मानों के समीकरम से

$$\frac{\text{६०क} + \text{४०}}{\text{२३}} = \frac{\text{८०न} + \text{६०}}{\text{२१}}$$

$\therefore \text{६०क} + \text{४०} = \text{८०न} + \text{६०}$

वा $\text{६०क} = \text{८०न} + \text{२०}$

$\text{क} = \frac{\text{८०न} + \text{२०}}{\text{६०}} = \frac{\text{४न} + \text{१}}{\text{३}}$

कुट्टक रीति से वल्ली = | १ विषम हुई
| १
| ०

'स्वोर्ध्वेहतेऽन्त्येन युते' आदि के अनुसार राशिद्वय = १
१

विषमवल्ली होने के कारण स्वतक्षण शुद्ध करने पर

= ३ | 'इष्टाहतस्वस्वहरणे युक्ते' के अनुसार यदि
२ | इष्ट = प तो ४प + ३ = लब्धि = क

३प + २ = गुण = न

'क' मान से 'य' मान मे उत्थापन से

$$\text{य} = \frac{\text{६०क} + \text{४०}}{\text{२३}} = \frac{(\text{४प} + \text{३})\ \text{६०} + \text{४०}}{\text{२३}} = \frac{\text{२४०प} + \text{२२०}}{\text{२३}}$$

अथवा

$$\text{य} = \frac{\text{८०न} + \text{६०}}{\text{२३}} = \frac{(\text{३प} + \text{२})\ \text{८०} + \text{६०}}{\text{२३}} = \frac{\text{२४०प} + \text{२२०}}{\text{२३}}$$

अभिन्नार्थं कुट्टक :- $\frac{\text{२४०प} + \text{२२०}}{\text{२३}} = \text{य}$

'हर तष्टे धनक्षेपे' के अनुसार हर तष्टित क्षेप = १३ लब्धि = ९

कुट्टकार्थ न्यास $\frac{\text{२४०प} + \text{१३}}{\text{२३}}$

वल्ली = | १०  विषम हुई
२
३
१३
०

'स्वीर्ध्वे हतेऽन्त्येनयुते' के अनुसार राशिद्वय = १४३
९१

भाज्य हार से तष्टित करने = २२९
२२

चूँकि विषम वल्ली है अतः अपने-अपने लक्षण में घटाने पर

११ क्षेप तक्षण लाभाढ्य लब्धि = लब्धि अतः ११ + ९ = २० = ल
१

'इष्टाहत स्वस्वहरेण युक्ते' के अनुसार यदि इष्ट = ल,

तो २४०ल + २० = लब्धि = य

२३ल + १ = गुण = प

यदि ल = ० तो य = २० = राशि

अथवा कल्पित शेष द्वय = ३०, ७० तो पूर्वोक्तरीति से राशि २४० + ९० आती है। यहाँ भी ल = ० तो राशि = ९०।

इन राशियों पर से सभी आलाप आसानी से घटते हैं।

जैसे राशि = २०

प्रश्नानुसार $\frac{२० \times २३}{६०} = \frac{४६०}{६०} = ७ + \frac{४०}{६०}$

$\frac{२० \times २३}{८०} = \frac{४६०}{८०} = ५ + \frac{६०}{८०}$

यहाँ शेषद्वय योग = ४० + ६० = १००।

अथ यत्रैकाधिकवर्णस्येत्यादे :—

विशेषकृता वासना :—

अत्र राशिः = या, १। प्रश्नानुसारमेकत्र त्रयोविंशत्या गुणितः षष्ट्या विहृतोऽन्यत्र चाऽशीत्याहृतः।

अत्र क्रमेण लब्धी का १, नी १।

ततः शेष माने २३ या − ६०क, २३ या − ८० नी।

अनयो र्योगः = ४६ या − ६० का − ८०नी = १००

अतः या = $\frac{६०का + ८०नी + १००}{४६} = \frac{३०का + ४०नी + ५०}{२३}$

अथाऽत्र कालकमानमिष्टं कल्प्यते तदा प्रथमशेषमानम् = २३य − ६० इ धनात्मकम् ।

$$\therefore \text{या} > \frac{\text{६०इ}}{\text{२३}}$$

तथेदं २३ या − ६०, या − ६० इ षष्टितोऽल्पमतः २३या − ६०इ < ६०

$$\text{अतः या} < \frac{\text{६०}(\text{इ}+\text{१})}{\text{२३}} \quad \text{तेन} \quad \frac{\text{६०}(\text{इ}+\text{१})}{\text{२३}} > \text{या} > \frac{\text{६०इ}}{\text{२३}}$$

एतेत यावन्तावन्मानं नानेकधेति सिद्धयति । परन्तु कालकस्येष्टेनोत्थापने कृते यावत्तावदुन्मित्या—

$\frac{\text{३०का}+\text{४०नी}+\text{५०}}{\text{या २३}}$ ऽनया कुट्टकेन यावत्तावन्मानमनेकधा सिद्धयतीति परस्परमसम्भवं तेन कालकस्येष्टमान न समुचितमेवं नीलकस्येष्टमानेन क्रिया व्यभिचरतीनि आचार्योक्तं युक्तियुक्तम्

उदाहरणम्

**कः पञ्चगुणितो राशिस्त्रयोदशविभाजितः ।**
**यल्लब्धं राशिना युक्तं त्रिंशज्जातं वदाशु तम् ।। १३ ।।**

अत्र राशिः या १ । एष पञ्चगुणस्त्रयोदशहृतः फलं कालकः १ । एतत् फलं राशियुतं या १ का १ त्रिंशत्समं क्रियत इत्युक्तं यत इयं क्रिया निराधारा नात्र गुणो न च हर उपलभ्यते ।

तथा चोक्तम्—

निराधारा क्रिया यत्र नियताधारिकाऽपि वा ।
न तत्र योजयेत् तां तु कथं सा वा प्रवर्त्तते ।।

अतोऽत्रान्यथा यतितव्यम् अत्र किल हरतुल्ये राशौ कल्पिते १३ । राशिफलयोगेनानेन १८ । यदि इदं ५ फलं तदा त्रिंशता किमिति लब्धं फलम् $\frac{\text{२५}}{\text{३}}$ । एतत्त्रिंशतोऽपास्य शेषं जातो राशिः $\frac{\text{६५}}{\text{३}}$ ।

**सुधा**—कौन सी राशि है जिसे पाँच से गुणा कर तेरह से भाग देते और प्राप्त लब्धि को राशि में जोड़ देते हैं तो बीस अंक प्राप्त होता है ?

यहाँ राशि=य. प्रश्नानुसार—

$$\frac{\text{५}\times\text{य}}{\text{१३}} = \text{क} + \frac{\text{शे}}{\text{१३}}$$

अतः लब्धियुत राशि=य + क = ३०

इस समीकरण में 'य' 'क' का मान लाना कठिन है क्योंकि इसमें न तो कोई गुण है या न कोई हर अतः निराधार क्रिया होने के कारण अन्यथा प्रयत्न करना है।

अतः हरतुल्य राशि मान ली गई तो प्रश्नानुसार—

$$\frac{१३\times५}{१३}=५=\text{लब्धि}$$

राशियुक्त लब्धि = १३+५ = १८

यह अनुपात कि लब्धियुक्त राशि १८ में यदि ५ लब्धि तो ३० में क्या ?

$$\text{आगत फल}=\frac{५\times३०}{१८}=\frac{५\times१०}{६}=\frac{५०}{६}=\frac{२५}{३}\ ।$$

इसे ३० में घटाने से—

$$३०-\frac{२५}{३}=\frac{९०-२५}{३}=\frac{६५}{३}=\text{राशिः}$$

इस राशि से आलाप घटित हो जाता है।

विमर्श—क्या यहां वस्तुतः निराधार क्रिया होती है जिसके कारण ग्रंथकार ने अन्यविध मार्ग अपनाया ?

यदि राशि = य तो प्रश्नानुसार

$$\frac{५\times य}{१३}=क\ ।$$

$\therefore$ ५य = १३ क $\therefore$ $य=\frac{१३क}{५}$

एवम् राशि + लब्धि = ३०

अर्थात् य + क = ३० $\therefore$ य = ३० − क

दोनों 'य' मानों के समीकरण से—

$\frac{१३क}{५}=३०-क$ $\therefore$ १३ क = १५० − ५क

$\therefore$ १८ क = १५०

$$\therefore क=\frac{१५०}{१८}=\frac{२५}{३}$$

$$\therefore य\ \frac{२५}{३}\times\frac{१३}{५}=\frac{६५}{३}=\text{राशिः}$$

अतः उपर्युक्त उदाहरण 'निराधाराक्रिया यत्र' के योग्य नहीं है।

## अथाद्योदाहरणम्—

**षडष्टशतकाः क्रीत्वा समार्घेण फलानि ये ।**
**विक्रीय च पुनः शेषमेकैकं पंचभिः पणैः ।**
**जाताः समपणास्तेषां कः क्रयो विक्रयश्च कः ।। १४ ।।**

सुधाः—छे, आठ, सौं धन वाले जिन तीन व्यापारियों ने समानभाव से फलों को खरीद तथा विक्री करके शेष फलों को पाँच २ पण में वेचे । वे सभी यदि तुल्य पण वाले हैं तो बतलाइए कि व्यापारियों का क्रय एवं विक्रय मान क्या है ?

### उदाहरण

यहाँ क्रयमान = य, विक्रय मान = ११०, मान लिया गया । प्रश्नानुसार

$$\frac{६ \times य}{११०} = क + \frac{शे}{११०} \quad \therefore शे = ६य - १११ क ।$$

शे × ५ = ३० य − ५५० क । इसमें प्रथम लब्धि जोड़ने पर

$$३० य - ५५० क + क = ३० य - ५४९ क = प्रथम का पण ।$$

इसी तरह द्वितीय के पण जानने के लिए

$$\frac{य \times ८}{११०} = लब्धि + \frac{शे'}{११०} । \quad यहाँ लब्धि = \frac{क \times ८}{६} = \frac{४क}{३} ।$$

$$\therefore \frac{८य}{११०} = \frac{४क}{३} + \frac{शे'}{११०} \quad \therefore ८य = \frac{४४०क}{३} + शे'$$

$$\therefore ८ य - \frac{४४०क}{३} = शे' = \frac{२४ य - ४४०क}{३}.$$

'शेषमेकैकं पञ्चभिः पणैः' कथनानुसार

$$शे' \times ५ = \frac{१२० य - २२०० क}{३}$$

$$अतः द्वितीय का पण = \frac{१२० य - २२०० क}{३} + \frac{४क}{३} =$$

$$\frac{१२०य - २१९६क}{३} = ४० य - ७३२ क ।$$

$$एवमेव— \frac{य \times १००}{११०} = ल + \frac{शे'}{१००} । यहाँ ल' = \frac{क \times १००}{६} ।$$

$$\frac{५० क}{३}$$

निम्नलिखित 7860779292



$$\therefore \frac{100\text{ य}}{110} = \frac{50\text{ क}}{3} + \frac{\text{शे}''}{110}$$

$$\therefore 100\text{ य} = \frac{5500\text{ क}}{3} + \frac{\text{शे}''}{1}$$

$\therefore 100\text{ य} - \frac{5500\text{क}}{3} = \text{शे}''$ । पुनः इसे पूर्ववत् ५ से गुणने तथा पूर्व लब्धि जोड़ने पर

$$\text{तृतीय का पण} = \left(100\text{ य} - \frac{5500\text{ क}}{3}\right)5 + \frac{50\text{ क}}{3}$$

$$= 500\text{ य} - \frac{27500\text{ क}}{3} + \frac{50\text{ क}}{3} = 500\text{ य} - \frac{27450\text{ क}}{3}$$

$$= 500\text{ य} - 9150\text{ क}।$$

प्रश्नानुसार ही सभी के पण तुल्य हैं अतः प्रथम द्वितीय के समीकरण से—

$$30\text{ य} - 549\text{ क} = 40\text{ य} - 732\text{ क}$$

$$\therefore -549\text{ क} + 732\text{ क} = 40\text{ य} - 30\text{ य} = 10\text{ य}$$

$$\therefore \text{य} = \frac{183\text{ क}}{10} = \frac{549\text{ क}}{30}$$

एवं द्वितीय तृतीय के समीकरण से भी

$$40\text{ य} - 732\text{ क} = 500\text{ य} - 9150\text{ क} =$$

$$\therefore 500\text{ य} - 40\text{ य} = 9150\text{ क} - 732\text{ क} =$$

$$1500\text{ य} - 120\text{ य} = 27450\text{ क} - 2196\text{ क} = 25254\text{ क}$$

$$\therefore 1380\text{ य} = 25254\text{ क}$$

$$\therefore \text{य} = \frac{25254\text{ क}}{1380} = \frac{549\text{ क}}{30}$$

इसी तरह प्रथम तृतीय के समीकरण से भी

$$\text{य} = \frac{549\text{ क}}{30}$$

य मान लाने के लिए कुट्टकावसर प्राप्त हुआ।

चूंकि क्षेपाभाव है, अतः 'क्षेपाभावोऽथवा यत्र' आदि के अनुसार — गुण=० ल=०।

'इष्टाहतस्वस्वहरेण युक्ते' के अनुसार यदि इष्ट = न तो

५४९ न + ० = ल = य

३० न + ० = गुण = क

यदि न=० तो य, क दोनों शून्य हो जायेंगे। यदि न=१ तो य=५४९ क=३०

अतः एक पण में=५४९ फल थे। अतः

प्रथम का फल = $\frac{५४९ \times ६}{१}$ =३२९४।

दूसरे का फल = $\frac{५४९ \times ८}{१}$ =४३९२।

तीसरे का फल= $\frac{५४९ \times १००}{१}$ =५४९००।

पहली बार ११० फल में एक पण की दर से तीनों को क्रमशः २९, ३९, ४९९ पण मिल गये।

तीनों के पास फल शेष क्रमशः १०४, १०२; १० रह गए। पाँच पांच पण में एक एक के भाव से दूसरी बार तीनों को ५२०, ५१०, ५० पण मिलने के कारण— प्रथम के पास पण=२९+५२०=५४९

द्वितीय के पास पण=३९+५१०=५४९

तृतीय के पास पण=४९९+५०=५४९

अतः सभी समपण वाले हो गए।

विमर्श—प्रस्तुत प्रश्नोत्तर में विक्रय मान ११० कल्पना करना, प्रथम लब्धि=क पुनः छे में यदि 'क' तो आठ में क्या इस तरह का अप्रमाणिक त्रैराशिक के द्वारा समीकरण से—

$$य=\frac{५४९ क}{३०}$$

सिद्ध करना, कुट्टक के अवसर पर हर भाज्य को तीन से अपवर्तित नहीं करना क्योंकि वैसा करने पर इष्ट राशि की प्राप्ति नहीं हो सकती आदि सभी त्रुटियों को जानकर ही भास्कराचार्य ने "एवंविधकल्पनात् क्रियासंकोचा यत्र व्यभिचरति तत्र बुद्धिमद्भिर्बुद्ध्या सन्धेयम्" कह कर अपनी त्रुटि स्वयमेव स्वीकार कर ली है। फिर भी म. म. सुधाकर द्विवेदी ने भास्करीय कल्पना को मन्दानन्दकरी कहा है।

अतः क्रय-विक्रय-मान ज्ञानार्थ प्रयास—

माना कि क्रय=य, विक्रय=क। शेष क्रमशः अ, ग, न

प्रश्न के आलापानुसार—

$$\frac{६ य - अ}{क} + ५ अ = \frac{८ य - ग}{क} + ५ ग = \frac{१०० य - न}{क} + ५ न.$$

$$\underset{(\text{अ})}{\therefore ६ \text{ य} - \text{अ} + ५ \text{ अ. क}} = \underset{(\text{क})}{८ \text{ य} - \text{ग} + ५ \text{ ग. क}} = \underset{(\text{ग})}{१०० \text{ य} - \text{न} + ५ \text{ न क.}}$$

प्रथम द्वितीय समीकरण से—

२ य=ग−५ग क−अ+५ अ क=ग-अ+५ क ( अ−ग ) ५क (अ-ग)-(अ−ग) =(अ-ग) ( ५क − १ ) ·· ·· ( १ )

एवम् द्वितीय तृतीय समीकरण द्वारा.

८ य−ग+५ ग क=१०० य-न+५ न क

पक्षान्तरनयन से

९२ य=न−५ न क−ग+५ ग. क=न−ग+५ क ( ग−न )
= ५.क ( ग− न ) - ( ग − न ) = (ग-न ) ( ५ क−१ )····· ( २. )

एवमेव—प्रथम तृतीय समीकरण से

६ य−अ+५ अ क = १०० य−न+५ न क

पक्षान्तरनयन से

९४ य=न−५ न क−अ+५ अ क=( न−अ )+५ क ( अ−न ) =
( अ−न ) ( ५ क−१ )······( ३ )

अतः प्रथम स्वरूप से द्वितीय स्वरूप में भाग देने पर

$$\frac{९२ \text{ य}}{२ \text{ य}} = ४६ = \frac{(\text{ग} - \text{न})(५ \text{ क} - १)}{(\text{अ} - \text{ग})(५ \text{ क} - १)} = \frac{\text{ग} - \text{न}}{\text{अ} - \text{ग}}$$

एवम् प्रथम स्वरूप से तीसरे स्वरूप में भाग देने पर

$$\frac{९४ \text{ य}}{२ \text{ य}} = ४७ = \frac{(\text{अ} - \text{न})(५ \text{ क} - १)}{(\text{अ} - \text{ग})(५ \text{ क} - १)} = \frac{\text{अ} - \text{न}}{\text{अ} - \text{ग}}$$

१, २, ३ स्वरूपों में २ य = ( अ − ग ) ( ५ क − १ )
९२ य = ( ग − न ) ( ५ क − १ )
९४ य = ( अ − न ) ( ५ क − १ )

अत: यदि ५ क − १ = य तो अ − ग = २. ।
ग − न = ९२. ।
अ − न = ९४. ।

अतः ( ५ क − १ ) = य से

अ, क, ग समीकरणों में उत्थापन से

( ५ क − १ ) ६ − अ + ५ अ क = ८ ( ५ क−१ )− ग + ५ ग क =
१००( ५ क − १ ) − न + ५ न क

∴ ३० क − ६ − अ + ५ अ क = ४० क − ८ − ग + ५ ग क =
५०० क − १०० − न + ५ न क

∴ ५ क ( अ + ६ ) − ( अ + ६ ) = ५ क (ग + ८ ) − (ग + ८)
= ५ क ( न + १०० ) − ( न + १०० )

∴ ( ५ क − १ ) ( अ + ६ ) = ( ५ क − १ ) ( ग + ८ ) =
( ५ क − १ ) ( न + १०० )

( ५ क − १ ) से समीपक्षों में भाग देने पर

अ + ६ = ग + ८ = न + १००

∴ ग − न = ९२

अ − न = ९४

अतः अ का मान ९४ से अल्प नहीं हो सकता. क्यों कि 'न' का कुछः बास्तित्व है। अतः अ का मान यदि इष्ट माना जाय तो क्रय विक्रय मान ज्ञातः हो सकते अतः अ + ६ = क माना जा सकता।

अतः यदि अ = १०४ तो विक्रय = ११०, क्रय = ५४९

यदि अ = १०० तो विक्रय = १०६, क्रय = ५२९

यदि अ = १२० तो विक्रय = १२६ क्रय = ६२९

इस तरह अनेक क्रय विक्रय होंगें

**आधुनिक बीजगणित की तरह छात्रों के बुद्धिवैशद्य के लिए अनेकवर्ण सम्बद्ध कुछ उदाहरण एवं सोत्तर प्रश्न दे रहा हूँ।**

उदा० ( १ ) ३ अ + ४ क = २९
५ अ − २ क = ५ इसमें 'अ' 'क' का मान बतलाइए

प्रथम समीकरण से ३ अ = २९ − ४ क

$$\therefore \text{अ} = \frac{\text{२९} - \text{४ क}}{\text{३}}$$

द्वितीय समीकरण से ५ अ = ५ + २ क

$$\therefore \text{अ} = \frac{\text{५} + \text{२ क}}{\text{५}}$$

दोनों 'अ' मानों के समीकरण से :—

$$\frac{२९ - ४क}{३} = \frac{५+२क}{५} \therefore १४५ - २\ क = १५ + ६\ क$$

$$\therefore १३० = २६\ क \therefore क = \frac{१३०}{२६} = ५$$

क मान से अ मान में उत्थापन देने पर

$$अ = \frac{५+२क}{५} = \frac{५क+१०}{५} = \frac{१५}{५} = ३.$$

अतः अ = ३, क = ५.

उदा०(२)

$$५\ अ + \frac{३\ अ - २\ क}{७} = १६$$

$$\frac{५अ-२क}{२} - \frac{३अ+१६}{५} = \frac{३}{२}$$

अ, क, मान बतलाइए

प्रश्नानुसार ३५ अ+३ अ−२ क=११२. ∴ ३८ अ−२क=११२

$$\therefore अ = \frac{११२+२क}{३८}$$

एवम्. $$\frac{२५\ अ - १०\ क - ६\ अ - ३२}{१०} = \frac{३}{२}$$

$$\therefore १९अ - १०\ क - ३२ = १५.$$

$$\therefore १९ - १०\ क = ४७$$

$$१९\ अ = ४७ + १०\ क$$

$$\therefore अ = \frac{४७ + १०\ क}{१९}$$

दोनों 'अ' मानों के समीकरण से

$$\frac{११२ + २\ क}{३८} = \frac{४७ + १०क}{१९}$$

$$\therefore ११२ + २\ क = ९४ + २०\ क$$

$$\therefore ११२ - ९४ = १८\ क$$

$$\therefore १८ = १८\ क \therefore क = १$$

इससे अ मान में उत्थापन से

$$अ = \frac{११२ + २\ क}{३८} = \frac{११४}{३८} = ३ ।$$

अतः उपर्युक्त प्रश्न में अ = ३ क = १।

उदाहरण (३)

$$\frac{अ.क}{अ+क} = ६ \quad \frac{अ.क}{अ-क} = ३०$$ अ, क, का मान बतलाइए :—

प्रथम समीकरणानुसार

$$अ.क = ६अ + ६क$$

$$\therefore अ.क - ६अ = ६क$$

$$\therefore अ(क - ६) = ६क$$

$$\therefore अ = \frac{६क}{क-६}$$

इसी तरह २य समीकरण से

$$अक = ३०अ - ३०क$$

$$\therefore ३०अ - अक = ३०क$$

$$\therefore अ(३० - क) = ३०क$$

$$\therefore अ = \frac{३०क}{३०-क}$$

दोनों 'अ' मानों के समीकरण से

$$\frac{६क}{क-६} = \frac{३०क}{३०-क}$$

$$\therefore \frac{६}{क-६} = \frac{३०}{३०-क}$$

$$\therefore १८० - ६क = ३०क - १८०$$

$$\therefore ३६० = ३६क$$

$$\therefore क = \frac{३६०}{३६} = १०$$

$$अतः अ = \frac{६क}{क-६} = \frac{६०}{१०-६} = \frac{६०}{४} = १५$$

अतः अ = १५, क = १०

उदाहरण (४)

$$\text{अ} + \frac{\text{क} + २}{३} = ९ \qquad \text{अ, क, मान}$$
$$\frac{३\text{अ}\ १}{४} + २\text{क} = १३ \qquad \text{क्या है ?}$$

प्रथम समीकरण से ३अ + क + २ = २७

$$\therefore \text{अ} = \frac{२५ - \text{क}}{३}$$

द्वितीय समीकरण से

$$\therefore \text{अ} = \frac{५३ - ८\text{क}}{३}$$

दोनों समीकरण से

$$\frac{२५ - \text{क}}{३} = \frac{५३ - ८\text{क}}{३}$$

$$\therefore २५ - \text{क} = ५३ - ८\text{क}$$

$$\therefore ७\text{क} = ५३ - २५ = २८$$

$$\therefore \text{क} = ४$$

$$\therefore \text{अ} = \frac{२५ - ४}{७} = ७$$

अतः अ = ७ क = ४

उदाहरण (५)

$\frac{\text{अक}}{\text{अ}+\text{क}} = २,\ \frac{१}{\text{अ}} - \frac{१}{\text{क}} = \frac{१}{६}$ तो अ, क, का मान बतलाइए

प्रथम समीकरण से

$$\therefore \text{अ.क} = २\text{अ} + २\text{क}$$

$$\therefore \text{अ क} - २\text{अ} = २\text{क}$$

$$\therefore \text{अ}(\text{क} - २) = २\text{क}$$

$$\therefore \text{अ} = \frac{२\text{क}}{\text{क} - २}\ ।$$

एवम् $\frac{१}{\text{अ}} - \frac{१}{\text{क}} = \frac{१}{६}$

$$\therefore \frac{क - अ}{अ.क} = \frac{1}{६}$$

वा ६क − ६ अ = अ.क

∴ ६क = ६अ + अ.क

= अ ( ६ + क)

अत: $अ = \frac{६क}{६+क}$

दोनों अ मानों के समकीकरण से

$$\therefore \frac{२क}{क-२} = \frac{६क}{६+क}$$

$$\therefore \frac{२}{क-२} = \frac{६}{६+क}$$

२ ( ६+क ) = (क − २ ) ६ = ६क − १२

∴ १२+२क = ६क − १२

∴ २४ = क ∴ क = ६

अत: $अ = \frac{६क}{६+क} = \frac{३६}{१२} = ३$

अभ्यासार्थ कुछ सोत्तर प्रश्न

(१) ४अ − ५क = ३५ इसमें अ = १०
३अ + ७क = ३७ क = १

(२) २अ+ ३क = १७ इसमें अ = १
८क − ९अ = २६ क = ५

(३) २अ + ३क = ८ इसमें अ = १
३अ − ४क = −५ क = २

(४) ७अ − ८क = − १४ इसमें अ = ६
५अ − ३क = ९ क = ७

(५) ४अ − ५क = −८ इसमें अ = ३
२अ − ३क = −६ क = ४

(६) २अ + ३क = १७ इसमें अ = १
७क − ९अ = २६ क = ५

(७) $\frac{अ}{३} + \frac{क}{५} = ७$ इसमें अ = १२

$\frac{अ}{४} + \frac{क}{३} = ८$ क = १५

(८) ३अ + ५क = ३१
७अ − २क = ४५ इसमें अ = ७ क = २

(९) २अ + ३क = १२
३अ + ४क = १ ॥ इसमें अ = ३ क = २

(१०) −६अ + ५क = − २
१३अ − ९क = १९ इसमें अ = ७ क = ८

(११) ·५अ − ३क = ५
२क − ३अ = −२ इसमे अ = ४ क = ५

दूसरी रीति—पहले प्रत्येक समीकरण में छेदगम आदि करने के बाद दोनों समीकरणों के एक ही अव्यक्त के दो गुणकाङ्कों से परस्पर समीकरणों के गुणने पर दोनों समीकरणों में तुल्य गुण गुणित एक-एक अव्यक्त हो जायेंगे। फिर दोनों समीकरणों के अन्तर या योग करने पर प्रथम पक्ष में अव्यक्ताङ्क और दूसरे पक्ष में व्यक्ताङ्क हो जायेंगे। अतः द्वितीय अव्यक्ताङ्क का मान व्यक्त हो जायगा। पुनः उत्थापन से प्रथम अव्यक्त का मान भी व्यक्त हो जाता है—

उदाहरण (१) ३अ + ४क = ३२
५अ − ६क = २८ | इसमें अ, क, का माम ज्ञातव्य है।

प्रथम समीकरण के अव्यक्ताङ्क के गुणकांक ३ से द्वितीय समीकरण को और द्वितीय समीकरण के अव्यक्ताङ्क के गुणकांक ५ से प्रथम समीकरण को गुणने पर।

१५अ + २०क = १६०
१५अ − १८क = ८४
दोनों के अन्तर करने पर
३८क = ७६
∴ क = २
क मान से किसी समीकरण में उत्थापन से
३अ + ८ = ३२
∴ ३अ = २४

$अ = \frac{२४}{३} = ८$

अतः अ = ८, क = २

उदाहरण (२) २अ + ३क = ८
३अ − ४क = −५ | इसमे अ, क मान क्या है ?

प्रथम समीकरण के अव्यक्ताङ्क अ के गुणनांक २ से द्वितीय समीकरण को एवं द्वितीय समीकरण के अव्यक्तांक 'अ' के गुणनांक ३ से प्रथम समीकरण को गुणने पर

६अ + ९क = २४

६अ − ८क = −१०

पुनः दोनों समीकरणों के अन्तर करने पर

१७क = ३४

∴ क = २

अतः अ = $\frac{८-३क}{२} = \frac{८-६}{२}$ = १ = अ

उदा० (३) अ क + ४० = (अ+२) (क+३)<br>अ क − ७ = (अ+३) (क−२) | अ, क, मान बतलाइये।

अ क + ४० = अ क + २क + ३अ + ६ (१)

अ क − ७ = अ क + ३क − २अ − ६ (२)

प्रथम मे द्वितीय को घटाने पर

४० − ( − ७ ) = अ क + २क + ३ अ + ६ − अ क − ३क + २अ + ६.

∴ ४७ =

४७ = १२+५अ − क

∴ ३५ = ५अ − क

∴ ३५ + क = ५अ

∴ $\frac{३५ + क}{५}$ = अ

४० = २क + ३अ + ६

∴ अ = $\frac{३४ - २क}{३}$

दोनों 'अ' मानों के समीकरण से

∴ $\frac{३५+क}{५} = \frac{३४ - २क}{३}$

∴ १०५ + ३क = १७० − १० क

∴ १३क = ६५

∴ क = ५

इसलिए 'अ' मान में उत्थापन से अ = ८।

उदाहरण (४)

$$५ अ + \frac{क+४}{५} = ८३$$

$$३ क - \frac{अ - ७}{९} = ३२$$ अ, क का मान बतलाइए

प्रथम समीकरण=२५ अ+क+४=४१५

द्वितीय समीकरण=२७ क − अ+७ = २८८

∴ २५ अ+क=४११

$$\therefore \frac{४११ - क}{२५} = अ$$

एवम्− अ + २७ क=२८१

∴ २५ अ + क=४११

तथा द्वि. समी. को २५ से गुणने पर

− २५ अ + ६७५ क=७०२५

अतः दोनों के योग करने से—

६७६ क=७४३६

$$\therefore क = \frac{७४३६}{६७६} = ११$$

$$अतः अ = \frac{४११ - क}{२५} = \frac{४००}{२५} = १६$$

अतः अ=१६, क = ११

उदाहरण (५)

१५ अ+२८ क=२८७ | अ, क का मान बतलाइए।
१८ अ − ३५ क=२२ |

प्रथम समीकरणस्थ अव्यक्तांक 'क' के गुणकांक २८ से दूसरे समीकरण को, और अव्यक्तांक क के गुणकांक ३५ से प्रथम समीकरण को गुणने पर

५२५अ + ९८०क = ८६४५

५०४अ − ९८०क = ६१६

दोनों समीकरणों के योग करने पर

१०२९ अ=९२६१

$$\therefore \frac{९२६१}{१०२९} = अ = ९$$

$$\therefore क = \frac{२८७ - १३५}{२८} = ४$$

## अभ्यासार्थं कुछ सोत्तर प्रश्न

(१) ८ अ − ९ क = २०   इसमें अ = ७
     ७ अ − १० क = ९         क = ४

(२) १२ अ + ११ क = ७०   इसमें अ = ४
     ८ अ − ७ क = १८         क = २

(३) १३ अ + ६ क = ५८   इसमें अ = ४
     ५ अ − ११ क = ९         क = १

(४) २५ अ − १४ क = ८   इसमें अ = २
     १२ अ + ७ क = ४५         क = ३

(५) $\frac{अ}{५} + \frac{क}{८} = १४$   इसमें अ = ३५, क = ५६
     $\frac{अ}{७} + \frac{क}{७} = १३$

(६) ४ अ − ३ क = ०   इसमें अ = १२
     ७ अ − ११ क = − ९९         क = १६

(७) ५ अ + ११ क = १४६   इसमें अ = ५
     ११ अ + ५ क = ११०         क = ११

(८) $\frac{अ+क}{२} + \frac{३ अ - ५ क}{४} = २$   इसमें अ = ७, क = ९
     $\frac{अ}{१४} + \frac{क}{१८} = १$

(९) $\frac{४}{अ} + \frac{१०}{क} = २$   इसमें अ = ४, क = १०
     $\frac{३}{अ} + \frac{२}{क} = \frac{१९}{२०}$

(१०) $\frac{१४}{अ+क} + \frac{१}{अ - क} = ५$   इसमें अ = ४, क = ३
     $\frac{२१}{अ+क} - \frac{१}{अ - क} = २$

### तीसरी रीति

जिन दो समीकरणों में जिस अव्यक्त की उन्मिति साधारण आयास से मिले उसे लाकर उसके द्वारा दूसरे समीकरण में उत्थापन देने से भी ऐसा समीकरण बनेगा जिसमें एक अव्यक्त रहे। ऐसी स्थिति में भी पूर्ववत् समीकरण से दोनों अव्यक्तों का मान निकल जाता है।

जैसे उदाहरण ( १ )

$$७ अ - ५ क = ११$$
$$३ अ + २ क = १३$$
इसमें अ, क का माम निकालिए

द्वितीय समीकरण से $अ = \frac{१३ - २ क}{३}$ ।

$$\therefore \frac{७ ( १३ - २ क )}{३} - ५ क = ११$$

$$\therefore ७ ( १३ - २ क ) - १५ क = ३३$$

$$\therefore ९१ - १४ क - १५ क = ३३$$

$$\therefore ९१ - ३३ = २९ क$$

वा $५८ = २९ क$ $\therefore क = २$

अतः $अ = ३$

उदा० (२) $३ अ + ५ क = ३१$
$७ अ - २ क = ४५$ इसमें अ, क का मान बतलाइए ।

यहाँ भी प्रथम समीकरण से—

$$अ = \frac{३१ - ५ क}{३}$$

अतः दूसरे समीकरण में उत्थापन से—

$$\left( \frac{३१ - ५ क}{३} \right) ७ - २ क = ४५$$

$$\therefore २१७ - ३५ क - ६ क = १३५$$

$$\therefore २१७ - ४१ क = १३५$$

$$\therefore ८२ = ४१ क \quad \therefore क = २ \quad अ = ७$$

उदाहरण ( ३ ) $२ अ + ३ क = १२$
$३ अ + ४ क = १७$ इसमें अ, क, का मान लाइए—

प्रथम समीकरण से $अ = \frac{१२ - ३ क}{२}$.

इससे दूसरे समीकरण में उत्थापन से

$$\left( \frac{१२ - ३ क}{२} \right) ३ + ४ क = १७$$

$$\therefore ३६ - ९ क + ८ क = ३४$$

वा $३६ - क = ३४$ $\therefore क = २$

अतः $अ = ३$.

उदाहरण (४) $५\,\text{अ} + \frac{३\,\text{अ} - २\,\text{क}}{७} = १६$

$\frac{५\,\text{अ} - २\text{क}}{२} - \frac{३\,\text{अ} + १६}{५} = १\frac{१}{२}$

इसमें अ, क का मान बतलाए

प्रथम समीकरण से

$$\frac{३५\,\text{अ} + ३\,\text{अ} - २\,\text{क}}{७} = १६$$

$$\therefore ३८\,\text{अ} - २\,\text{क} = ११२$$

$$\therefore \text{अ} = \frac{११२ + २\,\text{क}}{३८} = \frac{५६ + \text{क}}{१९}$$

इस अ के मान से दूसरे समीकरण में उत्थापन से

$$\frac{\left(\frac{५६+\text{क}}{१९}\right)५ - २\,\text{क}}{२} - \frac{\left(\frac{५६+\text{क}}{१९}\right)३ + १६}{५} = १\frac{१}{२}$$

$$\therefore \frac{२८० + ५\text{क} - ३८\text{क}}{३८} - \left(\frac{१६८ + ३\,\text{क} + ३०४}{९५}\right) = \frac{३}{२}$$

$$\therefore \frac{२८० - ३३\,\text{क}}{३८} - \left(\frac{४७२ + ३\text{क}}{९५}\right) = \frac{३}{२}$$

$$\therefore \frac{१४०० - १६५\,\text{क} - ९४४ - ६\text{क}}{१९०} = \frac{३}{२}$$

$$\therefore \frac{४५६ - १७१\text{क}}{९५} = ३$$

$$\therefore ४५६ - १७१\,\text{क} = २८५$$

$$\therefore १७१ = १७१\,\text{क}$$

$$\therefore \text{क} = १ \text{ अतः } \text{अ} = ३$$

उदाहरण (५)

$\frac{\text{अ}}{३} + \frac{\text{क}}{५} = ७$

$\frac{\text{अ}}{४} + \frac{\text{क}}{३} = ८$

इसमें अ, क, का मान बतलाइए—

प्रथम समीकरण से $\text{अ} = \frac{१०५ - ३\text{क}}{५}$

इससे दूसरे समीकरण में उत्थापन से

$$\frac{१०५-३क}{५\times४}+\frac{क}{३}=८$$

$$\therefore \frac{३(१०५-३\ क)+२०\ क}{६०}=८$$

वा ३१५−९क+२० क=४८०

वा ३१५+११ क=४८०

∴ ११ क=१६५

$$\therefore क=\frac{१६५}{११}=१५.$$

अतः अ = १२.

## अभ्यासार्थ कुछ सोत्तर प्रश्न

(१) ३ अ+४ क=३८
६ अ − क=३१ इसमें अ=६ क=५

(२) अ+३ क=१५
२अ−क=२ इसमें अ=३ क=४

(३) ३ अ+४ क=३२
५ अ−६ क=२८ इसमें अ=८ क=२

(४) २ अ+३ क=८
३ अ−४ क=−५ इसमें अ=१ क=२

(५) ५ क − ६ अ = − २
− ९ क+१३ अ = १९ } इसमें अ = ७ क = ८

(६) १५ अ+७ क = २४६
९ अ − ४ क = ० } इसमें अ = ८ क=१८

(७) $\frac{४ क - ६}{अ+क}=२$
$\frac{८ अ - ५}{क - अ}=९$ इसमें अ = ४ क = ७

(८) ३ अ −.५ क = − ९
५ अ+२ क = १६ } इसमें अ=२ क=३

(९) $\frac{३ अ \times क}{अ+२ क}=\frac{३}{२}$
$४अ - \frac{३}{क}अ=२$ इसमें अ = २ क = १

(१०) $\frac{अ}{३}+\frac{क}{४}=\frac{३१}{४}$ इसमें अ=१२
$\frac{अ}{४}-\frac{क}{६}=\frac{११}{२}$ क=१५

जहां तीन अव्यक्त हों वहाँ तीन समीकरण होंगे। पहले प्रथम समीकरण के द्वारा प्रथम अव्यक्त का मान लाकर उसी अव्यक्त का दूसरे समीकरण से मान लावें, पुनः दोनों मानों के समीकरण से एक पक्ष में दो अव्यक्त और दूसरे पक्ष में व्यक्त हो जायेंगे इसी तरह द्वितीय तृतीय समीकरण से भी प्रथम पक्ष में पहले की तरह दो अव्यक्त और दूसरे में व्यक्त होंगे इस तरह दूसरे अव्यक्त के दो मान आयेंगे, पुनः दोनों के समीकरण से तीसरे अव्यक्त का मान आयेगा। उत्थापन से सभी अव्यक्तों का व्यक्त मान आ जाता है।

जैसे उदारहण (१) $\left.\begin{array}{l} अ+क+ग=१३ \\ २\,अ-३\,क+४\,ग=० \\ ३\,अ+४\,क-५\,ग=२९ \end{array}\right\}$ इसमें अ, क, ग का मान लाना है

प्रथम समीकरण से अ = १३ − क − ग

द्वितीय समी० से $अ=\frac{३\,क-४\,ग}{२}$

$\therefore १३-क-ग=\frac{३\,क-४\,ग}{२}$

वा २६ − २ क − २ ग = ३ क − ४ ग

$\therefore$ २६ = ५क − २ ग

इसी तरह तृतीय समीकरण से—

$अ=\frac{२९-४\,क+५\,ग}{३}$

$\therefore \frac{३\,क-४\,ग}{२}=\frac{२९-४\,क+५\,ग}{३}$

९ क − १२ ग = ५८ − ८ क + १० ग

$\therefore$ १७ क − २२ ग = ५८

$\therefore क=\frac{५८+२२\,ग}{१७}$

५ क - १ ग = २६ ऊपर सिद्ध है

$\therefore क=\frac{२६+२\,ग}{५}$

∴ दोनों के समीकरण से—

$$\frac{५८+२२\ ग}{१७} = \frac{२६+२\ ग}{५}$$

∴ २९०+११० ग=४४२+३४ ग

∴ ७६ ग=१५२ ∴ ग=२

अतः क=६ और अ=५

उदा० (२) ५ अ+६ क+८ ग=०
३ अ+४ क+६ ग=०
अ+५ क+१६ ग=३ } यहाँ अ, क, ग का मान क्या है ?

प्रथम समीकरण से $अ=\frac{-६ क-८ ग}{५}$

द्वितीय समी० से $अ=\frac{-४ क-६ ग}{३}$

तृतीय समीकरण से अ=३−५ क−१६ ग

$$∴ \frac{-६ क-८ ग}{५} = \frac{-४क-६ग}{३}$$

∴ −१८ क−२४ ग=−२० क−३० ग

∴ २क=−६ ग ∴ क=−३ ग ........(१)

एवं $\frac{-४ क-६ ग}{३} = ३-५ क-१६ ग$

∴ −४ क−६ ग=९−१५ क−४८ ग

∴ ११ क+४२ ग=९

$$∴ क=\frac{९-४२ ग}{११}$$

दोनों क मानों के समीकरण से—

$$-३ ग=\frac{९-४२ ग}{११}$$

−३३ ग=९−४२ ग

∴ ९ ग=९ ∴ ग=१

उत्थापन से क=−३, अ=२

उदा० (३) $\left.\begin{array}{l}२अ+३क+४ग=२५\\३अ+४क+५ग=३४\\४अ+५क+७ग=४५\end{array}\right\}$ अ, क, ग का मान बतलाइए

प्रथम समीकरण से अ$=\frac{२५-३क-४ग}{२}$

द्वितीय समीकरण से अ $=\frac{३४-४क-५ग}{३}$

तृतीय समीकरण से अ $=\frac{४५-५क-७ग}{४}$

अतः $\frac{२५-३क-४ग}{२}=\frac{३४-४क-५ग}{३}$

$\therefore$ ७५ - ९क - १२ग = ६८ - ८क - १०ग

$\therefore$ ७ = क + २ ग

$\therefore$ क = ७ - २ग.........(१)

एवम् $\frac{३४-४क-५ग}{३}=\frac{४५-५क-७ग}{४}$.

$\therefore$ १३६ - १६क - २०ग = १३५ - १५क - २१ग

$\therefore$ १ = क - ग $\therefore$ क = १ + ग

दोनों क मानो के समीकरण से

$\therefore$ ७ - २ग = १ + ग

$\therefore$ ६ = ३ग $\therefore$ ग = २

उत्थापन से क = ३ अ = ४

उदाहृण (४) $\left.\begin{array}{l}अ+क=८\\अ+ग=१०\\क+ग=१२\end{array}\right\}$ इसमें अ, क, ग का मान निकालिए :—

प्रथम समीकरण से अ = ८ - क

द्वितीय समीकरण से अ = १० - ग

$\therefore$ ८ - क = १० - ग

$\therefore$ ग - क = २

$\because$ ग + क = १२

अतः ग = ७ क = ५

अतः अ = ३

उदाहरण (५)

$$\frac{१}{२} अ + \frac{१}{३} क = ६$$
$$\frac{१}{२} अ + \frac{१}{४} ग = ५$$
$$\frac{१}{३} क + \frac{१}{४} ग = ३$$

अ, क, ग का मान बतलाइए :—

प्रथम समीकरण से

$$अ = \left( ६ - \frac{१}{३} क \right) २ = १२ - \frac{२}{३} क$$

द्वितीय समीकरण से

$$अ = \left( ५ - \frac{१}{४} ग \right) २ = १० - \frac{१}{२} ग$$

$$\therefore १२ - \frac{२}{३} क = १० - \frac{१}{२} ग$$

$$२ = \frac{२}{३} क - \frac{१}{२} ग = \frac{४क - ३ग}{६}$$

$$\therefore १२ = ४क - ३ग$$

$$\therefore क = \frac{१२ + ३ग}{४}$$

एवम् तृतीय समीकरण से

$$\frac{१}{३} क = ३ - \frac{१}{४} ग = \frac{१२ - ग}{४}$$

$$\therefore क = \frac{३६ - ३ग}{४}$$

'क' मानों के समीकरण से

$$\frac{१२ + ३ग}{४} = \frac{३६ - ३ग}{४}$$

$$\therefore १२ + ३ग = ३६ - ३ग$$

$$\therefore ६ग = २४ \quad \therefore ग = ४$$

उत्थापन से क = ६  अ = ८

## अभ्यासार्थं कुछ सोत्तर प्रश्न :—

(१) अ + २क − ४ग = ७
२अ + क + ९ग = ५०
३अ − ५क + ग = ५
इसमें अ = ९ क = ५ ग = ३

(२) अ + क + ग = २०
३अ + क + ० = २३
० + ५क − २ग = २६
इसमें अ = ५ क = ८ ग = ७

(३) अ − २क + ग = ०
९अ − ८क + ३ग = ०
२अ + ३क + ५ग = ३६
इसमें अ = १ क = ३ ग = ५

(४) ७अ + ३क − ८ग = ०
५अ − ७क + ८ग = ०
३अ + ५क + ७ग = ६४
इसमें अ = २ क = ६ ग = ४

(५) ४अ − १३क + ८ग = ०
७अ + ६क − ९ग = ०
$\frac{५}{अ} + \frac{८}{क} + \frac{१५}{ग} = \frac{२०}{३}$
इसमें अ = ३ क = ४ ग = ५

(६) $\frac{१}{अ} + \frac{२}{क} + \frac{३}{ग} = \frac{५}{३}$
$\frac{२}{अ} + \frac{३}{क} - \frac{४}{ग} = \frac{४}{३}$
$\frac{३}{अ} - \frac{४}{क} + \frac{५}{ग} = १$
इसमें अ = २ क = ३ ग = ६

(७) अ + क + ग = ९
अ + क + घ = ६
अ + ग + घ = ७
क + ग + घ = ८
इसमें अ = २ क = ३ ग = ४ घ = १

(८) २अ − ७क + ११ग = ०
६अ − ८क + ७ग = ०
३अ + ४क + ५ग = ३५
इसमें अ = ३ क = ४ ग = २

## अनेक वर्ण सम्बद्ध कुछ अन्य सोत्तर प्रश्न

(१) दो संख्याओं का भाग फल = २ और दोनों का अन्तर = ५० तो दोनों संख्याओं को बतलाइए। उत्तर ५०, १००

(२) पिता की आयु पुत्र की आयु से पंचगुने से एक वर्ष अधिक है, दो वर्ष पहले पिता की आयु पुत्र की आयु से अष्टगुणित थी तो वर्त्तमान आयु दोनों की क्या है ? पिता की आयु = २६, पुत्र की आयु = ५।

(३) वे कौन सी दो संख्याएं हैं जिसमें बड़ी संख्या का चतुर्थांश और छोटी का तृतीयांश मिलकर दश होता है और बड़ी संख्या के चतुर्थांश में छोटी के तृतीयांश घटाने पर शून्य हो जाता है ?

उत्तर २०, १५

(४) वे कौन सी दो संख्याएँ हैं जिनमें छोटी संख्या में बड़ी संख्या का पञ्चमांश मिलाते हैं हो तो बड़ी संख्या से ७ कम होता है, और बढ़ी संख्या में एक जोड़ने पर छोटी संख्या का दूना हो जाता है, तो संख्याएं बतलाइए।

उत्तर २५, १३,

(५) एक व्यापारी ने कुछ पशुओं को खरीदना चाहा ४२ रु० प्रति पशु खरीदने पर उसे २८ रुपयों की कमी हो जाती है, यदि उतने ही पशु ४० रु० प्रति पशु खरीदता है तो उसके पास ४० रुपये बच जाते हैं तो बतलाइए कितने रुपये उसके पास पशु खरीदने के लिए थे ?

उत्तर १४०० रुपये

(६) राम ने श्याम से कहा कि यदि तुम अपने धन का तृतीयांश मुझे दे दो तो मैं तुमसे डचोढ़ा हो जाऊँगा, श्याम ने उससे कहा यदि पुम अपने धन का पञ्चमांश मुझे दे दो तो मैं तुमसे दूने से भी पांच अधिक हो जाऊँगा।

उत्तर = राम = ५०, श्याम = ७५

(७) वैसी कौन सी दो संख्याएं हैं ? जिनमें पहली में एक घटाकर और दूसरी में तीन जोढ़ कर जो आवे उन दोनों का गुणन फल, दोनों संख्याओं का गुणन फल और प्रथम में एक जोड़ कर और दूसरी में दो घटाकर जो फल मिले उनका गुणन फल; सभी बराबर हों।

उत्तर = ५, १२

यहाँ संख्याएँ = य, क,

प्रश्नानुसार ( य − १ ) ( क + ३ ) = य×क = ( य + १ ) ( क − २ )

$$\text{य क} - \text{क} + ३\text{य} - ३ = \text{य.क} = \text{य क} + \text{क} - २\text{य} - २$$

$$\therefore - \text{क} + ३\text{य} - ३ = ०$$

$$\text{य} = \frac{\text{क}+३}{३},$$

एवम् $य क = य क + क - २य - २$

$\therefore क - २य - २ = ०$

$\therefore य = \frac{क - २}{२}$

$\therefore \frac{क + ३}{३} = \frac{क - २}{२}$

$\therefore २क + ६ = ३क - ६$

$\therefore क = १२$

उत्थापन से $य = \frac{१५}{३} = ५$

(८) राम और श्याम के पास मिलाकर १०० रुपये है। राम अपनी रकम का आधा और श्याम अपनी रकम की चौथाई यदि दान कर दे तो दोनों के पास तीस-तीस रुपये रह जायेंगे तो बतलाइए प्रत्येक के पास कितने-कितने रुपये थे ?

राम = ६०, श्याम = ४०

(९) एक बगीचे में आम, अमरूद और कटहल के पेड़ मिलकर पांच सौ थे। आम की संख्या से अमरूद पेड़ की संख्या ५० कम और कटहल पेड़ की संख्या एक सौ अधिक थी तो बताइए आम, अमरुद और कटहल के पेड़ों की संख्या अलग-अलग क्या है !

आम = १५०; अमरूद = १००, कटहल = २५०

(१०) एक व्यापारी ने २० रुपये लेकर ५ रुपये प्रति कटहल एक रुपये प्रति आम और चार आने प्रति अमरूद की दर से २० फल खरीदे तो बताइए आम, कटहल तथा अमरूद की संख्याएँ कितनी हैं ?

कटहल=३, आम=१, अमरूद=१६

प्रश्नानामानन्त्याद् बुद्धेर्बीजस्य चाभेदात्।
विस्तारभारभीते र्विरिरंसामीह गणितज्ञाः॥

देवचन्द्रकृतबीजवासना, सद्विमर्शसहिता सुधान्विताऽ
नेकवर्णजसमीकृतौ बुधैः सद्विवेचनपरैर्विभाव्यताम्॥

इति सविमर्शसुधाव्याख्योपेते सवासने भास्करीयबीजगणितेऽनेकवर्णसमीकरणं समाप्तम्।

## अथानेकवर्णमध्यमाहरणभेदाः ।

तत्र श्लोकोत्तरार्धादारभ्य सूत्रं सार्धवृत्तत्रयम्—

वर्गाद्यं चेत् तुल्यशुद्धौ कृतायां पक्षस्यैकस्योक्तवद्वर्गमूलम् ।
वर्गप्रकृत्याऽपरपक्षमूलं तयोः समीकारविधिः पुनश्च ॥ १ ॥
वर्गप्रकृत्या विषयो न चेत् स्यात् तदाऽन्यवर्णस्य कृतेः समं तम् ।
कृत्वा परं पक्षमथान्यमानं कृतिप्रकृत्याऽऽद्यमितस्तथा च ॥२॥
वर्गप्रकृत्या विषयो यथा स्यात् तथा सुधीभिर्बहुधा विचिन्त्यम् ।
बीजं मतिर्विविधवर्णसहायिनी हि
मन्दावबोधविधये विबुधैर्निजाऽऽद्यैः ।
विस्तारिता गणकतामरसांशुमद्भि-
र्या सैव बीजगणिताह्वयतामुपेता ॥३॥

यत्र पक्षयोः शोधने कृते सति अव्यक्तवर्गादिकमवशेषं भवति तत्र पूर्ववत् पक्षौ तदेष्टेन निहत्येत्यादिना एकस्य पक्षस्य मूलं ग्राह्यम् । अन्यपक्षे यद्यव्यक्तवर्गः सरूपो वर्त्तते तदा तस्य पक्षस्य वर्गप्रकृत्या मूले साध्ये । तत्र वर्णवर्गे योऽङ्कः सा प्रकृतिः । रूपाणि क्षेपः प्रकल्प्यः । एवं यत् कनिष्ठपदं तत् प्रकृतिवर्णमानं यज्ज्येष्ठं तस्य वर्गस्य मूलम् । अतस्तत् पूर्वपक्षमूलेन समं कृत्वा पूर्ववर्णमानं साध्यम् ।

अथ यद्यन्यपक्षे व्यक्तवर्गः साव्यक्तोऽव्यक्तमेव सरूपमरूपं वा वर्त्तते तदा वर्गप्रकृतेर्न विषयः कथं तत्र मूलमित्यत आह । वर्गप्रकृत्या इति । तदाऽन्यवर्णवर्गसमं कृत्वा प्राग्वदेकस्य पक्षस्य मूलं ग्राह्यं तदन्यपक्षस्य वर्गप्रकृत्या मूले साध्ये तत्रापि कनिष्ठं प्रकृतिवर्णमानं ज्येष्ठं तत्पक्षस्य पदमिति पदानां यथोचितं समीकरणं कृत्वा वर्णमानानि साध्यानि ।

अथ यदि द्वितीयपक्षे तथाभूतोऽपि न विषयस्तदा यथा यथा वर्गप्रकृत्या विषयो भवति तथा तथा बुद्धिमद्भिर्बुद्ध्या विधायाव्यक्त-

मानानि ज्ञातव्यानि । यदि बुद्धयैव ज्ञातव्यानि तर्हि बीजेन किमित्याशङ्कयाह । बीजं मतिरिरिति । हि यस्मात् कारणाद्बुद्धिरेव पारमार्थिकं बीजं वर्णास्तु तत्सहायाः । गणककमलतिग्मरश्मिभिराद्यै राचार्यैर्मन्दावबोधार्थमात्मीया या मतिर्विविधवर्णान् सहायान् कृत्वा विस्तारं नीता सैवेह संप्रति बीजगणितसंज्ञां गता । इदं किल सिद्धान्ते मूलसूत्रं संक्षिप्तमुक्तं बालावबोधार्थं किञ्चिद्विस्तीर्योच्यते ॥

सुधा—पक्षद्वय में समशोधनादि करने के बाद एक पक्ष में अव्यक्तवर्गादिक अवशिष्ट रहे वहाँ वर्गमूल लेने की पद्धति से उसका वर्गमूल लेकर द्वितीय पक्ष का मूल वर्ग प्रकृति के द्वारा लावें । पुनः उन दोनों का समीकरण करें ।

यदि द्वितीय पक्ष सरूप अव्यक्त वर्ग नहीं हो अर्थात् वर्ग प्रकृति का विषय नहीं रहे तो उसे अन्य वर्णवर्ग के समान करके एक पक्ष का मूल प्रागुवत् साधन करें और द्वितीय पक्ष का मूल वर्ग प्रकृति के द्वारा लावें जिनमें प्रकृति वर्ण का मान कनिष्ठ और उस पक्ष का मूल ज्येष्ठ होगा ।

यदि दूसरे पक्ष में साव्यक्त व्यक्तवर्ग हो या अव्यक्त सरूप या अरूप हो अर्थात् वर्ग प्रकृति का विषय नहीं हो, ( क्योंकि वर्ग प्रकृति में सरूप अव्यक्त वर्ग होता है ) तो वर्ग प्रकृति का विषय अपनी बुद्धि के द्वारा उपस्थित करना चाहिए ।

क्योंकि विविध वर्ण सहायिका बुद्धि ही बीज है, गणक रूपी कमलों के प्रकाश के लिए सूर्य स्वरूप प्राचीनाचार्यों ने मन्द बुद्धियों के ज्ञानार्थ जिस बीज स्वरूप अपनी बुद्धि को विस्तारित किया वही बुद्धि बीजगणित संज्ञा से व्यवहृत होती है, अतः बुद्धि के द्वारा सब कुछ सम्भव है ।

वासना—वर्गाद्यं चेत्तुल्यशुद्धौ कृतायामित्यादिश्लोकत्रये न किञ्चिदुपपत्तियोग्यं वस्तु प्रतिपादितमाचार्यैः । समशोधनादि कृते एकपक्षे वर्गात्मके परपक्षे च वर्ग प्रकृतिलक्षणलक्षिते प्रथमपक्षस्य मूलं सामान्यनियमतः साध्यमपरपक्षस्य च वर्गप्रकृत्येति कथन युक्तिसंगतमेव ।

यथा—$य^2 = इक^2 \pm रु$ इति चेत्तदा

पक्षयो र्मूले $य = \sqrt{इक^2 \pm रु}$

सति वर्गप्रकृतिलक्षणलक्षितेऽपरपक्षे वर्गप्रकृत्या मूलानयनं युक्तियुक्तमन्यथा वर्गप्रकृति लक्षणरहिते परपक्षे तु अन्यवर्णवर्गसमं तद्विधाय वर्गप्रकृति लक्षणात्मकः परपक्षः साध्यः । ततश्च मूलानयनं कृत्वा समीकरणेन व्यक्तमानं ज्ञेयं विज्ञैरिति भास्करकथनं सामान्यवस्तुप्रतिपादनमिवेति दिक् ।

सूत्रं वृत्तद्वयम्—

एकस्य पक्षस्य पदे गृहीते द्वितीयपक्षे यदि रूपयुक्तः ।
अव्यक्तवर्गोऽत्र कृतिप्रकृत्या साध्ये तथा चयेष्ठकनिष्ठमूले ॥४॥
ज्येष्ठं तयोः प्रथमपक्षपदेन तुल्यं
कृत्वोक्तवत् प्रथमवर्णमितिस्तु साध्या
ह्रस्वं भवेत् प्रकृतिवर्णमितिः सुधीभि-
रेवं कृतिप्रकृतिरत्र नियोजनीया ॥ ५ ॥

सुधा—एक पक्ष के मूल ग्रहण किये जाने पर द्वितीय पक्ष में रूप युक्त अव्यक्त वर्ग यदि रहे तो वर्ग प्रकृति के द्वारा ज्येष्ठ कनिष्ठ मूल का साधन करें। उनमें ज्येष्ठ को प्रथम पक्षीय मूल के समान करके समीकरण के द्वारा प्रथम वर्ण का मान लावें।

प्रकृतिवर्ण का मान कनिष्ठ को समझें। इस तरह यहाँ ( इस अनेकवर्ण मध्यमाहरण में ) वर्ग प्रकृति का सन्निवेश गणितज्ञों के द्वारा करना चाहिये।

वासना--अत्रापि वासना पूर्ववदतिलघुतमेव ।

आलापानुसारमेकपक्षे गुणवर्गगुणिते य वर्गे ऽपरपक्षे च वर्गप्रकृतिविषये प्रथम पक्षस्य मूलं सुसाध्यमेव । द्वितीयपक्षे च वर्गप्रकृत्या कनिष्ठज्येष्ठपदे साध्ये तत्र च इष्टं ह्रस्वं तस्य वर्गः प्रकृत्या क्षुण्ण इत्यादिनैव सिद्धयति यद् ह्रस्वं प्रकृतिवर्णमितिः ज्येष्ठपदं च पूर्वपक्षसमम् ।

यथै = "$य^2 . गु^2 = क^2 \; गु^1 + रु$" वं स्थितौ पक्षयोर्मूले प्रथमपक्ष मूलं = य.गु । तच्चै $\sqrt{क^2 . गु' + रु}$ तत्समम् । अत्र च साधितं ज्येष्ठपदं 'य.गु' समम् कनिष्ठं च = क सममिति सर्वथैव युक्तिसङ्गतम् ।

उदाहरण—

"को राशिर्द्विगुणो राशिवर्गः षड्भिः समन्वितः
मूलदो जायते बीजगणितज्ञ ! वदाशु तम् ॥ १ ॥

अत्र यावत्तावद्राशिर्द्विगुणो वर्गः षड्भिः समन्वितः याव ६ या २ । एष वर्गं इति इति कालकवर्गेण समीकरणार्थं

न्यास :—याव ६ याव २ काव ० ।
याव ० याव ० काव १ ।

अत्र समशोधने जातौ पक्षौ याव ६ या २, काव १।

अथैतौ षड्भिः संगुण्य रूपं प्रक्षिप्य प्राग्वत् प्रथमपक्षमूलम् या ६ रू १।

अथ द्वितीयपक्षस्यास्य काव ६ रू १। वर्गप्रकृत्या मूले क २ ज्ये ५, वा क २० ज्ये ४९। ज्येष्ठं प्रथमपक्षपदेनानेन या ६ रू १ समं कृत्वा लब्धं यावत्तावन्मानम् $\frac{२}{३}$ वा ८। ह्रस्वं प्रकृतिवर्णस्य कालकस्य मानम् २ वा २०। एवं कनिष्ठज्येष्ठवशाद् बहुधा ॥

सुधा :—वह कौन सी राशि है जिसे दूना करके गुणनफल में षड्गुणित राशि वर्ग जोड़ देते हैं तो मूल प्रद हो जाता है? हे बीजगणित! उसे शीघ्र बतलाइए।

उदाहरण—

यहाँ कल्पित राशि = य,

प्रश्नानुसार $६य^2 + २य = क^2$

पक्षों को षड्गुणित करने पर

$$३६य^2 + १२य = ६क^2$$

दोनों में रू १ जोड़ने पर

$$३६य^2 + १२य + १ = ६क^2 + १$$

पक्षद्वय के मूल लेनेपर

$$६य + १ = \sqrt{६क^2 + १}$$

यहाँ द्वितीय पक्ष वर्ग प्रकृति का विषय है क्योंकि कौन सा वर्ग है जिसे षड्गुणित कर एक जोड़ने पर मूलद होता है, यही द्वितीय पक्ष से लक्षित होता। अतः इष्टं ह्रस्वं तस्य वर्गः के अनुसार कल्पित इष्ट = २ मानकर आनीत ज्येष्ठ = ५। सूत्रानुसार ६य + १ = ५

$$\therefore य = \frac{५ - १}{६} = \frac{२}{३}$$

यही राशि है जिससे प्रश्नालाप घटित हो जायेंगे।

यदि कनिष्ठ = २०, तो इष्टं ह्रस्वमित्यादि के अनुसार

$(२०)^2 = ४००$। $४०० \times ६ = २४००$।

$२४०० + १ = २४०१$।

$\sqrt{२४०१} = ४९$ = ज्ये०

$६य + १ = ४९$ अतः $६य = ४८$

वा $य = \frac{४८}{६} = ८ =$ राशि ।

और $२० =$ प्रकृतिवर्ण $=$ क

अतः दोनों राशियों $\frac{२}{३}$, ८ पर से सभी आलाप घट जाते हैं—

जैसे प्रश्नानुसार—

$$\frac{२}{३} \times २ + \frac{४}{९} \times ६ = \frac{४}{३} + \frac{२४}{९} =$$

$$= \frac{१२ + २४}{९} = \frac{३६}{९} = ४$$ । यह वर्गात्मक है

इसी तरह

$$८ \times २ + ८^{२} \times ६ = १६ + ६४ \times ६ =$$

$$१६ + ३८४ = ४००$$ । यह भी मूल प्रद है ।

## आद्योदाहरणम्

**राशियोगकृतिर्मिश्रा राश्योर्योगघनेन चेत् ।**
**द्विघ्नस्य घनयोगस्य सा तुल्या गणकोच्यताम् ॥ २ ॥**

अथ क्रिया यथा न विस्तारमेति तथा बुद्धिमता राशी कल्प्यौ तथा कल्पितौ ( या १ का १̇ ), (या १ का १) । अनयोर्योगः या २ । अस्य कृतिरस्यैव घनेन मिश्रा याघ ८ याव ४ । अथ राश्योः पृथग् घनौ । प्रथमस्य याघ १ याव. काभा ३̇ काव.याभा ३ काघ १̇ । द्वितीयस्य याघ १ याव.काभा ३ काव.याभा ३ काघ १ । अनयोर्योगः याघ २ काव.याभा ६ । द्विघ्नःयाघ ४ काव.याभा १२ समशोधनार्थे

न्यास :—

याघ ८ याव ४ काव.याभा ० ।
याघ ४ याव ० काव.याभा १२ ।

समशोधने कृते पक्षौ यावत्तावताऽपवर्त्य रूपं प्रक्षिप्य प्रथमपक्ष-मूलम् या २ रू १ । परपक्षस्यास्य काव १२ रू १ । वर्गप्रकृत्या मूले क २ ज्ये ७ वा क २८ ज्ये ९७ । कनिष्ठं कालकमानम् । ज्येष्ठमस्य या २ रू १ समं कृत्वा लब्धं यावत्तावन्मानम् ३ वा ४८ । स्वस्वमाने-नोत्थापने कृते जातौ राशी १, ५ वा २०, ७६, इत्यादि ॥

सुधा :—कौन सी वे दो राशियाँ हैं जिनके योगवर्ग में दोनों राशियों के योगघन जोड़ देते हैं तो द्विगुण घनयोग के बराबर होता है ?

उदाहरण—

यहाँ ऐसी दो राशियां कल्पित की कि क्रिया में विस्तार नहीं हो वे राशियाँ $य - क, य + क,$

अतः प्रश्नानुसार

$$(रा + रा')^2 + (रा + रा')^3 = २(रा^3 + रा'^3)$$

$$(य - क + य + क)^2 + (य - क + य + क)^3 = २\{(य - क)^3 + (य + क)^2\}$$

$$४य^2 + ८य^3 = २\{य^3 - ३य^2क + ३यक^2 - क^3 + य^3 + ३य^2क + ३क^2य + क^3\}$$

$$= २(२य^3 + ६यक^2) = ४य^3 + १२यक^2$$

$$\therefore ४य^2 + ८य^3 = ४य^3 + १२य.क^2$$

दोनों पक्षों में य से भाग देने पर

$$८य^2 + ४य = ४य^2 + १२क^2$$

$$\therefore ४य^2 + ४य = १२क^2$$

$$\therefore ४य^2 + ४य + १ = १२क^2 + १$$

पक्षद्वय के मूल ग्रहण से

$$२य + १ = \sqrt{१२क^2 + १}$$

यहाँ भी द्वितीय पक्ष का मूल वर्ग प्रकृति के द्वारा लाना है। 'इष्टं ह्रस्वं तस्य वर्गः' आदि के अनुसार यदि कनिष्ट = २ तो ज्येष्ठ = ७

$$\therefore २य + १ = ७$$

$$वा \quad य = \frac{७ - १}{२} = ३ \qquad एवम् \; क = २।$$

अथवा यदि कनिष्ठ = २८ तो ज्येष्ठ = ९७

अतः $२य + १ = ९७ \quad \therefore २य = ९६$

$\qquad$ वा $य = ४८, क = २८$

अतः राशियाँ $य - क = १, य + क = ५$

अथवा $य - क = २०, = रा$

$\qquad य + क = ७६ = रा'$

इन दोनों राशियों से सभी आलाप घट जायेगे। जैसा कि

$$(१ + ५)^2 + (१ + ५)^3 = २(१^3 + ५^3)$$

$$३६ + २१६ = २(१ + १२५) = २५२।$$

अन्य राशियों से भी ऐसा ही समझना।

**अथान्यत् सूत्रं सार्धवृत्तम्—**

**द्वितीयपक्षे सति सम्भवे तु कृत्याऽपवर्त्याऽत्र पदे प्रसाध्ये ।**
**ज्येष्ठं कनिष्ठेन तदा निहन्याच्चेद्वर्गवर्गेण कृतोऽपवर्त्तः ॥६॥**
**कनिष्ठवर्गेण तदा निहन्याज्ज्येष्ठं ततः पूर्ववदेव शेषम् ।**

**स्पष्टार्थम् ।**

सुधा:—यदि सम्भव हो तो द्वितीय पक्ष में वर्ग से अपवर्त्तन देकर कनिष्ठ ज्येष्ठ पद साधन करें। यदि अव्यक्त वर्ग से अपवर्त्तन दिया गया हो तो ज्येष्ठ को कनिष्ठ से गुण दें और यदि वर्ग-वर्ग से अपवर्त्तन दिया गया हो तो कनिष्ठ कनिष्ठ वर्ग से ज्येष्ठ को गुणें तो वास्तविक ज्येष्ठ होता है। शेष क्रिया पूर्ववत् करें।

वासना—कल्प्येते समौ पक्षौ $क^2 = य^४.इ + य^2.इ'$

पक्षयोर्मूले

$क = \sqrt{४य^४.इ + य^२.इ'} = \sqrt{य^२(४य^२.इ+इ'}$

$= य\sqrt{४य^२ .इ+ इ'}$ वर्गप्रकृत्याऽत्र साधितयोः कनिष्ठज्येष्ठयोः य मितिः कनिष्ठम् । ज्येष्ठञ्च 'य' गुणितं सदेव प्रथमपक्षीय क मानसमम् अतः सति सम्भवे द्वितीय पक्षे कृत्याऽपवर्त्तिते साधितज्येष्ठपदं कनिष्ठगुणितं कार्यमिति कथनं युक्तियुक्तमेव ।

एवञ्च यदि समौ पक्षौ

$क^२ = य^६.इ + इ'.य^४$ इति चेत्तदा

पक्षयोर्मूले $क = \sqrt{य^६.इ+य^४.इ'}$

$= \sqrt{य^४ ( य^२.इ + इ' )} =$

$य^2 \sqrt{य^2.इ + इ'}$ अत्रानीतज्येष्ठपदं $य^2$ गुणितं सदेव प्रथमपक्षीय क समं भवितुमर्हतीति वर्गवर्गेण कृतेऽपवर्त्ते कनिष्ठवर्गेणज्येष्ठस्य गुणनं सर्वथैव सयुक्तिकं यतोऽत्र कनिष्ठं 'य' मानम्, अतउपपन्नं सर्वम् ।

## उदाहरणम्

**यस्य वर्गकृतिः पञ्चगुणा वर्गशतोनिता ।**
**मूलदा जायते राशिं गणितज्ञ वदाशु तम् ॥ १ ॥**

उदाहरणम्—

अत्र राशिः = या १। अस्य वर्गकृतिः पञ्चगुणा वर्गशतेनोना याववव ५ याव १०० । अयं वर्ग इति कालकवर्गसमं कृत्वा गृहीतं कालकवर्गस्य मूलम् का १। द्वितीयपक्षस्यास्य याववव ५ याव १०० । यावत्तावद्वर्गेणापवर्त्य वर्गप्रकृत्या मूले क १० ज्ये २० वा क १७० ज्ये ३८० । कृत्याऽपवर्त्ते कृते "ज्येष्ठं कनिष्ठेन तदा निहन्यात्" इति जातम् ज्ये २०० वा ज्ये ६४६०० । इदं कालकमानं, कनिष्टं प्रकृतिवर्णमानं स एव राशिः १० वा १७० ॥

सुधा—वह कौन सी राशि है जिसके वर्ग वर्ग मे शत गुणित राशिवर्ग घठा देते हैं तो मूलद ( वर्गात्मक ) हो जाती है, हे गणितज्ञ उसे शीघ्र बतलाइये।

## उदाहरण

कल्पित राशि=य, प्रश्नानुसार

$( य^2 )^2 \times ५ - १०० य^2$=मूलद

अर्थात् $क^2 = ५ य^4 - १०० य^2$

$क = \sqrt{५ य^4 - १०० य^2}$

वा $क = \sqrt{य^2 ( ५ य^2 - १०० )}$

वा $क = य \sqrt{५ य^2 - १००}$

द्वितीय पक्षीय करणीगत राशि का वर्गप्रकृति के द्वारा आनीत ज्येष्ठ को य से गुणने पर क के समान होगा।

कनिष्ठ ज्येष्ट पद साधन के लिए प्रकृति = ५ क्षेप=ऋणात्मक एकशत।

अतः 'इष्टं ह्रस्वं तस्य वर्गः प्रकृत्ये' त्यादि के अनुसार यदि कनिष्ट=१० तो नियमानुसार ज्येष्ट=२० और क्षेप = − १००। क्योंकि $( १०^2 \times ५ ) - १०० = ५०० - १०० = ४००$, यह २० का वर्ग है अतः ज्येष्ठ=२० कनिष्ठ= १०=य, ∴ य×ज्येष्ठ = १०×२०=२००=क इसी तरह यदि कनिष्ठ=१७० तो ज्येष्ट=३८०, कनिष्ठ गुणित यह = ६४६००=क। राशिमान १० या १७० से समस्त आलाप घट जायेगा। जैसे—$१०^4 \times ५ - १०० \times १०^2 = ५०००० - १०००० = ४०००० = ( २०० )^2$

## उदाहरणम्

**कयोः स्यादन्तरे वर्गो वर्गयोगो ययोर्घनः।**
**तो राशी कथयाभिन्नो बहुधा बीजवित्तम ॥ २ ॥**

अथ राशी या १, का १। अनयोन्तरं या १ का १ नीलकवर्गसमं कृत्वा लब्धं यावत्तावन्मानम् का १ नीव १। अनेन यावत्तावदुत्थाप्य जातौ राशी का १ नीव १, का १। अनयोर्वर्गयोगः काव २ नीव. काभा २ नीवव १। एष घन इति नीलकवर्गघनसमं कृत्वा शोधने कृते जातं प्रथमपक्षे नीवघ १ नीवव १। द्वितीयपक्षे काव २ नीव. काभा २। पक्षौ द्वाभ्यां संगुण्य नीलकवर्गवर्गं प्रक्षिप्य द्वितीयपक्षस्य मूलम् का २ नीव १। प्रथमपक्षम्=नीवघ २ नीवव १ नीलकवर्ग-वर्गेणापवर्त्य जातम् नीव २ रू १। अत्र वर्गप्रकृत्या मूले क ५ ज्ये ७। वा क २९ ज्ये ४१। चेद्वर्गवर्गेण कृतोऽपवर्त्तः कनिष्ठवर्गेण तदा निहन्याज्ज्येष्ठम्" इति जातं ज्येष्ठम १७५ वा ज्ये ३४४८१। कनिष्ठ नीलकमानं तेनोत्थापितं प्राङ्मूलं जातम् का २ रू २५ वा का २ रू ८४१। इदं ज्येष्ठ- मूलसमं कृत्वा लब्धं कालकमानम् १०० वा १७६६१। स्वस्वमानेनोत्थाप्य जातौ राशी ७५, १०० वा १६८२०, १७६६१ इत्यादि ॥

सुधा—कौन सी वे दो राशियाँ हैं जिनका अन्तर वर्गात्मक और वर्गयोग घनात्मक होता उन अभिन्न बहुविध दोनों राशियों को हे बीजज्ञ ! कहो।

## उदाहरण

यहाँ कल्पित दो राशियाँ = य, क

प्रश्नानुसार—

दोनों राशियों का अन्तर वर्गात्मक है

अतः $क - य = न^2$

$\therefore क - न^2 = य$

अतः राशि = $क - न^2$, क,

इन दोनों का वर्ग योग घनात्मक होता है अतः दोनो का वर्गयोग =

$(क - न^2)^2 + क^2 = घनात्मक = (न^2)^3 = न^6$।

$\therefore क^2 - २ क न^2 + न^4 + क^2 = न^6$

वा $२ क^2 - २ क. न^2 + न^4 = न^6$

$\therefore २ क^2 - २ क न^2 = न^6 - न^4$

$\therefore ४ क^2 - ४ क न^2 + न^4 = २ न^6 - न^4$

दोनों पक्षों के मूल ग्रहण करने पर

$२ क - न^2 = \sqrt{२ न^6 - न^4} = \sqrt{न^4 (२ न^2 - १)} =$

$न^2 \sqrt{२ न^2 - १}$

अतः द्वितीय पक्षस्थ करणीगत २ को प्रकृति, इष्ट कनिष्ठ=५ को न का मान, और साधित ज्येष्ठ ७ को $न^2$ ( २५ ) से गुणने पर—

७×२५=१७५=प्रथम पक्ष

=२ क − $न^2$ सिद्ध हुआ।

∴ १७५=२क − $न^2$=२ क − २५

∴ २००=२ क ∴ क=१००

उत्थापन से य = क − $न^2$ = १०० − २५ = ७५

अतः य = ७५, क=१०० ये दो राशियाँ हुईं।

यदि ५ की जगह २९ कनिष्ठ माना जाय तो ज्येष्ठ = ४१, इसे यह कनिष्ठ वर्ग ८४१ से गुणने पर = ३४४८१ होता है। यह द्वितीय पक्ष के मूल २क − $न^2$ के बराबर है।

अतः २ क − ( २९ )$^2$ = ३५४८१

वा २क − ८४१ = ३४४८१

∴ २क = ३४४८१ + ८४१ = ३५३२२

∴ क= $\frac{३५३२२}{२}$ = १७६६१ = द्वितीय राशि

अतः प्रथम राशि य = क − $न^2$=१७६६१ − ८४१ =१६८२०

अतः क्रमशः राशियाँ = १६८२०, १७६६१,

आलाप दोनों जगह सरलतया घट जायँगे।

जैसे दोनों राशियों का अन्तर = १०० − ७५ = २५

वर्गात्मक—

दोनों राशियों का वर्ग योग = ( १०० )$^2$+(७५)$^2$ =

१०००० + ५६२५ = १५६२५ घनात्मक

$\sqrt[3]{१५६२५}$ = २५

इसी तरह द्वितीय राशिद्वय से भी आलाप सिद्ध होता है।

अन्यत् सूत्रं सार्धवृत्तम्

**साव्यक्तरूपो यदि वर्णवर्गस्तदाऽन्यवर्णस्य कृते समं तम्॥७॥**
**कृत्वा पदं तस्य तदन्यपक्षे वर्गप्रकृत्योक्तवदेव मूले।**
**कनिष्ठमाद्येन पदेन तुल्यं ज्येष्ठं द्वितीयेन समं विदध्यात्॥८॥**

अत्र प्रथमपक्षमूले गृहीते सत्यन्यपक्षे साव्यक्ताऽव्यक्तकृतिः सरूपाऽरूपा वा भवति तत्राद्यपक्षस्यान्यवर्णवर्गसमीकरणं कृत्वा मले।

तयोः कनिष्ठमाद्यस्य पदेन ज्येष्ठं द्वितीयपक्षपदेन च समं कृत्वा वर्णमाने साध्ये।

सुधा—प्रथम पक्षीय मूल ग्रहण करने पर द्वितीय पक्ष में यदि वर्णवर्ग, वर्ण तथा रूप तीनों रहे तो इसे अन्य वर्ण के वर्ग के समान करके प्रथम पक्ष का मूल ले लेना, और द्वितीय पक्ष का वर्ग प्रकृति के द्वारा कनिष्ठ ज्येष्ठ साधन करें। ततः पर कनिष्ठ को प्रथम पक्ष के मूल के साथ और ज्येष्ठ का द्वितीय पक्षीय मूल के साथ समीकरण करना चाहिए।

वासना—अत्रालापानुसारं समौ पक्षौ भवतो यत्र प्रथमपक्षो वर्गात्मकोऽपरपक्षश्च साव्यक्तरूपो वर्णवर्गः। एवं सति कल्प्येते पक्षौ =

$$क^2 = गु.य^2 \pm गु'.य + इ$$

अत्र प्रथमपक्षीयमूलं सुखसाध्यम्। द्वितीयपक्षोऽपि वर्गात्मक एवेति तस्य वर्गेण समीकृतिः।

अतः $य^2.गु \pm गु' य + इ = न^2$

$\therefore य^2.गु \pm गु' य = न^2 - इ$

पक्षौ 'गु' गुणितौ तदा

$(य^2.गु \pm गु' य)\, गु. = गु\,(न^2 - इ)$

$\therefore य^2.गु^2 \pm गु'.गु.य = गु\, न^2 - गु.इ$

पक्षयोः $\frac{गु^{2'}}{४}$ योजनेन

$$य^2.गु^2 \pm गु'\,गु\,य + \frac{गु^{2'}}{४} = गु.न^2 - गु\,इ + \frac{गु^{2'}}{४}$$

अत्र प्रथम पक्षीयमूलं सुसाध्यम्। द्वितीयपक्षस्य च वर्गप्रकृत्या साध्यं यत्र च प्रकृतिः = गु।

शेषमिदं $\left(\frac{गु'^2}{४} - गु.इ\right)$ क्षेपं मत्वा कनिष्ठ ज्येष्ठे साध्ये।

अत्रागतं कनिष्ठमाद्येन पदेन न मितेन एवम् ज्येष्ठञ्च द्वितीयपक्षेण $य.गु \pm \frac{गु'}{२}$ ने न सममिति युक्तियुक्तमतः सर्वमुपपन्नम्।

## उदाहरणम्—

त्रिकाद्युत्तरश्रेढ्यां गच्छे क्वापि च यत् फलम्।
तदेव त्रिगुणं कस्मिंस्तन्यगच्छे भवेद्वद ॥१॥

अत्र श्रेढ्योर्न्यासः । आदिः=३, चयः=२, गच्छः=या १ । आदिः=३, चयः=२, गच्छः=का १ । अनयोः फले = याव १ या २, काव १ का २ । अनयोराद्यं त्रिगुणं परसमं कृत्वा शोधनार्थं—

न्यासः—याव ३ या ६ ।
काव १ का २ ।

शोधने कृते पक्षौ त्रिगुणीकृत्य नव प्रक्षिप्य प्रथमपक्षस्य मूलं या ३ रू ३ । द्वितीयपक्षस्यास्य काव ३ का ६ रू ९ । नीलकवर्गेण साम्यं कृत्वा तथैव पक्षौ त्रिगुणीकृत्य ऋणमष्ठादश प्रक्षिप्य मूलं का ३ रू३ । तदन्यपक्षस्यास्य नीव ३ रु १८ वर्गप्रकृत्या मूले क ९ ज्ये १५ वा क ३३ ज्ये ५७ । कनिष्ठमाद्यरदेनानेन या ३ रू ३ समं कृत्वा लब्धे यावत्तावत्कालकमाने २, ४ वा १०, १८ । एवं सर्वत्र ॥

सुधा— दो श्रेढियाँ हैं, प्रथम श्रेढी में तीन आदि और दो चाय हैं और गच्छ अज्ञात है, इसके सर्वधन रूप फल से किसी दूसरे गच्छ में उन्हीं आदि और चय के सहारे सर्वधन त्रिगुण होता है तो दोनों गच्छों का मान कहो ।

प्रश्नानुसार प्रथम श्रेढी में आवि=३ चय=२ गच्छ=य

द्वितीय श्रेढ़ी में आदि=३, चय=२, गच्छ=क

'व्येकपदघ्नचयो मुखयुक्स्यादित्यादि सूत्रानुसार

प्रथम सर्वधन $\frac{(\text{य} - १)\times२+३+३}{२}\times\text{य}$

$= \frac{२\,\text{य} - २+६}{२}\times\text{य} = \frac{२\,\text{य}+४}{२}\times\text{य} = \text{य}^२+२\,\text{य}$

एवं द्वितीय सर्वधन=$\text{क}^२+२\text{क}$

प्रश्नानुमार द्वितीय सर्वधन प्रबम सर्वधन से त्रिगुणित है

अतः $३\,(\text{य}^२+२\,\text{य}) = \text{क}^२ + २\text{क}$

वा $३\,\text{य}^२+६\,\text{य}=\text{क}^२+२\,\text{क}$

पक्षों को त्रिगुणित कपने पर

$९\,\text{य}^२+१८\,\text{य}=३\,\text{क}^२+६\,\text{क}$

पक्षों में ९ जोड़ने पर

$९\,\text{य}^२+१८\,\text{य}+९ = ३\,\text{क}^२+६\,\text{क}+९$

पक्षों के मूल ग्रहण से

$३\,\text{य}+३ = \sqrt{३\,\text{क}^२+६\,\text{क}+९}=\text{न}$

यहाँ द्वितीय पक्ष साव्यक्त रूप सहित त्रिगुण क वर्ग है और वर्गात्मक भी है;
अतः ३ क$^2$×+६ क+९=न$^2$

∴ ३क$^2$+६क=न$^2$ – ९

पक्षों को ३ से गुणने पर

९ क$^2$×१८ क=३ न$^2$ – २७

दोनों पक्षों में ९ जोड़ने से—

९ क$^2$+१८ क+९=३ न$^2$ – १८

मूल ग्रहण मे—

३ क+३=$\sqrt{३ न^2 - १८}$

यहाँ प्रकृति=३, क्षेप=ऋणात्मक १८,

अतः यदि कनिष्ठ=९ तो ज्येष्ठ=१५

अतः ९=न

३ क+३=१५ ∴ ३ क=१२ ∴ क=४=द्वि. गच्छ

∵ ३य+३=न=९

अतः ३य=६ ∴ य=$\frac{६}{३}$=२=प्रथम गच्छ

आलाप प्रथम :—सर्वधन=य$^2$+२ य=४+४=८

द्वितीय सर्वधन=क$^2$+२क=१६+८=२४

कनिष्ठ यदि ३३ तो ज्येष्ठ=५७

तो ३य+३=३३

∴ य=१०=प्रथमगच्छ

एवं ३ क+३=५७

∴ ३क=५४ ∴ क=१८=द्वितीयगच्छ

इन दोनों गच्छों से पूर्ववत् आलाप मिलते हैं।

## अन्यत् सूत्रं वृत्तद्वयम्

**सरूपके वर्णकृती तु यत्र तत्रेच्छयैकां प्रकृतिं प्रकल्प्य।**
**शेषं ततः क्षेपकमुक्तवच्च मूले विदध्यादसकृत् समत्वे ॥९॥**
**सभाविते वर्णकृती तु यत्र तन्मूलमादय च शेषकस्य।**
**इष्टोद्धृतस्येष्टविवर्जितस्य दलेन तुल्यं हि तदेव कार्यम् ॥१०॥**

यत्र प्रथमपक्षमूले गृहीते द्वितीयपक्षे वर्णयोः कृती सरूपे अरूपे वा भवतस्तत्रैकां वर्णकृतिं प्रकृतिं प्रकल्प्य शेषं क्षेपम्। तत 'इष्टं ह्रस्वं तस्य वर्गः प्रकृत्या क्षुण्ण' इत्यादिकरणेन क्षेपजातीयं वर्णमेकं विहतं युतं

वा स्वबुद्धया कनिष्ठपदं प्रकल्प्य ज्येष्ठं साध्यम्। अथ वर्गगता चेत् प्रकृतिरिति तदा "इष्टभक्तो द्विधा क्षेप" इत्यादिना मूले साध्ये यत्र भावितं च वर्तते तत्र 'सभाविते वर्णकृती तु' इत्यादिना तदन्तर्वर्तिनो यावतो मूलमस्ति तावतो मूलं ग्राह्यम्। शेषस्येष्टोद्धृतस्येष्टविवर्जितस्य दलेन समं तदेव मूलं कार्यम्। यत्र तु द्वित्र्यादयो वर्णवर्गाद्या भवन्ति तत्र द्वाविष्टौ वर्णौ मुक्त्वाऽन्येषामिष्टानि मानानि कृत्वा मूले साध्ये। एवं तदैव यदाऽसकृत् समीकरणं यदा तु सकृदेव समीकरणं तदैकं वर्णं मुक्त्वाऽन्येषामिष्टानि मानानि कृत्वा प्राग्वन्मूले ॥

सुधा—प्रथम पक्ष के मूलग्रहण के बाद द्वितीय पक्ष में सरूप वा अरूप वर्णद्वयवर्ग हो वहाँ एक वर्ण को प्रकृति शेप को क्षेप कल्पना कर पूर्वोक्तवत् कनिष्ठ ज्येष्ठ का साधन करना चाहिए। इस प्रकार आगत कनिष्ठ ज्येष्ठ क्षेप वर्णात्मक होंगे अतः द्वितीय कमीकरण से अव्यक्त द्वय का मान व्यक्त होगा। जहाँ प्रथम पक्ष के मूल लेने के बाद द्वितीय पक्ष में भावित युक्त वर्णद्वय का वर्ग हो वहाँ जितने मूल प्राप्त हो सके उसका मूल लेकर शेष में इष्ट का भाग देकर लब्धि को इष्ट में घटा कर आधा करें और उसके साथ प्रथम पक्षीय मूल का समीकरण करें।

वासना—कल्प्यते यथा $न^2 = इ.य^2 + इ'क^2 + क्षे$ तदा $इ'क^2 + क्षे$ इदमथवा $(इ.य^2 + क्षे)$ तत्क्षेपकं, इ इदं वा इ' इदं प्रकृतिं प्रकल्प्य साधिते कनिष्ठज्येष्ठे क्षेपवर्णात्मके; ततश्च पुनर्द्वितीयसमीकरणेन य, क माने व्यक्ते स्यातामिति प्रोक्तं सरूपके वर्णकृतीत्यारभ्य मूले विदध्यादसकृत्समत्व इति।

यत्र च समाश्रिते वर्णकृती अर्थाद्वर्णद्वयवर्गौ तद्वर्णद्वयघातयुक्तौ तत्रैवं कार्यम्—यथा पक्षौ $न^2 = इ^2.य^2 + इ'य.क + इ''^2.क^2$

$$\text{वा } न^2 = इ^2.य^2 + इ'यक + इ''^2क^2 + क^2\frac{इ'^2}{4इ^2} - क^2\frac{इ'^2}{4इ^2}$$

$$\therefore\ न^2 = इ^2य^2 + इ'य.क + क^2\frac{इ'^2}{4इ^2} + क^2\left(इ''^2 - \frac{इ'^2}{4इ^2}\right)$$

अत्र द्वितीयपक्षे $इ^2य^2 + इ'यक + क^2\frac{इ'^2}{4इ^2}$

अयं वर्गात्मकः यदीयं मूलम् $= इ.य + क\frac{इ'}{2इ} = प$ समं कल्पितम्

अतः $प^2 = इ^2य^2 + इ'यक + क^2\frac{इ'^2}{4इ^2}$

